# गांधी युग में उत्तर प्रदेश की राजनीति (१९२० से नेहरू रिपोर्ट तक)

## केदार नाथ सिंह

अपनी भौगोलिक स्थिति[१], जनसंख्या[२] और एक विशिष्ट सांस्कृतिक देन[३] के कारण इस क्षेत्र ने अतीत काल से ही भारत के इतिहास में अपनी महत्वपूर्ण भूमिका अदा की है। इसी क्षेत्र ने अंग्रेजी सत्ता को अन्तिम सशस्त्र चुनौती सन् १८५७ में दी। इस प्रयत्न में असफलता के बाद शिक्षा और अन्य क्षेत्रों में उपेक्षित होकर यह क्षेत्र १९ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में राजनीतिक दृष्टि से भारत के वंगाल और महाराष्ट्र ऐसे प्रान्तों की तुलना में निश्चय ही पिछड़ गया। परन्तु २० वीं सदी के प्रारम्भ में हम इस क्षेत्र में नई चेतना देखते हैं, जो प्रथम विश्व युद्ध के वाद वलवती हुई और जिसने स्वातंत्र्य आन्दोलन में इसे विशिष्ट स्थान दिया। गांधी युग हमारे राष्ट्र और इस प्रान्त के लिए वड़े ही महत्व का है।

प्रथम विश्व युद्ध में भारत ने अपने जन-धन से इंग्लैण्ड की सहायता की थी। भारतीयों को आशा थी कि युद्धोत्तर भारत को पर्याप्त संवैधानिक लाभ होंगे। युद्ध काल में ही लोकमान्य तिलक एवं श्रीमती एनीबेसेन्ट ने 'होम रूल' की माँग करते हुए व्यापक आन्दोलन चलाया। भारतीयों की आशा के विपरीत फरवरी १९१९ में ब्रिटिश सरकार ने रौलट ऐक्ट पास किया, जिसके द्वारा सार्वजनिक शांति एवं सुरक्षा के नाम पर स्थानीय सरकारों को वहुत ही व्यापक अधिकार दिये गये।[४] जनता की धारणा थी कि साम्राज्य की आवश्यकता पूर्ण हो जाने पर भी भारत के साथ विश्वासघात किया गया है। अतः समस्त भारत ने रौलट ऐक्ट का विरोध किया। गांधी जी ने रौलट ऐक्ट के विरुद्ध लाक्षणिक विरोध प्रदर्शन करने के लिए ही जनता का आह्वान किया था[५], किन्तु ब्रिटिश सरकार के अविवेकी कर्मचारियों ने 'मानवता के विरुद्ध अपराध'[६] के रूप में जलियाँवालाबाग और पंजाव का रोमांचकारी कांड कर डाला। हण्टर कमेटी ने भारतीय भावनाओं का अनादर करते हुए कहा कि "वह महान् भूल थी जो ईमानदारी पर आधारित थी,

---

१ उत्तर प्रदेश की भौगोलिक स्थिति को देखते हुए ही इसे 'भारत की आत्मा' की संज्ञा दी गई है। इस प्रदेश का सम्पूर्ण क्षेत्रफल ब्रिटिश राज्य के ९.७ प्रतिशत था।

२ १९०१ की जनगणना के अनुसार उत्तर प्रदेश की जनसंख्या सम्पूर्ण भारतीय जनसंख्या की २०.५ प्रतिशत थी।

३ उत्तर प्रदेश हिन्दू मुस्लिम संस्कृति का संगम रहा है, यदि काशी हिन्दू संस्कृति की आदि स्थल है और अलीगढ़ तथा लखनऊ मुस्लिम संस्कृति के कर्म स्थल हैं तो इलाहाबाद दोनों संस्कृतियों का संगम स्थल है।

4 Sedition Committee Report; Para 121-123, pp. 132-136.

5 D. G. Tendulkar, (Ed.) Gandhiji, His life and work, p. 430.

६ 'आज', १० सितम्बर, १०२०, पृष्ठ ५।

परन्तु डायर ने अपने कर्तव्य को गलत समझा था।"[१] इससे भारतीय जनमत विक्षुब्ध हो उठा।[२]

उसी समय 'खिलाफत' का प्रश्न भी खड़ा हुआ। तुर्की के शासक एवं इस्लामी दुनिया के धार्मिक गुरु 'खलीफा' के साथ ब्रिटिश सरकार जिस प्रकार का व्यवहार कर रही थी, भारतीय मुसलमान उससे अत्यन्त ही रुष्ठ थे।[३] गांधी जी ने बड़ी कुशलता के साथ रौलट ऐक्ट विरोधी भाव को 'खिलाफत आन्दोलन' से मिलाकर १९२० में व्यापक जन आन्दोलन को जन्म दिया। पहली मार्च, १९२० को सत्याग्रहियों की एक सभा बनाई गई जिसमें निश्चय किया गया कि ७ मार्च से सत्याग्रह को प्रत्येक स्तर पर बढ़ाया जाय। मई, १९२० में बनारस में सर्वप्रथम गांधी जी ने असहयोग की दार्शनिक व्याख्या प्रस्तुत की। 'खिलाफत कमेटी' ने जुलाई, १९२० को इलाहाबाद में अपना विशेष अधिवेशन किया और यहीं पर असहयोग आन्दोलन का समर्थन करने का निश्चय किया गया। मुस्लिम सम्प्रदाय द्वारा जिस समय असहयोग का समर्थन किया जा रहा था, ठीक उसी समय मुसलमानों के एक विशेष गुट ने अलीगढ़ में असहयोग के 'अहिंसात्मक पक्ष पर' संदेह प्रकट करते हुए प्रदर्शन किया।[४] असहयोग का तत्कालीन कारण दो गलतियों (पंजाब एवं खिलाफत) को ठीक कराना था, जिसे अखिल भारतीय कांग्रेस ने ४ सितम्बर, १९२० को कलकत्ता के विशेष अधिवेशन में सम्पुष्ट कर दिया।

असहयोग आन्दोलन ने भारत के राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक, सांस्कृतिक, चारित्रिक एवं नैतिक सभी अंगों एवं प्रत्यगों को समान रूप से प्रभावित किया। वह अवश्य ही एक राजनीतिक अस्त्र के रूप में प्रकट हुआ, परन्तु असहयोग केवल राजनीतिक विक्षोभ का ही परिणाम नहीं था, वह राजनीतिक इसलिये था कि स्थूलतः भारत की पराधीनता के विरुद्ध विद्रोह के रूप में प्रकट हुआ, परन्तु सूक्ष्मतः वह धारा थी जिससे राष्ट्र के जागरण में सहायता मिली। असहयोग के दो पहलू थे—एक का सम्बन्ध सकारात्मक पक्ष से था और दूसरे का निषेधात्मक पक्ष से। सकारात्मक असहयोग में कांग्रेस एवं गांधी जी के रचनात्मक कार्यक्रम सम्मिलित थे[५] और निषेधात्मक पक्ष सरकार से असहयोग का हिमायती था।[६] साध्य प्राप्ति के लिए गांधी जी ने अहिंसा को साधन बनाया, जिसका आध्यात्मिक दृष्टि से महत्व है। गांधी जी ने सर्वप्रथम राजनीति को धर्म की दृष्टि से देखना प्रारम्भ किया, जिसका जनता पर अर्द्ध दैविक वरदान-सा प्रभाव हुआ।[७]

कांग्रेस के रचनात्मक कार्य-क्रमोंमें हिन्दू-मुस्लिम एकता का विशेष महत्व था। उसी समय राष्ट्रीय शिक्षण संस्थाओं की संरचना की ओर भी ध्यान दिया गया। काशी विद्यापीठ की स्थापना के अवसर पर उसका महत्व इन शब्दों में व्यक्त किया गया था,

---

1 Disorder Inquiry Committee Report, (1919-20), pp. 46-47.
2 India in 1919, p. 57.
3 'Chaudhary' Khaliquzzaman ; Pathway to Pakistan, p. 47.
4 'The Pioneer', 29 November, 1920 p. 5.
5 Modern Review, October 1920, p. 457.
6 The Indian National Congress, 1920-23, pp. 29-30.
7 India in 1920 pp. 39.

"अपने लुप्त स्वतंत्रता एवं गौरव को फिर से पाने के लिए असीम तपस्या एवं आत्म-त्याग की आवश्यकता है, पर यह सदैव याद रखने की बात है कि इस तपस्या में उपद्रव एवं पारुष्य को स्थान नहीं है——।[1] गांधी जी द्वारा संचालित असहयोग आन्दोलन का व्यापक प्रभाव हुआ। कांग्रेस अब बुद्धजीवी वर्ग की संस्था न रहकर जनता की संस्था हो चुकी थी। संयुक्त प्रान्त (उत्तर प्रदेश) ने इस आन्दोलन का प्रतिनिधित्व नये सिरे से किया। सम्पूर्ण उत्तर प्रदेश आन्दोलन से प्रभावित हुआ, जिसका प्रतिरोध सरकार ने गिरफ्तारियों के माध्यम से किया। १९२३ तक इस प्रान्त से कुल २९९७ व्यक्ति गिरफ्तार किये गये।[2] मुसलमानों की पूर्ण सहानुभूति असहयोग के साथ नहीं थी, उनका स्वार्थ तो 'खिलाफत' के प्रश्न तक ही सीमित था। अतः इस समस्या के समाधान के साथ ही साथ वे असहयोग से मुकरने लगे। असहयोग की असफलता अवश्यसंभावी थी, क्योंकि उसके दोनों आधार (पंजाब और खिलाफत) संकुचित थे। एक राष्ट्रीय होते हुए भी प्रान्तीय था और दूसरा अंतर्राष्ट्रीय होते हुए भी धार्मिक था। प्रान्तीय लिबरल दल ने सरकार से सुधार की माँग करते हुए 'साम्राज्यान्तर्गत स्वशासन' पर जोर दिया।[3] उस समय तक हिन्दू महासभा राजनीति के अपेक्षा धर्म से अधिक प्रभावित थी।[4] परन्तु जब आंदोलन तीव्र गति से चल रहा था ठीक उसी समय ४ फरवरी १९२२ को चौरीचौरा कांड होने के कारण उसे बन्द करना पड़ा।[5] चौरीचौरा कांड से समस्त भारत आश्चर्यचकित रह गया। क्योंकि यह गांधी जी के असहयोग आन्दोलन की पराजय थी। भौतिक दृष्टि से असहयोग आन्दोलन असफल रहा, क्योंकि स्वराज्य के लक्ष्य तक वह नहीं पहुँच पाया था।[6] परन्तु असहयोग तो मस्तिष्क की एक दशा है, जो राष्ट्रीय जागरण का एक साधन था। गांधी जी ने राष्ट्रीय आन्दोलन को क्रान्तिकारी रूप प्रदान किया। आंदोलन स्थगन से असहयोग का सामूहिक रूप समाप्त हो गया और राजनीति में व्यक्तिगत एवं प्रत्यक्ष कार्यवाही की नीति व्यवहृत हुई। यह नीति वास्तव में स्वतन्त्रता संग्राम के लिए महान् देन थी।

आन्दोलन स्थगन के बाद भारतीय राजनीतिक आकाश अनिश्चितता के बादलों से घिर गया, परन्तु स्वराज्य दल ने उस आवश्यकता की पूर्ति की। वास्तव में स्वराज्य दल कांग्रेस द्वारा आन्दोलन स्थगन एवं उसके पुनः चलाये जाने के मध्य में उत्पन्न अस्पष्टता की खाई को पाटने का काम किया। स्वराज दल ने सहयोगियों और असहयोगियों को एक रंगमंच पर लाने का काम किया। ऐसे समय में जब कि भारतीय राजनीति आपसी विरोध में उलझी हुई थी उसी समय सरकार ने साइमन कमीशन के नियुक्ति की घोषणा की। जिसका भारतीय राजनीतिक क्षितिज पर आशातीत प्रभाव हुआ। अधिकांश राजनीतिक दलों ने कमीशन बहिष्कार का निश्चय किया और भारत सचिव के चुनौती का उत्तर नेहरू कमेटी

---

1 'आज', १५ फरवरी, १९२१, पृ० ३
2 वही, ७ अप्रैल, १९२४, पृ० ४
3 'The Leader', 10 August, 1921, p. 7.
4 The Indian Annual Register, 1923, Part II, p. 129.
5 Full text of Bardoli Resolution, India in 1921-22, 'Appendix 9', pp. 343-45
6 India in 1922-23, p. 298.

की स्थापना के रूप में देने का निश्चय किया गया।[1] कांग्रेस ने कमीशन का बहिष्कार इस आधार पर करने का निश्चय लिया कि "भारत के योग्यता की जाँच करने का अधिकार ब्रिटिश सरकार को नहीं है।"[2] साथ ही कांग्रेस ने पूर्ण स्वराज्य को अपना लक्ष्य घोषित किया।[3] प्रान्तीय लिबरल दल ने इसे राष्ट्रीय अपमान का सूचक माना।[4] स्वराजिस्टों के अनुसार यह उपहास एवं तिरस्कार की वस्तु थी।[5] कमीशन बहिष्कार एवं समर्थन के प्रश्न को लेकर मुसलिम लीग दो दलों में विभक्त हो गई। मिस्टर जिन्ना का नेशनलिस्ट गुट कमीशन बहिष्कार के पक्ष में था तो शफी गुट कमीशन सहयोग के पक्ष में।[6] मिस्टर जिन्ना ने कमीशन बहिष्कार को ब्रिटेन के विरुद्ध संवैधानिक युद्ध की संज्ञा दी।[7] साथ ही शफी गुट ने कांग्रेस के पूर्ण स्वराज्य सम्बन्धी प्रस्ताव का विरोध करने का निश्चय किया[8] और मुसलमानों को अधिकाधिक अधिकार दिलाने का भी निश्चय किया।[9] इस प्रकार से लीग ने द्वैध नीति का पालन किया। संयुक्त प्रान्तीय विधान परिषद ने भी कमीशन बहिष्कार का निश्चय किया।[10]

कमीशन नियुक्ति तथा उसकी प्रतिकूल प्रतिक्रिया को देखकर भारत सचिव ने मुसलिम सहयोग प्राप्त करने के लिए वाइसराय लार्ड इरविन को पत्र लिखा। इस प्रकार से 'फूट डालो और शासन करो' की आड़ में ब्रिटिश साम्राज्यवाद को स्थायित्व देने का प्रयास किया जाने लगा।

उत्तर प्रदेश में साम्प्रदायिक राजनीति भी तीव्र गति से काम कर रही थी। १९२२ से लेकर १९२७ तक इस प्रान्त में कुल ९१ साम्प्रदायिक दंगे हुए, जिसमें हताहतों की संख्या २३१२ थी।[11] यह बड़े दुःख का विषय है कि साम्प्रदायिक दंगे सबसे अधिक उत्तर प्रदेश में ही हुए। प्रत्येक पक्ष एक दूसरे पर दंगों के प्रारम्भ करने की जिम्मेदारी डालने लगा। वास्तव में ये दंगे गांधी जी के दर्शन की विफलता के सूचक थे। गांधी जी ने स्वीकार किया है कि "१३०० साल के साम्राज्यवादी शासन ने मुसलमानों को लड़ाकू और खूनी बना दिया है।"[12] यद्यपि गांधी जी ने यह दिखाने का प्रयास किया कि "कुरान

1 U.P. Administrative Report 1927-28, Summary p. 3.
2 Indian Quarterly Register, 1927, Post II, pp. 354-55.
3 The Report of the fourty Second Session of Indian National Congress, Madras (1927), p. 15.
4 'The Pioneer', November 30, 1927, p. 3. and 'The Leader', 14 Oct. 1927, p. 10.
5 'The Pioneer', November 11, 1927, p. 1.
6 India in 1927-28, pp. 61-62.
7 'The Leader', January 4, 1928, p. 11.
8 'Indian Review', January 1928, p. 58.
9 Ibid, March, 1928, p. 3.
10 U.P. Legislative Council Proceedings, Vol. XXXVII, 25th February 1928, pp. 323-45.
11 Ibid, 21 Dec. 1927, Vol. XXXVI, Appendix D, pp. 460-477.
12 'Young India', 19 January, 1924.

भी अहिंसा की शिक्षा देता है।"[१] परन्तु इसे कट्टर मुसलमानों ने कांग्रेस की चाल समझ कर ठुकरा दिया।[२] वास्तव में हिन्दू-मुसलिम दंगों का कारण यह था कि "मुसलमान स्वभावतः लड़ाकू और हिन्दू धर्मभीरू होते हैं।"[३] यही अहिंसा का गुप्त रहस्य है। गांधी जी ने हिन्दुओं के कड़े रुख का हमेशा विरोध किया। एक तरफ तो गांधी जी ने मुसलमानों को लड़ाकू एवं झगड़ालू प्रवृत्ति का बतलाया और दूसरी ओर उन्होंने उन्हें मिलाने का प्रयास किया जबकि लड़ाकू एवं झगड़ालू को प्रेम के पाश में आवद्ध नहीं किया जा सकता। इस प्रकार से गांधी जी ने साम्प्रदायिक समस्या को ठीक से नहीं समझा था।

जन-कल्याण को ध्यान में रखकर भारत के विधान निर्माण की दिशा में २९ राजनीतिक दलों ने फरवरी, १९२८ को एक सर्वदल सम्मेलन किया, जिसने १ ली मार्च को घोषित किया कि "एक संविधान का निर्माण किया जायेगा जो भारत को पूर्ण दायित्वपूर्ण सरकार प्रदान करेगी।"[४] वम्बई में सर्वदल सम्मेलन ने अपनी ३ माह के बैठक के बाद १९ मई, १९२८ को पंडित मोती लाल नेहरू की अध्यक्षता में एक कमेटी की नियुक्ति की, जिसका कार्य संवैधानिक आधार प्रस्तुत करना था।[५] कमेटी ने अपने प्रतिवेदन में जिसे उसने अगस्त १९२८ को प्रस्तुत किया था, भारत के लिए औपनिवेशिक स्वराज्य का समर्थन किया।[६] इस प्रकार से कमेटी ने संतुलित मार्ग का अवलम्बन किया, जिसका भारतीय राजनीति पर बुरा प्रभाव पड़ा। साइमन कमीशन की नियुक्ति से भारत में जिस राष्ट्रीय एकता का जन्म हुआ था, नेहरू कमेटी ने उसमें दरार डाल दी। एक बार फिर सभी राजनीतिक दल आपसी विरोध में उलझ पड़े।

कांग्रेस ने नेहरू रिपोर्ट का विरोध इसलिये किया कि उसे अपने लक्ष्य पूर्ण स्वराज्य से पीछे हटना पड़ा था। पं० जवारलाल नेहरू ने 'औपनिवेशिक स्वराज्य' शब्द पर अबाधक विरोध किया। पूर्ण स्वाधीनता का समर्थन करते हुए श्री जवाहर लाल नेहरू ने ३० अगस्त १९२८ को लखनऊ में एक 'स्वाधीनता संघ' का निर्माण किया।[७] संयुक्त प्रान्त में संघ के संघटन का कार्य श्री गणेश शंकर विद्यार्थी को सौंपा गया। किन्तु इस मतभेद के बाद भी कांग्रेस दल में फूट नहीं पड़ी। कांग्रेस ने दिसम्बर, १९२८ में कलकत्ता में समझौते के तौर पर एक प्रस्ताव पास किया, जिसमें कहा गया था कि "ब्रिटिश पार्लियामेन्ट ३१ दिसम्बर, १९२९ के पहले नेहरू रिपोर्ट को यदि पूर्ण स्वीकार कर लेगी तो कांग्रेस उक्त प्रस्तावित माँग को मान लेगी।"[८]

---

1 Harizan, 7 Oct., 1939.
2 M. K. Gandhi: Communal Unity pp. 66, 232-36, 261-68.
3 'Young India', 29 May, 1924.
4 'The Leader', 3 March, 1928, p. 11.
5 D. Grahm Pole; India in Transition, p. 99.
6 All Parties Conference, 1928, Report of the committee published By the General Secretary, A.I.C.C. Allahabad Second Ed., 27th August 1928, p.24.
7 Draft Constitution, Indian Quarterly Register, 1928, Part II, pp. 513-16.
8 Report of the Fourty Third Session of the Indian National Congress, Calcutta, 1928, p. 107

नेहरू रिपोर्ट पर मुसलिम लीग की बड़ी ही विचित्र प्रतिक्रिया हुई। २ अक्टूबर १९२८ को नैनीताल में प्रान्तीय मुसलिम लीग के एक दल ने नेहरू रिपोर्ट पर आस्था व्यक्त की।[1] साथ ही प्रान्तीय लीग का शफी गुट इसे एक महान् भूल माना और साथ ही एक प्रतिक्रियावादी और अलोकतांत्रिक वस्तु कहा।[2] अन्त में दिल्ली में अखिल भारतीय मुसलिम सम्मेलन हुआ, जिसमें नेहरू रिपोर्ट को अस्वीकार कर दिया गया।[3] वास्तव में प्रान्तीय मुसलिम लीग अपने अधिकारों के प्रति अधिक जागरूक थी।

संयुक्त प्रान्तीय अन्य राजनीतिक दलों की प्रतिक्रिया भिन्न-भिन्न रूपों में व्यक्त हुई प्रान्तीय कृषक सम्मेलन ने १२ अक्टूबर, १९२८ को मेरठ में एक प्रस्ताव पास करके कमीशन बहिष्कार एवं नेहरू रिपोर्ट को स्वीकार करने की घोषणा की।[4] २७ अक्टूबर, १९२८ को झाँसी में संयुक्त प्रान्तीय सर्वदल सम्मेलन ने भारत के लिए पूर्ण स्वराज्य की घोषणा की और नेहरू रिपोर्ट को स्वीकार करने का प्रस्ताव पास किया।[5] फरूखाबाद में ३० मार्च, १९२९ को प्रान्तीय सर्वदल सम्मेलन ने कमीशन के साथ ही साथ भारतीय कमेटियों को भी एक तमाशा बतलाया। और यहीं पर सम्मेलन ने भावी आन्दोलन को, जिसमें कर बन्दी भी शामिल था, चलाने का प्रस्ताव पास किया, जिसे जुलाई में अखिल भारतीय कांग्रेस ने लखनऊ में स्वीकार कर लिया।[6]

लिबरल दल ने नेहरू रिपोर्ट का स्वागत इसलिए किया कि उसमें पृथक निर्वाचन की व्यवस्था की गई थी।[7]

ऐसे समय में जबकि प्रान्तीय राजनीति काफी विक्षुब्ध थी, उसी समय साइमन कमीशन ने संयुक्त प्रान्त में अपने दौरे का कार्यक्रम बनाया। कमीशन जहाँ-जहाँ भी गया, उसका प्रभावशाली विरोध किया गया।[8] प्रान्तीय कम्युनिस्ट दल राष्ट्रीय आन्दोलन का विरोधी था।[9] हिन्दू महासभा चुपचाप मुस्लिम राजनीति के उतार चढ़ाव को देख रही थी।

इस अनिश्चितता के वातावरण में कांग्रेस का वार्षिक अधिवेशन दिसम्बर, १९२९ में लाहौर में हुआ, जिसमें निश्चय किया गया कि कांग्रेस ब्रिटिश सरकार द्वारा नेहरू रिपोर्ट को निश्चित समय में स्वीकार न किये जाने पर सविनय अवज्ञा आन्दोलन चलायेगी।[10]

---

1 'The Leader' 4 Oct., 1928, p. 9.
2 Ibid, 18 Oct., 1928, p. 11.
3 D. G. Tendulkar; Mahatma, Vol. II, p. 446.
4 U. P. Administrative Report, 1927-28, Summary p. 5.
5 Indian Quarterly Register, 1928, Part II, p. 438.
6 U.P. Administrative Report, 1928-29, Summary p. 3.
7 National Liberal Federation, Allahabad, 1929, p. 40-41.
8 Indian Quarterly Register, 1929, part I, pp. 44-48.
9 'The Pioneer', 8 February, 1929, pp. 1 and 4.
10 Report of the Fourty-Four Session of the Indian National Congress, Lahore, (1929) p. 88.

ऐसी ही स्थिति में वाइसराय लार्ड इरविन ने ३१ अक्टूबर, १९२९ को घोषित किया कि १९१७की घोषणा को व्यावहारिक रूप देने के लिए शीघ्र ही एक गोलमेज सम्मेलन लंदन में बुलाया जायेगा।[१] वाइसराय की घोषणा को लेकर सभी राजनीतिक दल आपसी विरोध में उलझ गये। मिस्टर जिन्ना के अनुसार उक्त घोषणा भारतीय समस्याओं को सुलझाने का सुअवसर थी।[२] कांग्रेस के अनुसार घोषणा असंतोषप्रद थी[३] और लिबरल दल ने उसका स्वागत किया।[४]

इस प्रकार अंग्रेज 'फूट डालो और शासन करो' की नीति में पूर्णतया सफल रहे। गांधी युग के प्रारम्भिक चरण में प्रान्तीय राजनीति परस्पर विरोधी शिविरों में विभक्त थी, जिसका अंग्रेजों ने लाभ उठाया।

----

1 'The Leader', 2 November, 1929, p. 9.
2 Ibid, 4 November, 1929, p. 9.
3 'आज' २ जनवरी १९३० पृ० ५.
4 'The Pioneer', 1 January, 1930, p. 9.

# आधुनिकता और गान्धी : एक अनुचिन्तन

चन्द्रभाल द्विवेदी

मनोविज्ञान विभाग, का०हि०वि०वि०

'आज का जन-जीवन भौतिकता की अति से बीमार है। हमारी सभ्यता निर्मम पूँजीवाद और उसी तरह के साम्यवाद से तंग आ गई है। किन्हीं नये मूल्यों का (धर्म का) कोई चिह्न दिखाई नहीं देता। फिर भी वे हमारे चारों ओर के वातावरण में विद्यमान हैं। हम उसके बारे में कुछ भी नहीं जानते। इसके सिवा कि वह आज के साम्यवाद या ईसाई मत से बिल्कुल भिन्न होगा ?' कालिन विल्सन के इस उद्धरण को सामने रखते हुए आज के जन-जीवन, आधुनिकता से, अत्याधुनिकता से सन्त्रस्त, संक्रमणकालीन जन-जीवन के माध्यम से चिरपुराण व चिरनवीन गान्धी की खोज। आध्यात्मिक चेतना के पुरोधा, मानव की अन्तर्निहित चेतन सत्ता में निगूढ़ विश्वास रखने वाले, सत्य के अन्वेषी गांधी की खोज नवीन प्रत्ययों के आधार पर। आध्यात्मिक चेतना—क्या होती है यह ? क्या यह वैयक्तिक चेतना से आगे की वस्तु है ? भिन्न-भिन्न अवसरों पर तदनुकूल निर्णय ले सकने वाली गांधी की मनीषा के सन्दर्भ में इस चेतना का क्या अर्थ है ?

ये कुछ प्रश्न हैं जो आधुनिकता के संबंध में गांधी पर विचार करने को बाध्य करते हैं और जिनकी तीक्ष्णता आज के सर्वतोमुखी पराङ्‌ प्रकृति वाले भारतीय के सन्दर्भ में अत्यन्त महत्वपूर्ण हो उठी है। इतिहास के किसी भी स्तर पर मनुष्य ने स्वयं को अपने अतीत और भविष्य से इतना अधिक विछिन्न अनुभव नहीं किया होगा। मानवीय चेष्टाओं की पराजय इतने निदारुण रूप में पहले कभी उसके सामने उजागर नहीं हुई। वर्तमान की देहरी पर खड़ा मैं अपने चतुर्दिक दृष्टि निक्षेप करता हुआ, सर्वत्र सन्त्रास, विघटन, कुण्ठा, निराशा, प्रतिबद्धता की बातें सुनता हुआ एक समन्वय-सूत्र ढूँढ़ने की चेष्टा में लगा हुआ हूँ।

आज के आत्महीन मानव की समस्या शैतान को पराजित करने की नहीं रह गई है—शैतान इतने अधिक रूपों में, हममें, आपमें, सबमें अनजाने भाव से अथवा जबर्दस्ती के भाव में जमा बैठा है कि उसको पहचान पाना भी एक समस्या बन गई है। शैतान ईश्वर की सत्ता को निरन्तर चुनौती देता हुआ, स्वयं के ईश्वरत्व का दम भरता हुआ चतुर्दिक परिव्याप्त है और वैसे समय में गांधी की खोज सलीबों की खोज की तरह की ही है तो कहीं नहीं।

हम सब हैं पोले मनुष्य
हम हैं ठूंस-ठूंस कर भरे लोग,
एक दूसरे की ओर झुकते हुए
भूसे से भरे दिमाग वाले। ओह !
हमारी निर्बल आवाजें, जब
हम एक दूसरे से फुसफुसाते हैं,
शान्त और निरर्थक हो जाती हैं,
जैसे सूखे घास में बहती हवा,
अथवा टूटे ग्लास पर चलते चूहों के पाँव......।

—टी० एस० इलियट

आज हम जिन परिस्थितियों में जी रहे हैं, इलियट की कविता उनका एक रूप प्रस्तुत करती है। इन परिस्थितियों में जीवन के मूल्य निरन्तर क्षय हो रहे हैं और नपुंसकता, विवशता, आक्रोश और अपराजेय निराशा का भाव दिन-प्रति-दिन बढ़ता जा रहा है। हमारे देश ने बहुत उन्नति की है, विश्वविद्यालयों की संख्या में रेकर्ड वृद्धि हुई है, शिक्षित-बेरोजगारों की संख्या निरंतर बढ़ती जा रही है और बहस-मुबाहिसें, संगोष्ठियाँ अधिक होने लगी हैं। किन्तु इन बहस मुबाहिसों के बीच का मानव गायब हो गया है, 'न्यूक्लियस' खो गया है। गणेश की प्रतिमा बनाने जाकर हमने वानर की रचना कर डाली है; अन्य अनुकरण कर अपना स्वयं का सिर काट डालने वाले वानर की भाँति। हमारे देश की मेधा, प्रतिभा विदेश में जी रही है, एक खुराना की बात छोड़ें लाखों खुराना विदेश में हैं। हमने रेगिस्तानी संस्कृति को जन्म दे दिया है, उसको पल्लवित पुष्पित करने का गौरव हमारे सिर पर है। सारांशतः हम ऐसी अवस्था पर पहुँच गये हैं जहाँ पहुँच कर यह आवश्यक हो जाता है कि हम एक बार पुनः अपनी स्थितियों का सर्वेक्षण करें और हताशा, निराशा, कुण्ठा व मूल्यहीनता से मुक्त होने का प्रयास करें। आज की बौद्धिक नपुंसकता के स्रोत बिन्दु तक पहुँचे बिना, जहाँ से हमने आधुनिक होने का दावा करना शुरू कर दिया, हमारे तत्संबंधी निर्णय उसी प्रकार एकांगी, अतः अग्राह्य होंगे जितना यह कह देना कि हमारा भारतीय जीवन एक दम खराब और पाश्चात्य एक दम सुन्दर व स्वीकार्य है। इस संदर्भ में परिस्थितियों के सम्पूर्ण विश्लेषण, जिसकी अनिवार्यता असंदिग्ध है, की अपेक्षा अपने देश के पुनर्जागरण के उस ऐतिहासिक सन्दर्भ को खोजना अत्यधिक महत्व का कार्य है जहाँ से सारा का सारा आँवा ही टेढ़ा हो गया और फलतः सारी संस्कृति का विकास एक रुग्ण व वक्र संस्कृति के रूप में हुआ।

उपरोक्त ऐतिहासिक सन्दर्भ के पर्यालोचन में सर्वप्रथम १९ वीं शती के पूर्वार्घ से प्रारम्भ करना अधिक समीचीन होगा। १८५७ के स्वातन्त्र्य समर के पूर्व का काल दो प्रकार की प्रवृत्तियों को लिए हुए आता है। एक वह, जो आधुनिकता को राष्ट्रीय संदर्भ में और एकरूपता को सांस्कृतिक सन्दर्भ में देखने की चेष्टा करती थी और स्वभावतः पाश्चात्य प्रभाव का विरोध करना ही एकमात्र कर्तव्य मानती थी। इस प्रवृत्ति के पोषक के रूप में आर्य समाज सामने आता है। दूसरी प्रवृत्ति पाश्चात्य प्रारूप में भारतीय चेतना को आरोपित करके विविधता में एकरूपता को प्रस्फुटित करना चाहते थे। इस प्रवृत्ति के उद्गाता के रूप में राजा राम मोहन राय और उनका ब्राह्म समाज सामने आता है।

आर्य समाज ने अंग्रेजी जीवन पद्धति के विरुद्ध एक जीवन पद्धति देने की कोशिश की, अंग्रेजी मिशनरी स्कूलों के बदले गुरुकुल, अंग्रेजीकरण के विरोध में संस्कृत का उपयोग व हिन्दी का समर्थन किया। दूसरी दृष्टि, जो शासन की कृपापात्र भी थी पाश्चात्य विचारों को शीघ्रातिशीघ्र आत्मसात कराने के माध्यम से भारत को आधुनिक बनाने में प्रयत्नशील थी। लगता है प्रथम दृष्टि एक सन्तुलित विकास की दिशा में थी जब कि दूसरी दृष्टि असन्तुलित। यह और बात है कि दोनों दृष्टियाँ पूर्णतया सफल न हो सकीं।

दूसरे चरण पर १८५७ के स्वातन्त्र्य संग्राम का काल आता है जब कि आरोपित ईसाईयत, जिसे अंग्रेज इतिहासकार व उनके पद-धूलि से मस्तक को शोभायमान करने वाले

भारतीय इतिहासकार भारत का आधुनिकीकरण मानते हैं, के विरुद्ध पूरे देश ने एक स्वर से विद्रोह किया। बिकी हुई या गिरवी रखी हुई बुद्धि से सारे इतिहासज्ञों ने इस विद्रोह को सीपाही विद्रोह कह कर छुट्टी पा ली है। इन इतिहासकारों ने तत्कालीन भारतीय जनमानस की गहराइयों में जाने के बजाय सुअर और गाय की चरबी को आधार बनाकर एक विद्रोह करार दे दिया है और उसे पढ़कर भारत का भावी प्रधान मंत्री तैयार होता है : घृणा व ईर्ष्या की बीज वाला पेड़।

वस्तुतः यह भारतीय पुनर्जागरण का दूसरा चरण था जब गत सौ वर्षों का संचित आक्रोश पूँजीभूत होकर विद्रोह के ताने-बाने में सुलगती अग्नि में पड़ती हुई घृताहुति से प्रज्ज्वलित होकर सशस्त्र क्रान्ति के रूप में जाग गया था। इस विद्रोह का मुख्य उद्देश्य भारतीय जीवन पद्धति की सुरक्षा थी। राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य प्राप्त करने का सुनियोजित प्रयास था, यह नकली भारतीयता और उग्र राष्ट्रीयता का युद्ध था। यह विद्रोह सफल रहा या असफल उतना महत्वपूर्ण नहीं है जितना यह कि 'इंजेक्टेड अंग्रेजियत' के पाँव उखड़ गये भारतीय जीवन में व्याप्त संस्कार व पद्धति के कारण।

पुनर्जागरण के तीसरे दौर के रूप में उन्नीसवीं शती का अंतिम चरण हमारे सामने आता है। १८५७ के स्वातन्त्र्य समर ने हमारे मनोबल को तोड़ दिया था। आर्य समाज, जो एक विवेकपूर्ण जीवन पद्धति की खोज कर रहा था, ईसाई एवं मुस्लिम धर्मों के छिद्रान्वेषण में लीन हो गया और ब्राह्म-समाज, समाज सुधार में। सबसे अधिक हानि यह हुई कि समाज का वह वर्ग जो पाश्चात्य चिन्तन व विचार के आतंक में घोर विश्वास रखता था और जिसने यह स्वीकार कर लिया था कि मात्र अंग्रेजों के ही माध्यम से देश का कल्याण संभव है, धीरे-धीरे जोर पकड़ने लगा। अतः अंग्रेजों को कुचक्र चलाने के लिए अब बिना बुलाए मुसाहिब प्राप्त होते थे। यह मैकाले की शिक्षा पद्धति का परिणाम था जो जड़-हीन और आधार-हीन बेल के रूप में पनपा और आज तक पनप रहा है। वह वर्ग भारतीय जनमानस का प्रतिनिधि नहीं था, वह अंग्रेजों के तलवे चाटने वाला वर्ग, अंग्रेजों के अनुसार चलकर आधुनिक बनना चाहता था।

बीसवीं सदी के पूर्वार्ध में, जो आधुनिकता के विकास का चौथा व अन्तिम चरण है, भारत का बौद्धिक वर्ग दो अलग-अलग हिस्सों में बँटा हुआ था और दोनों ही पश्चिम के आधुनिकीकरण की सापेक्षता में भारत को नये सन्दर्भ से सम्पृक्त कराने के इच्छुक थे। इसमें पहले वर्ग में राजाराम मोहन राय, केशवचन्द्र सेन आदि आते हैं। दूसरा वर्ग अधिक महत्व का है, स्वामी दयानन्द सरस्वती, स्वामी विवेकानन्द आदि की परम्परा में, लाजपतराय, लोकमान्य तिलक आदि आते हैं। जो भारतीय आस्था के स्वर को और अधिक प्रखरता से प्रस्तुत करते हैं : यहीं आगमन होता है महात्मा गांधी का। गान्धी जी ने उस आत्म-विश्वास को और अधिक गहरे और व्यापक स्वर में उद्घोषित किया, राष्ट्रीय सन्दर्भ के साथ जोड़कर पुनः एकाकार किया। अंग्रेजों ने हमारे कृषि प्रधान देश की ग्राम व्यवस्था, ग्राम पंचायत आदि को जिस बेरहमी से तोड़ा था, गान्धी ने उसे पुनः स्थापित करने का संकल्प किया, सारा जीवन-दर्शन नये सिरे से गठन करने का बीड़ा उठाया।

एक ओर उन्होंने देश के इतिहास और परम्परा को वर्तमान में खोजने की चेष्टा की, इसके साथ ही यथार्थ को पूर्णतया ग्रहण किया दूसरे पश्चिमी आधुनिक दृष्टि को मूल्य बोध के गहरे स्तर पर निजी संदर्भों में समुपयोजित करने की चेष्टा की। गान्धी का समस्त मानवतावाद, विश्वबन्धुत्व, सत्याग्रह, अहिंसावाद और सर्वोदय न केवल देश की परम्पराओं से गृहीत और विकसित हुआ है वरन् इसकी परिकल्पना में देश के यथार्थ की गहरी पकड़ रही है। इस प्रकार गान्धी के व्यक्तित्व और चिन्तन में वे सारी सम्भावनाएँ निहित रही हैं जिनके आधार पर भारत की बौद्धिक परिस्थिति आधुनिकीकरण की प्रक्रिया को गतिशील करने में सक्षम हो सकती है।

गान्धी का वह प्रभाव जो स्वातन्त्र्य पूर्व भारत में था, आज नहीं है। उनके राजनीतिक उत्तराधिकारी श्री नेहरू एक ऐसे वर्ग के प्रतिनिधि के रूप में आते हैं जो अन्तर्राष्ट्रीयता व विश्वबन्धुत्व के नाम पर यूरोप को महत्व देने का अभ्यस्त रहा है और आधुनिकीकरण के नाम पर पश्चिमीकरण का समर्थक। स्वाधीनता प्राप्ति के तत्काल बाद ही गांधी की हत्या से देश की प्रगति को सही दिशा देने वाला संकेत भी दृष्टि से ओझल हो जाता है। श्री नेहरू के साथ भारत का वह चाटुकार बुद्धिजीवी वर्ग, जो मैकाले का उत्तराधिकारी माना जा सकता है, भी रहा है जो भारत को यूरोप बनाने में अधिक आनंद का अनुभव करता है, अंग्रेजी बोलना गौरव और अपने को भारतीय कहना दुःखद मानता है। यह वर्ग पश्चिम के अनुसार हो जाने मात्र को आधुनिकता मानता है जिसका सीधा अर्थ है कि हमारी सारी प्रगति अनुकरण से ही संभव है।

हमारा बुद्धिजीवी और बौद्धिक वर्ग कथनी और करनी, चिन्तन और आचरण, घर और बाहर के स्तर पर विरोधाभासों में जीने का अभ्यस्त है।

प्रश्न रह जाता है कि व्यावहारिक स्तर पर क्या करणीय है ? हमें किन दिशाओं में गतिशील होना है, किन आयामों में हमारी विचार-सरणि किस प्रकार की होगी। आज के जीवन और यथार्थ से हमको दार्शनिक दृष्टि विकसित करनी है, जिससे नयी जीवन पद्धतियों, नयी सामाजिक, राजनीतिक और आर्थिक व्यवस्थाओं तथा समस्याओं को सही आधार मिल सके। पश्चिम से इन सबको उनकी दृष्टि के साथ हम उधार नहीं ले सकते, यदि लिया तो इनका विकास गत्यात्मक नहीं होगा। ये मृत हो जायेंगे, न तो भारतीय रहेंगे और न पश्चिमी। 'ईस्ट इज़ ईस्ट एण्ड वेस्ट इज़ वेस्ट, बोथ कैन् नाट मीट टुगेदर' (प्राच्य प्राच्य है और पाश्चात्य पाश्चात्य, दोनों एक दूसरे से नहीं मिल सकते)—किपलिंग का यह कथन सत्य मालूम देता है किन्तु पुरानी दृष्टि को भी हम आधार नहीं बना सकते, दृष्टि सन्दर्भ बदल जाने के कारण। वास्तव में एक नयी जीवन दृष्टि, अपने संदर्भों से विकसित करनी होगी।

और क्या गान्धी इस जीवन दृष्टि के विकास में सहायक नहीं बन सकते हैं ? विचार प्रवाह के नूतन क्षितिज नहीं दिखा पाते ? उत्तर सकारात्मक होगा किन्तु कार्य······ एक विराट नकार······नकारात्मक !

---

# विरोधाभासी तत्वों का संतुलित संयोजन
# गांधी की समन्वयवादी दृष्टि

सुरेन्द्रप्रसाद नारायण सिंह
लेक्चरर, राजनीति-शास्त्र विभाग
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

गांधी आधुनिक युग के जटिल परिवेश की सहजतम लेकिन सर्वश्रेष्ठ उपलब्धि हैं—परन्तु अपने जीवन और स्वभाव से ही। इससे परे यदि उनकी कार्यप्रणाली, मान्यताओं, उद्देश्यों आदि को सामने रख कर उनके व्यक्तित्व का मूल्यांकन किया जाय तो शायद ही कोई ऐसा व्यक्ति मानव जाति के इतिहास में दिखाई देगा, जो गांधी के समान विवादास्पद हो। गांधी जी के व्यक्तित्व का 'बहुमुखत्व' एवं महान् समन्वयवादिता-शक्ति ही वस्तुतः इस विवादास्पदता का कारण है। और यही उनके विचारों की महानता एवं स्थायित्व का रहस्य भी है।

गांधी अपने देश की कोटि-कोटि जनता के लिए एक 'महात्मा' थे, परन्तु ऐसे महात्मा—जिसका कार्य-क्षेत्र राजनीति एवं समाज-सुधारों से सम्बन्ध रखता था। वे एक "राष्ट्रीयता-विहीन गरीब देश की गुलाम जनता" के 'राष्ट्रपिता' थे। इस नाते ब्रिटिश साम्राज्यवादी शक्ति के सर्वोपरि शत्रु भी। परन्तु यह शत्रुता ऐसी थी कि किसी भी अन्य विरोधी तत्व की तुलना में अंग्रेजों के लिए उनका 'असहयोग' सदैव ही अधिक सह्य होता था। वे विधि-व्यवस्था के पालन करने वालों में अपना अद्वितीय स्थान रखते हैं। परन्तु इसी के साथ यह भी उतना ही सत्य है कि उनसे बड़ा 'कानून तोड़ने वाला' मानव जाति के इतिहास में अब तक पैदा नहीं हो सका है।

भारत में अब तक कोई भी ऐसा राजनीतिज्ञ या समाज-सुधारक पैदा नहीं हो सका है जो राजनीति या सामाजिक क्षेत्र में गांधी जैसी क्रांति ला सका है। फिर भी गांधी क्रान्तिकारियों के कट्टर शत्रु भी थे पर साथ ही उनके नेता तथा प्रेरणा के एक महत्वपूर्ण श्रोत भी। वे समाजवादियों एवं अराजकतावादियों से मीलों आगे थे। परन्तु उन्हें कोई भी ऐसा व्यक्ति 'अपना' कहने को तैयार नहीं था। उन्हें पूँजीवाद का हिमायती माना गया, परन्तु उन्हें पूँजीवाद की मूलभूत मान्यताओं पर कठोरतम प्रहार करते भी देखा जा सकता है। गांधी ने भारत के अतीत के गौरव को जिस श्रद्धा एवं विश्वास के साथ गले लगाया, ठीक उसी प्रकार पाश्चात्य सभ्यता के जीवन-मूल्यों को भी। इसी कारण वे जितने ही प्रतिक्रियावादी लगते हैं, उतने ही प्रगतिवादी भी। इसी प्रकार नैतिक जीवन-मूल्यों के महत्व की घोषणा के साथ जीवन की व्यावहारिक समस्याओं के रचनात्मक-समाधान का प्रयास उन्हें कल्पनावादी और व्यवहारवादी दोनों ही बना देता है।

'राष्ट्रीय-हितों' की प्राप्ति उनका 'स्वधर्म' तो था, परन्तु उतनी ही उत्कट आकांक्षा उन्होंने मानव-कल्याण के प्रति भी व्यक्त की। इसके फलस्वरूप वे राष्ट्रवादी भी दिखाई

देते हैं तो एकात्मवादी और अन्तर्राष्ट्रवादी भी। इसी प्रकार शान्ति के वे अग्रदूत तो थे परन्तु संघर्ष की जीवन्त मूर्ति भी। वे प्रजातंत्र के कट्टर समर्थक होकर भी आजीवन कांग्रेस के एकमात्र नियामक एवं अधिपति बने रहे। उनमें सैनिकों के समान अनुशासन भावना थी तो तपस्वी की भाँति क्षमा भाव भी। वे हिन्दुओं की मणि तो थे परन्तु वैसे हिन्दू नहीं जिसका जीवन ही कर्मकाण्ड पर आश्रित था। इन सबके फलस्वरूप वे जिस प्रकार युग से आगे जाते दिखाई देते हैं उसी प्रकार पीछे लौटते हुए भी।

उन्होंने आजीवन हिन्दू-मुस्लिम एकता के लिए कार्य किया, परन्तु सम्प्रदायवादियों ने उन्हें सदैव ही बेगाना समझा। भारत के बड़े-से-बड़े पूंजीपति की अट्टालिकाओं में बैठकर भी उन्होंने मजदूरों की आय-वृद्धि सम्बन्धी माँगों का समर्थन किया। इसी प्रकार उन्होंने महिलाओं की समानता का पूर्ण भरोसा तो पैदा किया परन्तु प्राचीन मान्यताओं के बन्धन को रंच मात्र भी शिथिल किये विना। वे देश के सबसे बड़े गो भक्त थे परन्तु गोहत्या में सहयोग करने का लांछन भी शिरोधार्य किया। इस प्रकार वे भारत में आधुनिकता के अग्रदूत बनकर भी पाश्चात्य चश्मे से देखने पर परम्परावादी ही प्रतीत होंगे।

गांधी जी अहिंसा को 'परम धर्म' मानते थे परन्तु इस पर भी कायरता उनके लिए अक्षम्य थी। उनके अनुसार सत्य ही आचरण का एकमात्र संचालक तत्व हो सकता था, परन्तु वह उनके लिए सदैव ही अन्वेषण का विषय बना रहा। उन्होंने भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस को भारतीय स्वतंत्रता की प्राप्ति के लिए संघर्ष करने वाली एकमात्र राजनीतिक प्रतिनिधि-संस्था मानने की प्रवृत्ति दिखाई, परन्तु उसी के साथ यह इच्छा भी जाहिर की कि स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात् कांग्रेस के राजनीतिक स्वरूप को 'लोक-सेवक-दल' के रूप में विघटित हो जाना चाहिये। अपने ऐसे ही विचारों के कारण गांधी जी जीवन भर राजनीति से सम्बन्धित होकर भी राजनीतिज्ञ का दर्जा प्राप्त करने में असमर्थ दिखाई देते हैं।

गांधी जी का वैयक्तिक जीवन सादगी और भारतीयता के मूल्यों से ओत-प्रोत था। इसका रंग इतना गाढ़ा था कि वह प्रत्यक्ष दृष्टि से पाश्चात्य जीवन-पद्धति से पूर्ण विद्रोह का भान कराने लगता है। फिर भी गांधी जी के ऐसे अनन्य सहयोगियों एवं शिष्यों की संख्या भी कम नहीं दिखाई देती जो पूरी तरह से 'पाश्चात्यता' के गुणों में रंगे हुए थे। इसी की कड़ी है गांधी की वह कार्य पद्धति, जिसका स्वरूप सदैव ही सामूहिकता मूलक तो रहा परन्तु जिसकी सृष्टि न केवल 'वैयक्तिकता' के माध्यम से ही होती थी वरन् लक्ष्य एवं कार्यक्रमों का निर्धारण भी 'आत्मा की आवाज' या 'इलहाम' के माध्यम से ही किया जाता था। फलतः वे जन-जागरण की उपलब्धि होकर भी जन-जागरण के स्रष्टा से दिखाई देते हैं।

आदर्श जीवन के लिए 'उच्च-लक्ष्य' को आवश्यक मानते हुए भी गांधी ने कार्य प्रणाली की शुद्धता को भी आवश्यक माना। अर्थात्, साध्य एवं साधन की पवित्रता एवं एकरूपता को अनिवार्य मानने का दृष्टिकोण अभिव्यक्त किया। उन्होंने पारिवेशिक परिवर्तनों के लिए भी हृदय-परिवर्तन की अनिवार्यता स्वीकृत की। विज्ञान की उपादेयता को स्वीकार करते हुए भी उसके प्रकृति-विरोधी स्वरूप को समग्र रूप से अस्वीकृत करने की प्रवृत्तियों का सहजतम उदाहरण केवल इसी एक तथ्य से स्पष्ट किया जा सकता

ह कि समय बताने के लिए आवश्यक उपकरण घड़ी को उन्होंने पास तो रखा, परन्तु उसे हाथ में बाँधने की अपेक्षा कमर से लटकाना अधिक उचित समझा। ठीक इसी भाँति, प्रजातंत्रीय व्यवस्था उनकी दृष्टि में मानव जाति की श्रेष्ठतम उपलब्धि थी परन्तु उनकी दृष्टि में उसके लिए न तो राजनीतिक दलों की ही आवश्यकता थी और न तो वर्तमान ढंग की नौकरशाही प्रणाली की ही।

गांधी ने आजीवन जहाँ भारतीय-जनता को अंग्रेजी शक्ति के विरुद्ध संगठित किया और संघर्ष की प्रेरणा दी, नेतृत्व प्रदान किया, वहीं वे जनता को अंग्रेजी से प्यार करने की सीख भी देते रहे। ठीक इसी भाँति हिटलर की विस्तारवादी नीतियों की उन्होंने भर्त्सना तो की परन्तु उसी के साथ वे जर्मन जाति की उत्कट राष्ट्रीय भावनाओं तथा रचनात्मक शक्ति की प्रशंसा करने से भी नहीं चूके। इसी प्रकार के भाव उन्होंने साम्यवादी व्यवस्था वाले रूस के विषय में भी प्रकट किए। खादी की उपयोगिता एवं आवश्यकता का भाष्य करते हुए भी उन्होंने पाश्चात्य भेष-भूषा के प्रति उग्र वितृष्णा कभी भी जाहिर न की। मिलों तथा कारखानों की उपयोगिता के पक्ष पर शत-प्रतिशत शंकालु होते हुए भी चरखे एवं करघे की अधिकाधिक उन्नत कोटि विकसित करने की प्रेरणा देना गांधी के इसी विशिष्ट समन्वयवादी दृष्टिकोण का परिचायक है।

आधुनिक भारत में कृषकों, विद्यार्थियों तथा श्रमिकों को राष्ट्रहित के लिए संघर्ष करने की प्रेरणा, कार्यप्रणाली तथा संगठन प्रदान करने का मुख्यतम श्रेय गांधी जी को हीं प्राप्त होता है। वे ही उन्हें 'असहयोग' का पाठ पढ़ाने वाले 'आदि गुरु' बने। परन्तु इसी के साथ उन्होंने उन्हें अनुशासित, नियंत्रित एवं कार्य संलग्न बने रहने की सीख भी दी। वेस्ट मिनिस्टर के जगमगाते प्रासाद में गोलमेज-सम्मेलनों के दौरान ब्रिटिश-सम्राट् की 'राजभक्त-भारतीय-प्रजा' के सर्वोपरि 'विरोधी संगठन'—'कांग्रेस' के एकमात्र प्रतिनिधि के रूप में संतभाव से बैठकर सम्राट् के सरकार की आलोचना करने का विचित्र कर्त्तव्य गांधी द्वारा ही पूरा किया जा सकता था। गरीब से गरीब भारतीय जनता के परिधान में अपने को प्रस्तुत करके भी धारा प्रवाह अंग्रेजी में अंग्रेजी कूटनीति का उत्तर देना गांधी की इसी समन्वयवादी दृष्टि की मूर्त अभिव्यक्ति है। और इन्हीं तत्वों के कारण गांधी का विरोध विरोध न रहकर 'सहयोगात्मक विरोध', 'असहयोगात्मक-सहयोग' या 'रचनात्मक विरोध' बन जाता है।

हर प्रकार की हिंसा का खंडन परन्तु विश्वयुद्ध के दौरान अपनी स्वतन्त्रता के लिए संघर्षशील भारतीय जनता के लिए ब्रिटेन के हित में सैनिक सेवाओं की प्रेरणा देना भी प्रकारान्तर रूप से इसी समन्वयवादी दृष्टि की अभिव्यक्ति दिखाई देती है क्योंकि उस से गांधी की दृष्टि में 'सत्यरक्षा' का प्रश्न बँधा हुआ था। यहाँ तक कि विवाहित गृहस्थ्य जीवन में ब्रह्मचर्य के पालन की आवश्यता पर गांधी जी द्वारा जिस प्रकार से बल दिया गया वह भी दो विरोधी तत्वों को एक सूत्र में पिरोने का ही प्रयास माना जाना चाहिए। ऐसे ही तत्वों के कारण गांधी का स्वरूप जहाँ एक ओर अत्यन्त धुँधला बनता है तो दूसरी ओर साफ और स्पष्ट भी।

गांधी की कार्य पद्धति का वह मौलिक स्वरूप, जिसका उन्होंने आजीवन व्यवहार

क्रिया स्वयं अपने परिवेश में इस समन्वयवादी प्रवृत्ति का श्रेष्ठतम रूप से प्रतिनिधित्व करती है। इसके निर्धारण के क्रम में जहाँ एक ओर उन्होंने प्रगतिशील जगत् के सर्वश्रेष्ठ सिद्धान्त ग्रहण किए वहीं दूसरी ओर उनका भारतीय संस्करण प्रस्तुत करने का प्रयास भी किया—उन्हें ऐसा स्वरूप प्रदान करने का प्रयास किया जो भारत की कोटि-कोटि सुप्त जनता की भावनाओं को उभाड़ कर उनका रचनात्मक प्रयोग करने में समर्थ होता। यही नहीं, बल्कि उन्होंने अपनी विचारधारा के अन्तर्गत भारतीय समाज के समस्त आर्थिक वर्गों के हितों का समन्वय उपस्थित करने का भी सफल प्रयास किया। इस क्रम में एक ओर उन्होंने यदि खादी का नारा दिया तो स्वदेशी आन्दोलन भी चलाया। एक ओर उन्होंने यदि ग्रामीण-स्वतंत्रता की बात स्वीकार की तो दूसरी ओर कांग्रेस की आर्थिक एवं औद्योगिक नियोजन समिति का भी प्रतिवाद नहीं किया। एक ओर यदि उन्होंने साम्यवादी तत्वों के प्रभाव में गठित किसान सभाओं के अस्तित्व को अग्राह्य नहीं माना तो दूसरी ओर भारतीय नरेन्द्र मंडल से समझौता वार्ता करने में भी पीछे नहीं रहे।

भारत की सामाजिक व्यवस्था के प्रति उनका व्यवहृत दृष्टिकोण भी यथार्थ विवेचना के क्रम में कुछ इसी प्रकार का दिखाई देता है। उदाहरणार्थ, उन्होंने हरिजनों के लिए सामाजिक समानता की माँग करते हुए उनके शोषण, दमन एवं उत्पीड़न का तीव्र विरोध तो किया परन्तु वर्ण-व्यवस्था को ही समाप्त कर देने की बात कभी नहीं कही। बुनियादी शिक्षा व्यवस्था का उनका कार्यक्रम भी इसी प्रकार जहाँ एक ओर 'मध्य-युगीन श्रेणी-व्यवस्था' की प्रवृत्तियों को गले लगाते दिखाई देता है तो दूसरी ओर आधुनिक युग के उपयोगितावादी दृष्टिकोण के आधार पर उनका संयोजन होता है। गांधी की भाषा सम्बन्धी दृष्टि भी उनकी इस विशिष्ट मनोवृत्ति का अपवाद नहीं। एक राष्ट्रीय भाषा के महत्व को स्वीकार करते हुए भी भाषावार प्रान्तों की उपयोगिता को महत्वपूर्ण मानने जैसे तथ्य गांधी की इसी विशिष्ट प्रवृत्ति के परिचायक हैं।

व्यक्तिगत धारणाओं के क्षेत्र में भी गांधी जी के इस समन्वयवादी दृष्टिकोण का प्राधान्य दिखाई देता है। उन्होंने आत्मविश्वास को जैसी प्रधानता दी वह शक्ति एवं आनुगत्य के बीच की ही चीज कही जा सकती है। क्योंकि इसमें विनय तत्व के साथ दृढ़वादिता को भी उतना ही महत्व प्राप्त था। इन सबसे हमारे लिए यह कहना सर्वथा कठिन हो जाता है कि गांधी का सत्याग्रह विनय की कोटि में रखा जाय अथवा हठवादिता की कोटि में।

ऐसे सभी तथ्यों को देखने पर ऐसा लगता है जैसे गांधी जी के विचारों में कोई नयापन नहीं था। परन्तु इससे गांधी के विचारों की महत्ता पर किसी भी प्रकार की आँच नहीं आती। देखा जाय तो कोई भी युग-पुरुष इस रूप में मौलिक या महत्वपूर्ण नहीं होता। विचारों की महत्ता तथ्यों के संयोजन की पूर्णता, ग्राह्यता एवं उपयोगिता आदि के माध्यम से ही अभिव्यक्त होती है। व्याख्या की साम्यकता ही विचारों में 'भार' पैदा करती है। और गांधी जी का दर्शन इस पक्ष में किसी भी भाँति दरिद्र नहीं कहा जा सकता।

इस रूप में अतीत और वर्तमान के जीवन-मूल्यों का यथार्थ समस्याओं के परिवेश में संतुलित संयोजन ही गांधी के विचारों की सर्वश्रेष्ठ विशेषता दिखाई देती है। संतुलन का यही तत्व वह विशेषता है जो गांधी को जहाँ एक ओर प्राचीन चिन्तकों की कोटि से अलग करती है वहीं मार्क्स जैसे आधुनिकतम 'अग्रगामी-चिन्तकों' से भी। इसी एक तथ्य के कारण गांधी के विचार एक जीवन्त दर्शन का रूप ग्रहण करने में समर्थ होते हैं। इसी कारण आज पूँजीवादी अमेरिका या अधिनायकवादी पाकिस्तान अथवा साम्यवादी जगत् में भी गांधीवादी तरीकों का महत्व व्यावहारिक रूप से स्वीकार किया जाने लगा है। मार्टिन लूथर किंग जैसे प्रसिद्ध अमेरिकी निग्रो नेता का आचरण, चेकोस्लोकिया पर वारसा पैक्ट के देशों द्वारा की गई हाल की कार्यवाही के समय वहाँ के नागरिकों की प्रतिरोध प्रणाली या पाकिस्तान में अयूवशाही के विरुद्ध चलने वाले पिछले संघर्ष प्रणाली के मध्य गांधीवादी तौर-तरीकों की छाप सहज ही दृष्टिगम्य है। यहाँ तक की चीन की 'सांस्कृतिक-क्रान्ति' की मूल प्रवृत्तियों में भी गांधीवादी तत्वों की छाप प्रच्छन्न रूप से दिखाई देती है। (यद्यपि ऐसा कथन वहुतों को अतिशयोक्तिपूर्ण भी लग सकता है) इसके फलस्वरूप गांधी का दर्शन एक युग विशेष के साथ समाप्त होकर भी नए युग का सहगामी बनते दिखाई देता है।

गांधी द्वारा इस प्रकार के समन्वयन की एक अन्य महत्वपूर्ण विशेषता यह भी है कि उन्होंने इसे सामान्य जनता के मनोविज्ञान के सही विश्लेषण के आधार पर प्राप्त किया। उन्होंने निचले सामाजिक स्तर की मनोवृत्तियों को जहाँ अपने से ऊँचे स्तर की सामाजिक मनोवृत्तियों तक उठाने का प्रयास किया दूसरी ओर ऊपर या समाज के शीर्ष की मनोवृत्तियों को एक सीढ़ी नीचे लाकर व्यवस्थित करने का प्रयास भी किया। और इसी क्रम में वे जहाँ एक ओर बुद्ध जैसे पैगम्बरों की मनोदृष्टि का अनुसरण करते दिखाई देते हैं तो दूसरी ओर पाश्चात्य जगत् के मानवतावादी चिन्तकों के विचारों के प्रतिनिधि भी। वे समग्र रूप से अतीत, वर्तमान एवं भविष्य पूर्व और पश्चिम, सामान्यता एवं असामान्यता परम्परा एवं प्रगति, धर्म, राजनीति एवं असाम्प्रदायिकता, व्यक्तिवाद एवं बहुलवाद, राष्ट्रवाद एवं अन्तर्राष्ट्रवाद, विश्वास एवं कर्मवाद, अनुदारवाद एवं समाजवाद, यथार्थवाद एवं कल्पनावाद, योगवाद तथा आध्यात्मवाद, रहस्यवाद एवं व्यवहारवाद, द्वन्दवाद एवं समन्वयवाद, पुरुषार्थवाद एवं पलायनवाद, प्रतिक्रियावाद तथा अनुकरणवाद के ऐसे सम्मिश्रण बन जाते हैं जिसका कोई पर्याय नहीं। वे ऐसे व्यक्तित्व की स्थापना करते हैं जो शीर्षस्थ विन्दु तक पहुँचकर भी भूमि में लोटता हुआ दिखाई देता है। वे सामान्य व्यक्ति की सामान्यतम प्रवृत्तियों के माध्यम से ही अतिमानव या महापुरुष बन जाते हैं। उनकी निर्दिष्ट दिशा एक बिन्दु विशेष पर समाप्त होती तो दिखाई देती है परन्तु उसका छोर विकास-क्रम के अनन्त गर्भ में समाता हुआ प्रतीत होता है।

---

# गांधी जी की औद्योगिक नीति

डॉ० पी० के० भार्गव
अर्थशास्त्र विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

गांधी जी राष्ट्र के कुछ ऐसे महान् व्यक्तियों में से हुए हैं कि उनका नाम केवल देश के इतिहास में ही नहीं, वरन् विश्व-इतिहास में अमर है। वे समाज को एक नया रास्ता दिखाने वाले सुधारक थे एवं मानव जीवन के मौलिक सिद्धान्तों में दृढ़ विश्वास रखते थे। इसी कारण वे सत्य एवं अहिंसा के पुजारी कहे जाते हैं। इन सब विशेषताओं के साथ-साथ वे एक महान् विचारक भी थे। फलस्वरूप ज्ञान की अनेक शाखाओं पर उनके विचारों का प्रभाव पड़ा है। आर्थिक क्षेत्र में उन्होंने पूंजीवाद व यंत्रीकरण का विशेष विरोध किया, क्योंकि इनके कारण श्रम के शोषण की समस्या व बेरोजगारी की समस्या पैदा हो जाती है। उनका विश्वास था कि भारतवर्ष की उन्नति गाँवों के पुनर्निर्माण द्वारा की जा सकती है अतः वे केन्द्रीकरण कें विरुद्ध थे जैसा कि उन्होंने लिखा भी है :

"I suggest if India is to evolve along non-violent lines it will have so decentralise many things. Centralisation cannot be sustained and defended without adequate force...... Rurally organised India will run less risk of foreign invasion than urbanised India well equipped with military, naval and air forces."[1]

गांधी जी का विचार था कि देश में स्थायी आर्थिक व सामाजिक शांति बनाये रखने के लिए उद्योगों का विकेन्द्रीकरण हो। उनके दृष्टिकोण से एक विकसित यंत्रित औद्योगिक प्रणाली एवं अहिंसात्मक समाज में समन्वय स्थापित करना संभव नहीं था इसके अतिरिक्त ऐसे कृषि प्रधान देश में जहाँ कृषक वर्ग वर्ष में ६ महीने खाली रहता हो, वहाँ उनके विचारानुसार, मशीनों पर आधारित उद्योगों को स्थान नहीं। इसी कारण उन्होंने लिखा है कि :

"Mechanisation is good when the hands are too few for the work intended to be accomplished. It is an evil when there are more hands than required for the work as it is the case in India. The problem with us is not how to find leisure for the teeming millions inhabiting our villages. The problem is how to utilise their idle hours, equal to the working days of six months in the year."[2]

स्पष्ट है कि गांधी जी यंत्रीकरण एवं बड़े पैमाने के उद्योगों के विरुद्ध थे क्योंकि भारतीय स्थिति में इन चीजों के लिए स्थान नहीं। उनका विश्वास था कि यंत्रीकरण व

---

1. *Harijan*, December 30, 1934.
2. *Harijan*, November 16, 1934.

मशीनों के अधिक प्रयोग से भारत जैसे जनाधिक्य देश में हम अधिक व्यक्तियों को रोजगार प्रदान नहीं कर सकते एवं धन का वितरण भी समान नहीं हो सकता। धन के असमान वितरण से समाज में अनेक बुराइयाँ पैदा हो सकती हैं। अतएव, उन्होंने लघु उद्योग प्रणाली एवं हाथ करघे जैसे उद्योगों को प्रोत्साहन देने के लिए समर्थन किया। उन्होंने ठीक ही लिखा है कि :

"Granting for the moment that machinery may supply all the needs of humanity, still it would concentrate production in particular areas so that you would have to go in a round about way to requlate distribution where as if there is production and distribution both in the respective areas where things are required it is automatically requlated and there is no chance for fraud, or for speculation."[1]

गांधी जी पूँजीवाद के विरुद्ध थे और वे एक ऐसे समाज की स्थापना करना चाहते थे जहाँ आर्थिक विषमता को कोई स्थान नहीं। उनका विचार था कि जब तक गरीब एवं अमीर व्यक्तियों के बीच अन्तर को जन्म देने वाली खाई बनी रहेगी तब तक अहिंसात्मक सरकार की स्थापना करना कठिन है। गांधी जी ने इस बात पर जोर दिया कि धनी वर्ग को अपने धन का उपयोग समाज की भलाई के लिए करना चाहिए एवं इस उद्देश्य की पूर्ति हेतु उन्होंने Doctrine of Trusteeship का निर्माण किया। इस सिद्धांत का मुख्य तत्व यह है कि समस्त सम्पत्ति समाज की है और धनी वर्ग इस धन के प्रति स्वयं को केवल एक Trustee समझें। जिस प्रकार कि एक Trustee Trust की Property आदि कि उचित देखभाल करता है उसी प्रकार से समाज के धनी वर्ग को जिनके पास आर्थिक शक्ति है एवं उत्पादन के साधन हैं वे इनका प्रयोग इस प्रकार करें जिसमें समाज का लाभ हो और जन-कल्याण को बढ़ाया जा सके। इस सम्बन्ध में अपने विचार प्रकट करते हुए गांधी जी ने लिखा है कि :

"A non-violent system of government is clearly an impossibility as long as the wide gulf between the rich and hungry millions persists. The contrasts between the palaces of New Delhi and the miserable hovels of the poor labouring class cannot last one day in a free India in which the poor will enjoy the same power as the richest in the land. A violent and bloody revolution is a certainty one day unless there is voluntary abdication of riches and the power that riches give and sharing them for the common good. I adhere to my doctrine of trusteeship in spite of the ridicule that has been poured upon it."[2]

1. *Young India*, November 9, 1924.
2. *Constructive Programme*, pp, 18-19.

गांधी जी का विचार था कि भारत का सुव्यवस्थित विकास देश के गाँवों के विकास द्वारा ही हो सकता है। उनका विश्वास था कि हमारी उन्नति इस बात पर निर्भर है कि हम देश के अधिकांश गाँवों में रहने वाली जनसंख्या में आर्थिक एवं सामाजिक समानता की भावना का विश्वास पैदा कर पाते हैं या नहीं। उनके अनुसार प्रत्येक गाँव स्वयं सम्पन्न होना चाहिए, जैसा कि उन्होंने लिखा भी है :

"My ideal of a village is that it is a complete republic independent of its own neighbours for its own vital wants, and yet dependent for many others in which dependence is a necessity. Thus every village's first concern will be to grow its own food crops and cotton for its cloth. It should have a reserve for its cattle, recreation and play grounds for adults and children. Then if there is more land available it will grow useful money crops ; thus excluding ganja, tobacco, opium and the like. The village will maintain a village theatre, school and public hall. It will have its own water works ensuring clear water supply. This can be done through controlled wells and tanks. Education will be compulsory upto the final basic course. As far as possible every activity will be conducted on the co-operative basis. There will be no caste such as we have to-day with their graded untouchability."[1]

गांधी जी के अनुसार आर्थिक विचार एवं नीतिशास्त्र में गहरा सम्बन्ध था। उनके विचारानुसार प्रत्येक मनुष्य के जीवन का लक्ष्य 'सादा जीवन और उच्च विचार' होना चाहिए। उनका विश्वास था कि मनुष्य को सुख व शांति भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति द्वारा प्राप्त नहीं हो सकता, वरन् अभौतिक कल्याण द्वारा इसकी प्राप्ति संभव है जिसके लिए मनुष्य को चाहिए कि शरीर तथा बुद्धि दोनों पर नियंत्रण करे। इससे उनका तात्पर्य यह नहीं था कि मनुष्य को प्रगति ही नहीं करनी चाहिए किन्तु उनके अनुसार प्रत्येक मनुष्य को जीवन यापन करने के लिए न्यूनतम जीवन स्तर की वस्तुएँ प्राप्य होनी चाहिए किन्तु उसके बाद उसे अपनी लालसा बढ़ानी नहीं चाहिए क्योंकि यदि मनुष्य की आवश्यकताएँ असंतुष्ट रह जाती हैं तो उसे कष्ट पहुँचता है। इसके अतिरिक्त गांधी जी विदेशी वस्तु का उपयोग करना या 'Sweated labour' के द्वारा निर्माण वस्तु का प्रयोग करना पाप समझते थे। उनके अनुसार स्वदेशी वस्तु एवं हाथ से निर्माण की हुई वस्तुओं का उपयोग करना चाहिए। संक्षेप में उनके आर्थिक विचारों में बहुत अधिक नैतिकता विद्यमान थी जिसे उन्होंने स्वीकार करते हुए लिखा है :

"I must confess that I do not draw a sharp or any distinc-

[1] R. K. Prabhu & U. R. Rao (compilors): *The Mind of the Mahatma.*

tion between economics and ethics. Economics that hurts the moral well being of an individual or a Nation is immoral, and therefore, sinful. Thus the economics that permits one country to prey upon another is immoral. It is sinful to buy and use articles made by sweated labour. It is sinful to eat American Wheat and let my neighbour, the grain dealer starve for want of customer. Similarly, it is sinful for me to wear the latest finery of Regent Street when I know that if I had worn things woven by the neighbouring spinners and weaves, that would have clothed me, and fed and clothed them."[1]

---

[1] *Young India*, October 13, 1921,

# महात्मा गांधी


## वी० वी० सूर्यनारायण

### तेलुगु रीडर, भारतीय भाषा विभाग, का० हि० वि० वि०


अगर कोई यह पूछे कि गांधी जी को महात्मा क्यों कहते हैं तो उसके उत्तर देने से पहले हम भी दो-तीन प्रश्न पूछना चाहते हैं। पृथ्वी को सर्वंसहा क्यों कहते हैं? सूर्य को प्रभाकर क्यों कहते हैं? और परमेश्वर को शंकर क्यों कहते हैं? सब कुछ सहने का, ज्योति प्रदान करने का मंगलप्रद होने का जो-जो गुण उनमें विद्यमान हैं यह गुण ही उनके उन नामों का कारण है। वैसे ही गांधी जी के आत्मा के गुण महान् हैं और उसीसे वे महात्मा कहलाते हैं। औरों की भलाई के लिए जीवन भर सब कुछ सहना, दिन-रात अनन्त कांति प्रसार करने वाली सत्य, अहिंसा आदि अखण्ड ज्योतियों को सदा के लिए हमारे सम्मुख रखना, जगत्कल्याण के लिए अपने जीवन ही को समर्पित कर देना आदि अनेक महान् गुण एक ही स्थान पर हमको गांधी जी में मिलते हैं।

विद्वान् लोगों की इस उक्ति को तो हम सब जानते ही हैं—"गणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः।" तुलसी के मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र जी की गुणविभूतियों को देखकर श्रद्धा के साथ जैसे हम नतमस्तक हो जाते हैं वैसे ही महात्मा गांधीजी के गुणविशेषों से भी मुग्ध होकर कृतज्ञता और सम्मान की भावना के साथ हाथ जोड़ते हैं।

किसी को पशु या मनुष्य अथवा देवता या राक्षस कहना हो तो उसका निर्णय उसकी वाहरी आकृति पर नहीं किन्तु आन्तरिक गुणों पर ही निर्भर रहता है। यों तो जन्मतः सभी प्राणी पशु ही हैं और इसी हेतु से ईश्वर को पशुपति कहते हैं। परन्तु उनमें हर एक के आचरण की विशिष्टता की मात्रा ही उपर्युक्त वर्गों के बीच विभाजक रेखा खींचने वाली है। कई लोग ऐसे हैं जिनको हम वाह्य आकृति के भ्रम से मनुष्य समझते हैं, किन्तु वास्तव में वे पशु ही हैं। अनेक लोग अपनी प्रवृत्ति से राक्षस वन जाते हैं। किन्तु इसकी अपेक्षा उनका पशुत्व की स्थिति में रह जाना ही अत्यन्त श्रेयस्कर है। वहुत कम लोग अपने आचरण की विशिष्टता के कारण पशुत्वस्थिति में ही न रहकर, राक्षसत्व की ओर भी न जाकर अपने को मनुष्य सिद्ध कर पाते हैं। इसी आचरण की विशिष्टता की पराकाष्ठा से सभी कोई महात्मा उसी आकृति में अपने को देवता बना देता है।

श्रीमद्भागवद्गीता के ये निम्नलिखित श्लोक देखिए :

**मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः।**
**राक्षसी मासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः॥**
**महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृति माश्रिताः।**
**भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादि मव्ययम्॥**

भगवान् बुद्ध की जातक कहानियाँ इसी बात की पुष्टि करती हैं। एक ही आकृति में पशुत्व से मनुष्यत्व और मनुष्यत्व से देवत्व की प्राप्ति एक दो दिन की नहीं या एक दो

जन्मों की भी नहीं किन्तु अनेक जन्मों की निरन्तर साधना का फल है। श्रीरामचंद्रजी, गौतम बुद्ध, गांधीजी आदि इने-गिने महात्मा ही आचरण संबंधी साधना की इस चरम सीमा तक पहुँच पाते हैं।

अनन्त गुण महात्माओं के गुणों की गणना कौन कर सकता है ? सत्य की गवेषणा में निरन्तर तत्परता, त्रिकरणशुद्धि, आस्तिकता, आत्मविश्वास, आत्मसंशोधन, ईमानदारी, निर्भीकता, सहनशीलता, समभावना पूर्वक प्रेमभावना, त्यागपूर्वक सेवाभाव, आचरणपूर्वक उपदेशप्रदान, स्वार्थत्याग पूर्वक परहितसाधनाशक्ति, सत्कार्योत्साह, अहिंसाव्रतपालनानुराग, शांतिकामुकता आदि अनेक विशिष्टगुणरूपी मणियों के लिए गांधीजी का जीवन एक खान है।

"समदुःख सुखः स्वस्थः समलोष्ठाश्म काञ्चनः।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्म संस्तुतिः॥"
"अभयं . सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानयोग व्यवस्थितिः।
दानं दमश्च यज्ञश्च स्वाध्यायस्तप आर्जवम्॥"
अहिंसा सत्यमक्रोधस्त्यागः शान्तिरपैशुनम्।
दया भूतेष्वलोलुप्त्वं मार्दवं ह्रीरचापलम्॥
तेजः क्षमा धृतिः शौचमद्रोहो नातिमानिता।
भवन्ति संपदं दैवी मभिजातस्य भारत॥"

—श्रीमद्भगवद्गीता

उपर्युक्त गीता श्लोक निबद्ध सभी गुण गांधीजी में विद्यमान हैं। अपने जीवन के सारे कर्मों में गांधी जी भगवद्गीता को अपनी करदीपिका समझते थे।

"..........to me the Gita became an impallible guide of conduct. It became my dictionary of daily reference. Just as I turned to the English Dictionary for the meanings of English words that I did not understand, I turned to this dictionary of conduct for a ready solution of all my troubles and trails."

इसलिए महात्मा गांधीजी के कुछ गुण विशेषों की गांधीजी की आत्मकथा से संक्षिप्त समीक्षा करते समय प्रसंग के अनुसार यथा संभव मैं गीता से और उनकी आत्मकथा से कुछ उद्धरण देने का यत्न करूँगा।

गांधी जी एक ज्ञानी कर्मयोगी हैं। अज्ञान के कारण विडम्बनारूपी केवल कर्म में ही प्रवृत्त रहना, अथवा ज्ञान के नाम पर पूर्ण रूप से कर्मविमुख हो जाना—दोनों उत्तम मार्ग नहीं हैं। ज्ञान की रोशनी में स्वार्थ त्याग के साथ परहित की कामना से प्रेरित होकर संन्यासी को भी सदा कर्म में प्रवृत्त होना आवश्यक है।

"कुर्वन्नेव कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्मलिप्यते नरे।"

—ईशावास्योपनिषत्

no representation is further needed. Thus Gandhijee agrees with Thoreau who propounds that 'that government is best which governs the least.'[1] Moreover, while throwing light upon democracy he says that it is not a thing to be forced externally, rather it needs the internal urge, and it can be brought through nothing but non-violence.

Gandhijee, while solving the religious problems, argues that all religions have equal value and thus he lays emphasis on the theory of secularism.

---

[1] Ibid India, 2-7-31, 162.

# बुनियादी शिक्षा और गांधी जी

सुश्री प्रेमकुमारी

शोध-छात्रा, समाजशास्त्र विभाग, का० हि० वि० वि०

शिक्षा कोई साध्य वस्तु नहीं, बल्कि एक साधन है और जिस शिक्षा से हम चरित्रवान् बन सकें, वही सच्ची शिक्षा मानी जाती है।[१] जिसकी आज हमको सबसे अधिक जरूरत है, उसे गांधी जी ने पचास वर्ष पहले सोचा—वह है चरित्र निर्माण। जब तक हमारी इच्छाओं के पीछे चरित्र का बल न होगा, हम कुछ भी प्राप्त नहीं कर सकते, कुछ भी पाने के योग्य नहीं हो सकते।

साधारणतः लोग शब्दावली के ज्ञान को ही शिक्षा मानते हैं पर गांधी जी के दृष्टिकोण में केवल शब्द-ज्ञान न तो शिक्षा का आरंभ है और न अन्तिम लक्ष्य; वह तो उन उपायों में से एक है, जिसके द्वारा स्त्री-पुरुषों को शिक्षित किया जा सकता है। इसलिए केवल शब्द-ज्ञान को शिक्षा कहना गलत है। शिक्षण का माध्यम शब्द-ज्ञान को न रखकर सामाजिक वातावरण और उत्पादन की प्रक्रिया रखी जाय, क्योंकि यह सत्य है कि सामाजिक वातावरण के माध्यम से ही व्यक्ति को समस्याओं का ज्ञान होता है, और उन्हें कैसे दूर किया जाय, उन समाधानों को प्रस्तुत करने का अभ्यास होता है। गांधी जी का कथन था कि बालकों को उपयोगी उद्योग देकर उसके द्वारा ही उनके मन और शरीर की शिक्षा होनी चाहिए।

इस वर्तमान युग में देश की सामाजिक परिस्थितियों को देखते हुये रचनात्मक शिक्षा या बुनियादी शिक्षा की आवश्यकता है। गांधी ने बुनियादी शिक्षा को चालू करने के लिए बहुत पहले ही कहा था कि आज की वर्तमान शिक्षण पद्धति में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन लाने की जरूरत है। बुनियादी शिक्षा महात्मा गांधी की अत्यन्त ही महत्वपूर्ण देन है। इस प्रकार की शिक्षण पद्धति में उत्पादन की प्रक्रिया द्वारा ही प्रत्येक विषय की जानकारी होती है, अर्थात् इसमें उन्होंने शिक्षा का माध्यम ही शरीर—श्रम द्वारा उत्पादन कार्य बना दिया है। व्यक्ति अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए श्रम करता है, और श्रम के माध्यम से ही व्यक्ति को बौद्धिक शिक्षा भी उपलब्ध होती रहती है।

बुनियादी शिक्षा के अनुसार वही व्यक्ति शिक्षित कहलाता है जिसमें उत्पादन के कार्यों का अभ्यास हो अर्थात् जो स्वयं उत्पादक हो। शिक्षा की नवीन पद्धति के विषय में गांधी जी चाहते थे कि उद्योग और अक्षर ज्ञान का भेद मिट जाय। जिस प्रकार गणित, साहित्य इत्यादि का वर्ग होता है उसी प्रकार उद्योग का भी वर्ग होना चाहिये। यह भ्रम मन से निकल जाना चाहिये कि उद्योग शिक्षा क्षेत्र के बाहर का विषय है। जब तक ऐसा भ्रम हट न जायगा तब तक विद्यार्थियों का विकास अवगुण्ठित ही बना रहेगा।

---

[१] गांधी जी : 'शिक्षा की समस्या', पृष्ठ ४।

आज-कल की शिक्षा केवल पुस्तकों तक ही सीमित है, जो इस समय की परिस्थिति के लिए व्यर्थ सिद्ध हो रही है। किताब का कीड़ा बनने से ही कहीं बुद्धि का विकास नहीं होता। उससे तो आँखें और विचार शक्ति दोनों ही खराब होती है; पर उद्योग के पूर्ण ज्ञान के लिए पुस्तकों के अध्ययन की आवश्यकता रहती है और उस सिलसिले में जो कुछ पढ़ना होगा, वह सोच-समझकर ही पढ़ा जायगा।[१]

आधुनिक युग में हर वर्ग के लोगों में बच्चों को विद्यालय में भेजने की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है। परिणामतः उत्पादक वर्ग के बच्चों की उत्पादन के कार्यों से मुक्त होकर, अपनी ही श्रेणी से छूट कर 'बाबू' वर्ग की श्रेणी में मिलना पड़ रहा है। इस प्रकार आज उत्पादकों के कंधों पर बाबुओं और शोषकों की संख्या और बोझ दिन प्रति दिन बढ़ती ही जा रही है। इस कारण आज संसार में वर्ग-विषमता अत्यधिक जटिल हो गयी है। यदि यही रफ्तार रही तो एक दिन बहुत जल्द ही दुनिया में शोषकों की संख्या इतनी अधिक बढ़ जायगी कि उसके बोझ से उत्पादक दबकर मर जायगा और उत्पादकों के मरने से समाज के उच्च वर्ग के लोगों का जीवन भी कष्टदायक हो जायगा। पर गांधी जी के बुनियादी शिक्षण पद्धति के अन्तर्गत बाबुओं का ह्रास होकर उत्पादकों की वृद्धि होती है, क्योंकि शिक्षा हल-कुदाल, चरखा, निहाई और हथौड़ी के साथ जुड़ी होने के कारण प्रत्येक सहज ही व्यक्ति उत्पादक बन जाता है। इस प्रकार की शिक्षण पद्धति द्वारा समाज में वर्ग भेद स्वतः समाप्त हो सकता है।

आज सम्पूर्ण भारत में शिक्षा के माध्यम के विषय में जो विवाद चल रहा है, गांधी जी ने सन् १९३७ में ही उसका समाधान खोज निकाला था। वे मातृभाषा हिन्दी को ही शिक्षा का माध्यम बनाना ठीक समझते थे, क्योंकि अंग्रेजी भाषा न तो हिन्दुस्तान को ऊपर उठा सकती है और न जिन्दगी दे सकती है। मातृभाषा पर जोर देते हुए उन्होंने एक बार कहा था—"हम अपनी भाषा के सिलसिले में कितने दीन, हीन और कंगाल हैं, इसीलिए तो कहता हूँ मातृभाषा हिन्दी में सोचो तथा इन्हीं में वैज्ञानिक शब्दों की शोध करो, तभी भारत सम्पन्न, सुखी और आजाद हो सकता है पराई भाषा के जरिये हमारी तरक्की कभी नहीं हो सकती, जो विदेशी भाषा के माध्यम से देश को आगे बढ़ाना चाहते हैं, वह बालू में से तेल निकालने की बात कहते हैं। वे लोग हिन्दुस्तान को गलत दिशा की ओर ले जायेंगे। हिन्दुस्तान खतरे में पड़ेगा। मेरा अन्तिम निर्णय यह है कि हिन्दुस्तान के करोड़ों इन्सान की जिन्दगी अपनी मातृभाषा और हिन्दी में समाई हुई है।"[२]

जैसा कि गांधी जी का अनुमान था कि प्रत्येक भारतीय युवक के जीवन का कम से कम छः कीमती वर्ष अंग्रेजी के सीखने में चला जाता है क्योंकि वह अंग्रेजी भाषा द्वारा ज्ञान प्राप्त करता है। और यदि हम स्कूल और कालेज से निकलने वाले छात्रों की संख्या से गुणा करें तो हम स्वयं ही अन्दाज लगा सकते हैं कि कितने हजार वर्षों की हानि होती है। इस प्रकार यदि हम जीवन के इन मूल्यवान वर्षों को एक विदेशी भाषा पर प्रभुत्व प्राप्त करने

१ गांधी जी : 'बुनियादी शिक्षा', पृष्ठ १२२।
२ 'आज'—गांधी विशेषांक, २९ सितम्बर, १९६८।

में लगाते हैं तो यह कैसे संभव हो सकता है कि हम स्वयं प्रेरित होकर कुछ कार्य करें।[१] यदि हम सभी पिछले सौ वर्षों से ही अपनी मातृभाषा द्वारा शिक्षा प्राप्त करते होते तो आज के भारत में शिक्षित लोग अपने ही देश में विदेशी बन कर न रहते, उनकी वाणी राष्ट्र के हृदय को छूती रहती है और वे गरीब से गरीब लोगों के बीच काम करते होते और जैसा कि गांधी ने कहा है पिछले सौ वर्षों के दौरान में उन्होंने जो कुछ प्राप्त किया, वह राष्ट्र के लिए एक कीमती विरासत होती। आज की शिक्षा शिक्षित भारतीयों को निर्बल और शक्तिहीन बनाती जा रही है। शिक्षा के माध्यम ने भारतीय विद्यार्थियों की शक्ति पर भारी बोझ डाला है और हमें नकलची बना दिया है। गांधी जी का विचार था—"कोई भी देश नकलचियों की जाति पैदा करके राष्ट्र नहीं बन सकता। शिक्षा का माध्यम अंग्रेजी भाषा होने के कारण हमारी सारी मौलिकता नष्ट हो गई है। हम बिना पंख के पक्षी बन गये हैं। अंग्रेजी लाखों हिन्दुस्तानी घरों की भाषा नहीं हो सकती। वह हजारों लाखों आदमी तक सीमित रहेगी परन्तु वह करोड़ों की भाषा नहीं बन सकती है।"[२]

अंग्रेजी भाषा की शिक्षा का जो अन्धविश्वास पूर्ण सम्मान करना हम सीख गय हैं उससे यदि हम स्वयं को और समाज को मुक्त कर दें तो उससे समाज की सबसे बड़ी सेवा होगी। गांधी ने इस विषय पर कहा है—"अंग्रेजी शिक्षा ने हमारी साहित्यिक प्रतिभा का हनन कर दिया है हमारी बुद्धि को जकड़ दिया है, और इस शिक्षा को दिये जाने के तरीके ने हममें जनानापन ला दिया है। हम आजादी की धूप तो खाना चाहते हैं लेकिन हमें गुलाम बनाने वाली प्रणाली हमारे राष्ट्र के पुरुषत्व को नष्ट करती जा रही है।"[३]

किसी भी राष्ट्र को अपने नौजवानों में राष्ट्रीयता कायम रखनी है तो उन्हें ऊँची और नीची सारी शिक्षा उन्हीं की भाषा में देनी चाहिए। अंग्रेजी भाषा के माध्यम ने राष्ट्र की शक्ति को नष्ट कर दिया है। शिक्षा को बिना कारण मँहगा बना दिया है। और यदि ऐसी ही शिक्षा कायम रहेगी तो उससे राष्ट्र की आत्मा का हनन होना निश्चित है। इसलिए गांधी जी का यह सुझाव था कि शिक्षित भारतीय पराई भाषा के माध्यम के भयंकर मोहिनी से जितनी जल्दी छूट जाँय उतना ही उनके लिए और राष्ट्र के लिए अच्छा है। हिन्दी भाषा के विषय में आप का कहना था कि "मेरी मातृभाषा में कितनी ही खामियाँ क्यों न हो मैं उससे उसी तरह चिपटा रहूँगा, जैसे अपनी माँ की छाती हो........मैं अंग्रेजी को उसकी जगह प्यार करता हूँ लेकिन अगर वह उसको हड़पना चाहती है जिसकी वह हकदार नहीं है तो मैं उससे सख्त नफरत करूँगा।"[४]

आज की बदलती हुई परिस्थितियों में केवल ज्ञान या शिक्षा से ही राष्ट्र समृद्धशाली नहीं बन सकता। आज जो शिक्षा बालक को दी जाय वह उपयोगी उद्योग के माध्यम से होनी चाहिये। स्कूलों का काम केवल ज्ञान देना ही नहीं, बल्कि दैनिक

---

१ मो० क० गांधी : 'विद्यार्थियों को संदेश', पृष्ठ १२-१३।
२ मो०क०गांधीः 'विद्यार्थियों को संदेश', पृष्ठ१९–२९।
३ मो०क०गांधीः ''विद्यार्थियों को संदेश', पृष्ठ १८।
४ गांधी जी : 'बुनियादी शिक्षा', पृष्ठ १४२–१४३।

आवश्यकता सम्बन्धी वह माल भी तैयार करें। शिक्षा के विषय में गांधी जी के निम्न-लिखित विचार थे :—

(१) शिक्षा का वाहन या माध्यम कोई भी ग्रामोपयोगी उद्योग हो।

(२) शिक्षा स्वावलंबी होनी चाहिये।

हमें बच्चों को औद्योगिक शिक्षा के द्वारा ही अन्य शिक्षा जैसे साहित्य की शिक्षा गणित की शिक्षा, इत्यादि देनी चाहिए। उद्योग की क्रियाओं द्वारा बच्चों के अन्दर जो भी अच्छी चीज है उस सबको विकसित करना चाहिए। इतिहास, भूगोल और गणित हम जो भी सिखायें वह सब उस उद्योग से संबंधित होंगे। इस प्रकार की शिक्षा को ही स्वावलम्बी शिक्षा कहते हैं। अर्थात् इस प्रकार की शिक्षा में विद्यार्थी अपनी प्रत्येक कार्य-शक्ति का ठीक-ठीक उपयोग करना सीख लेगा। हिन्दुस्तान जैसे गरीब देश में शिक्षा का प्रश्न शिक्षा को स्वावलम्बी बनाने से ही हल किया जा सकता है।

(३) पुस्तकों पर आधार रखने के बजाय, शिक्षक ही विद्यार्थियों के आगे जीवित पुस्तक बनकर बैठ जाँय। इससे घूमते-फिरते बातों में व्यवस्थित रूप में विद्यार्थी थोड़े समय में ही अधिक सीख लेते हैं।

(४) शिक्षा में शिक्षक के सहवास का मुख्य स्थान है। उद्योगशिक्षा शिक्षा का अनिवार्य साधन है। शिक्षक के हृदय में विद्यार्थियों के लिए प्रेम और उत्साह भरा हुआ होगा, तभी शिक्षा विकास के लिए साधक हो सकती है।

(५) आज की शिक्षा पद्धति औद्योगिक न होने के कारण विद्यार्थी और उनके माता-पिता के बीच अन्तर बढ़ाती है।

आज रजिस्टर पर हस्ताक्षर करने और फीस देने के सिवाय माता-पिता को बच्चों की स्कूली शिक्षा में कोई दिलचस्पी नहीं रहती। स्कूल में मिलन वाली शिक्षा पुस्तकीय होने से गृहतन्त्र के व्यवहार से दूर भागती है—कौटुम्बिक प्रेम टूटता जाता है। आज की पुस्तकीय शिक्षा के बढ़ जाने से वर्ण व्यवस्था में रही हुई परम्परागत खेती व उद्योग की शृंखला की कड़ियाँ टूटती जा रही हैं, और इसका परिणाम आज यह देखने को मिलता है कि देश की खेती और ग्रामोद्योग सूखते जा रहे हैं। पर जब शिक्षा उद्योगमयी होगी जैसा कि गांधी जी चाहते थे तब माता-पिता को यह विश्वास हो जायगा कि उनके बच्चे उद्योग विहीन नहीं होंगे, बल्कि गृह कार्य में, घर के धन्धों में मदद करेंगे। जब ऐसा विश्वास होगा तभी विद्यार्थी और माता-पिता के बीच का अन्तर कम होगा।

(६) शिक्षा की वर्तमान पद्धति देश की आवश्यकताओं की पूर्ति नहीं कर सकती। उच्च शिक्षा, अंग्रेजी भाषा के माध्यम से दिये जाने के कारण थोड़े से लोग इस अपढ़ जन-समुदाय के मध्य एक स्थायी दीवार-सी खड़ी कर देते हैं। इस कारण यदि आज की शिक्षण पद्धति में गांधी जी द्वारा बतलाई गई 'बुनियादी तामील' द्वारा शिक्षा दी जाय तो समाज में उपयुक्त प्रकार की वर्ग विषमता का आना सम्भव नहीं होगा।

(७) शिक्षा इस प्रकार की होनी चाहिए, जिसमें लड़के और लड़कियों का सर्वतोमुखी विकास हो। सारी शिक्षा एक ऐसे उद्योग के माध्यम से दी जानी चाहिए, जिसमें कुछ उपार्जन भी हो।

आज यद्यपि हम और हमारा देश स्वतंत्र है पर फिर भी पश्चिम के प्रभाव से हम अभी आजाद नहीं हुये हैं। आज हम परदेशी हूकूमत से आजाद हैं पर परदेशी भाषा या विदेशी विचारों के असर से अभी पूर्णतः स्वतंत्र नहीं हैं। आधुनिक समय में उच्च शिक्षा या युनिवर्सिटी शिक्षा का महत्व कुछ कम होता हुआ दिखलाई पड़ता है। पढ़ लिखकर वहाँ से निकलने पर भारत के नौजवान या तो सरकारी नौकरियों के पीछे मारे-मारे घूमते हैं या उसमें नाकामयाब होकर लोगों को लूट-पाट के लिए भड़काकर अपनी कुढ़न मिटाते हैं। इस कारण गांधी जी हमेशा यह चाहते थे कि युनिवर्सिटी शिक्षा को शिक्षकों की मदद से नयी तालीम (बुनियादी तालीम) के साथ जोड़ देना चाहिये। बुनियादी तालीम के विषय में गांधी जी के निम्नलिखित सिद्धांत थे :—

(१) पूरी शिक्षा स्वावलंबी होनी चाहिये।

(२) आखिरी दर्जे तक विद्यार्थी अपने हाथों का उपयोग किसी न किसी उद्योग में करता रहे।

(३) सारी शिक्षा विद्यार्थियों को प्रान्तीय भाषा द्वारा दी जाय।

(४) इसमें साम्प्रदायिक, धार्मिक शिक्षा के लिए कोई जगह नहीं होनी चाहिये।

गांधी जी ने मानव जाति की आशाओं को जगाया तथा उन्हें ठोस आधार और विश्वसनीयता प्रदान की। महात्मा गांधी स्वतंत्र और दृढ़ विचार धारा के कारण अपने युग के सबसे महान् व्यक्ति बन गये। वे एक प्रकाश स्तम्भ के समान थे, जिसके प्रकाश में भारत ने अपनी राजनीति, सामाजिक एवं शैक्षणिक अन्धकार को दूर करने का प्रयत्न किया।

———

# राष्ट्रनायकः गान्धीमहात्मा !

पं० विश्वनाथशास्त्री,

संकायप्रमुखः प्राच्यविद्याधर्मशास्त्रसंकायस्य:, काशी हिन्दूविश्वविद्यालयीय:

अयं हि मानी परिदीर्णगात्रो निवारिताशेषजनाभितापः।
अत्यन्तमाकाङ्क्षितकृष्णवर्त्मा गान्धीमहात्माऽजनि भीष्मतुल्यः ॥१॥
यस्य प्रतापोऽथ च कीर्त्तिराशिः प्रसिद्धिमाप्तौ हि समस्तभूमौ।
यः कीर्त्तनीयः सकलैर्मनुष्यैः, सोऽस्मादृशैस्स्यात् कथमेव वर्ण्यः ॥२॥
यस्येश्वरे स्वामिनि सर्वजन्तोरास्था दृढा कस्य न दृष्टपूर्वा।
समानता यस्य मनुष्यमात्रे यस्यादरस्सर्वजनेषु तुल्यः ॥३॥
यथा धनाढ्याश्च तथा दरिद्रा यथैव विप्राश्च तथैव शूद्राः।
अस्पृश्यता क्वापि न वर्तमाना न जातिभेदो न हि वर्णभेदः ॥४॥
स्नेहश्च सर्वत्र सदा समान आङ्ग्ले मनुष्ये यवनेषु तद्वत्।
यद्वच्च हिन्दूजनतासु दृष्टं प्रेमप्रगल्भं हृदयानुवन्धि ॥५॥
सत्याश्रयं यस्य समस्तकार्यं सत्यं मनः सत्यवचोऽभिरामम्।
सत्या प्रतिज्ञा दृढ़ता स्वधर्मे स वर्णनीयो न वचःप्रसारैः ॥६॥
ददाति योऽशेषजनाय नित्यं कल्याणराशिं वसुधातलेऽस्मिन्।
स एव पूज्यः स पुमान् स नीतिमान्, स एव विद्वान् कथितो बुधेन्द्रैः ॥७॥
दृढव्रतो यः परतन्त्रताया निवारणे भारतवर्षमध्यात्।
यातः प्रतिष्ठां जगतीतलेऽस्मिनंनन्यलभ्यां महतीमपूर्वाम् ॥८॥
दयां सचोवाच मनुष्यतायाः प्रधानमूलं निकषोपलञ्च।
दयां न धत्ते खलु यो मनुष्यः स वस्तुतो मानव एव नास्ति ॥९॥
स चोग्रहिंस्रैः पशुभिः समानः शुष्कैश्च काष्ठैरथवा शिलाभिः।
एतादृशस्यैव जनस्य जन्म निरर्थकं वै वहुनिन्दनीयम् ॥१०॥
यो वारयत्यन्यजनस्य पीडां शारीरिकीं मानसवर्तिनीं वा।
स भाग्यवान् कोऽपि विशिष्टदेवः पुण्यैः प्रभूतैर्वसुधां प्रविष्टः ॥११॥
सर्वेषु धर्मेषु समानवुद्धिः य एव चेशा च य एव चाल्ला।
स एव रामश्च स एव कृष्णः गिर्जागृहे मन्दिरमस्जिदेषु ॥१२॥

अहिंसा यस्यासीद् व्रतमनुपमं मङ्गलमयं।
शिवं सत्यं रम्यं वचनमखिलं यस्य मधुरम् ॥
तथा कृत्यं सर्वं सकलजनतानन्दनकरं—
स गान्धी नेतायं दिशि-दिशि महात्मा विजयते ॥१३॥
श्रीमता विश्वनाथेन पाण्डेयेन च शास्त्रिणा।
गान्धीमहात्मवयभ्यः श्रद्धाञ्जलिरुपाहृतः ॥१४॥

—:o:—

# आस्तिक पुरुष महात्मा गान्धी

डॉ० जयशंकर द्विवेदी

गायन्ति देवाः किल गीतकानि धन्यास्तु ते भारत भूमिभागे।
स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात् ॥
—विष्णु पुराण।

यों तो जहाँ कहीं मानव समाज फला फूला, समय-समय पर महान् आत्माओं का आविर्भाव हुआ, किन्तु इस सम्बन्ध में यदि भारतवर्ष को सर्वाधिक सौभाग्यशाली माना जाय तो अत्युक्ति न होगी। इस देश में राम, कृष्ण, महावीर, बुद्ध, नागार्जुन, शंकराचार्य प्रभृति की परम्परा अवाध गति से चली आती रही है। वर्तमानकाल में युगान्तर उपस्थित कराने वाले महापुरुष महात्मा गान्धी उसी शृंखला की एक कड़ी हैं।

विष्णु पुराण की वाणी यथार्थ सिद्ध हो रही है। महात्मा गांधी के आविर्भाव से भारत की महिमा का गान आज विश्वमात्र में हो रहा है। सचमुच में इस देश में उत्पन्न होने वाले अनेक पुरुषों ने देवत्व की पदवी प्राप्त किया है। इसी कारण देवताओं ने भी स्वर्ग और अपवर्ग प्रदान करने वाली इस भारत भूमि की वन्दना की है।

अवश्य ही सृष्टि की यह एक अति विलक्षण वात है कि शान्त एवं समृद्धि के युग में महान् शासक, उद्‌भट विद्वान् तथा अन्य प्रकार के उन्नत मना लोगों की कमी तो नहीं ही रहती, परन्तु अलौकिक तथा असामान्य आत्माओं का आविर्भाव संकटग्रस्त अवस्था में ही पाया जाता है। सन् १८५७ के वाद इस देश की स्थिति संकटापन्न होती गई। विदेशी शासन के कुचक्र में पड़ा यह देश पिसने लगा। शोषण इतना बढ़ा कि असह्य हो उठा। मेधावी एवं परिश्रमी भारतीय जनता के बीच त्राहि-त्राहि की ध्वनि हृदयों को विदीर्ण करने लगी। ऐसे ही समय में युग पुरुष महात्मा गांधी का आविर्भाव हुआ।

रुग्ण, शरीर से दुर्बल, सदैव संकटापन्न अवस्था में पड़े रहने वाले, विरोधों के प्रतीक माने जाने वाले महात्मा गांधी ने वह कर दिखाया, जो उनकी महनीयता के अनुरूप ही था। कहा गया है :

"सर्वः कृच्छ्रगतोऽपि वाञ्छति जनः सत्त्वानुरूपं फलम् ॥"

महान् आत्मायें यदि महती संकटापन्नावस्था में भी रहती हैं फिर भी वे अपने सत्त्व, सामर्थ्य के अनुरूप ही फल की कामना करती रहती हैं। स्वराज्य-प्राप्ति की कामना उनके हृदय में थी उसे उन्होंने प्राप्त किया। उनकी आत्मा महान् थी, उसकी उपलब्धि भी महनीय हुई। "महतां सकलं महत्।" बड़े लोगों की सभी बातें बड़ी होती हैं।

उनका जीवन विरोधों का मानो समन्वय था। घोर से घोर नास्तिकों से घिरे रहने पर भी उनकी आस्तिकता अदम्य एवं अक्षोभ्य थी। कठोर से कठोर परिस्थिति में होते हुए भी उनकी प्रकृति की स्वाभाविक मृदुलता में अन्तर नहीं पड़ने पाता था। आर्जव तथा मार्दव के तो मानो वे अवतार ही थे। फिर भी समय आने पर उनकी कठोरता की

स्पर्धा वज्र भी नहीं कर सकता था। वास्तव में उनके चरित्र में महाकवि कालिदास की उक्ति चरितार्थ होती थी :

भीमकान्तैर्नृप गुणैः स वभूवोपजीविताम्।
अधृष्यश्चाभिगम्यश्च यादोरत्नैरिवार्णवः ॥

बापू समुद्र ही के समान कठिन से कठिन परिस्थितियों में अदृष्टव्य थे तथा अपने आश्रितों के लिए रत्नों के सदृश उज्ज्वल कमनीय तथा अनुकरणीय गुणों वाले थे। सरल थे तथा सुलभ थे। 'सवहि सुलभ, सब दिन, सब देसा' यह कहावत मानो गोस्वामी जी ने उन्हीं जैसे महान् आत्माओं के लिए लिखा था। यद्यपि बापू का जीवन आदर्श एवं यथार्थ दोनों का ही अद्भुत, अनोखा कल्याणमय सम्मिश्रण था तथापि इससे भी अधिक विशेषता उनके चरित्र में वैष्णवता की थी। श्रीमद्भागवत के आदर्शों की छाप उन पर थी। मानव मात्र के लिए उनसे दिल का प्याला मीठे रस से छलकता रहता, महाराज रन्तिदेव का आदर्श ही ऐसा लगता कि मूर्तिमान हो पृथ्वी पर अवतरित हो गया हो। इसी से उनके व्यक्तित्व में एक विस्मय विमुग्धकारी मिठास और सीधापन था कि सम्पर्क में आने वाला व्यक्ति हठात् अभिभूत हो जाता था।

न कामयेऽहं गतिमीश्वरात् पराम्।
अष्टर्धियुक्तामपुनर्भवं वा ॥
आर्तिप्रपद्येऽखिलदेह भाजाम्।
अन्तः स्थितो येन भवन्त्वदुखाः ॥ —श्रीमद्भागवत।

संसार मात्र के अखिल देहधारियों के अन्तस् के दुःख को ही वे पी जाना चाहते थे।

धर्म में अडिग आस्था उनके जीवन की प्रेरक शक्ति थी। धर्म की व्याख्या उन्होंने स्वयं किया :

"Let me explain what I mean by religion. It is not the Hindu religion which I certainly praise, over all other religions but the religion which transcends Hinduism, which changes our very nature, which binds indissolubly to the truth within and which ever purifies. It is the permanent element in human nature which counts no cost too great in order to find full expression and which leaves the soul utterly restless until it has found itself, known its Maker and appreciated the true correspondence between the Maker and itself."

धर्म की यह अनुपम व्याख्या महात्मा गान्धी की विश्व को एक देन है। इस व्याख्या की ही सजीव, चलती फिरती दृश्यमान कहानी उनकी चरितावली है। उन्होंने अपने जीवन को ही सत्य और धर्म की बलिवेदी के निकष पर कसा और खरे उतरे। सत्य, धर्म और अहिंसा, इन तीनों की व्याख्या करने वालों ने भिन्न-भिन्न अर्थों व बोधों को व्यक्त करने वाला माना, पर महात्मा गान्धी ने इन तीनों को पर्यायवाची बना दिया। अहिंसा, सत्य और धर्म

की परिकल्पना जैसी महाभारतकार महर्षि व्यास ने की है उसी का निष्ठा माहात्मा के शब्दों एवं जीवनी में हमे मिली है।

वन पर्व में जब यक्ष और युधिष्ठिर के बीच वार्ता होती है तो युधिष्ठिर ने सर्वप्रथम नकुल के जी उठने की प्रार्थना की। इस पर यक्ष को आश्चर्य हुआ कि उन्होंने भीम और अर्जुन के लिए क्यों नहीं प्रार्थना की। इस पर युधिष्ठिर ने यक्ष से कहा—"आनृशंस्यं चिकीर्षामि नकुलो यक्ष जीवतु"—मैं आनृशंस्य व्रत का पालन करता हूँ; इसलिए हे यक्ष! पहले नकुल जी उठें।

यहाँ पर 'आनृशंस्य' (अहिंसा) शब्द का प्रयोग अति व्यापक अर्थ में किया गया है। युधिष्ठिर का वस्तुतः कहना था कि मनुष्य के अन्य जितने भी सद्गुण और शील परक प्रवृत्तियाँ हैं, सभी अहिंसा की ही अंग है। अङ्गी तो 'अहिंसा' है इसी के अन्तर्गत अन्य सद्वृत्तियों का सन्निवेश है। जहाँ हिंसा है वहाँ किसी भी प्रकार सत्य और धर्म का सामञ्जस्य नहीं पाया जा सकता। इसी तथ्य को प्रतिपादित करने वाला श्री कृष्ण का वाक्य है—"अनृतन्तु, भवेद् वाच्यं नत, हिंसा कदाचन।" वह सत्य ही नहीं, जिससे हिंसा को प्रोत्साहन मिले। वह धर्म ही कैसा, जिसकी ओट में हिंसा हो।

सत्य, धर्म और अहिंसा तीनों को एकाकार करने की शक्ति का मूल स्रोत था बापू की ईश्वर-सत्ता में अचल आस्था। इस अचल आस्था के ही कारण उनमें गीता में वर्णित दैवी सम्पद् के सभी लक्षण विद्यमान थे। उन्होंने कहा—

"There is an indefinable mysterious power that pervades everything. I feel it, though I do not see it.

It is this unseen power which makes itself felt and that defies all proof because it is so unlike all that I perceive through my senses. It transcends the senses because it is possible to reason out the existence and God only to a limited extent."

उपर्युक्त शब्दों द्वारा उन्होंने अपनी आस्था, अपनी अस्तिकता का स्पष्ट व्यक्तिकरण किया। इसी अडिग अस्तिकता एवं आस्था के बल पर उन्होंने अपनी अनुभूत्यात्मक धर्म की व्याख्या दी, जिसमें उन्होंने कहा कि धर्म का साक्षात्कार करने वाले की आत्मा तब तक चैन नहीं लेगी, जब तक कि उसका एकाकार उसके निर्माण करने वाली सत्ता के साथ न हो जाय

अन्त में परिसमापन करते हुए श्रीमद्भागवत के ही शब्दों में कहना है :

तव कथामृतं तप्त जीवनम्
श्रवण मङ्गल मखिलकल्मषापहम्
भुवि गृणन्ति भूरिदा जनाः

हे बापू! तुम्हारे तप्त जीवन की कथा मनुष्य को अमृतत्व प्रदान करने वाली है, सुनने ही मात्र से मङ्गलदायिनी है एवं अखिल पापों का नाश करने वाली है, आज इस पृथ्वी पर सभी अनेकों प्रकार से तुम्हारी ही कथा को मनुष्य लोग गा रहे हैं।

---

# महात्मा गांधी और राष्ट्रभाषा हिन्दी

सरस्वतीकान्त पाण्डेय

दर्शनशास्त्रीय उच्चानुशीलन केन्द्र, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

संसार में संभवतः कोई ऐसा देश हो, जिसकी अपनी राष्ट्रभाषा न हो। यह अत्यन्त लज्जाजनक बात है कि आज देश को स्वतंत्र हुए करीब २२ वर्ष हो रहे हैं, परन्तु राष्ट्रभाषा का विवाद सुलझने के स्थान पर उलझता जा रहा है। स्वतंत्रता-प्राप्ति के समय जो देश के कर्णधार हिन्दी की हिमायत करते रहे, वे आज उसके कट्टर विरोधी हैं। इस वर्ष संपूर्ण भारतवर्ष में गांधी शताब्दी मनायी जा रही है, जिसके लिए अनेक स्थानों पर अनेक समारोह भी हुए हैं। इस गान्धी शताब्दी वर्ष के पुनीत अवसर पर मैं महात्मा गांधी जी की हिन्दी के प्रति निष्ठा और उसे राष्ट्रभाषा पद पर आसीन कराने के उनके निजी तर्कों को प्रस्तुत करना अपना कर्तव्य समझता हूँ। महात्मा गान्धी हिन्दी को ही राष्ट्रभाषा मानते थे और इस सम्बन्ध में उनके निश्चित विचार थे, जिन्हें उन्होंने २० अक्तूबर १९१७ ई० को बड़ौदा में हुए गुजरात के द्वितीय शैक्षणिक सम्मेलन के अवसर पर व्यक्त किया था।

महात्मा गान्धी का विचार था कि किसी राष्ट्रभाषा के लिए पाँच आवश्यक प्रतिबन्ध होना अनिवार्य है, जो निम्न हैं:—

(१) ऐसी भाषा, जो कार्यालय कर्मियों को सीखने में सरल हो।

(२) उसमें सम्पूर्ण भारतवर्ष में धार्मिक, व्यावसायिक एवं राजनीतिक क्रिया-कलाप करने की क्षमता हो।

(३) उस भाषा को देश की जनसंख्या के सर्वाधिक लोग बोल सकते हों।

(४) सम्पूर्ण देश के लोग उस भाषा को सुगमतापूर्वक सीख सकें।

(५) उस भाषा में क्षणिक या अल्पकालिक स्थिरता न हो।

उन्होंने इन पाँच प्रतिबन्धों के परिप्रेक्ष्य में जब अंग्रेजी भाषा की मीमांसा की तो उन्हें ज्ञात हुआ कि अंग्रेजी भाषा में इनमें से एक भी प्रतिबन्ध को पूर्ण करने की क्षमता नहीं है। प्रथम प्रतिबन्ध को दृष्टिगत करते हुए उन्होंने कहा था कि यद्यपि कार्यालयों की भाषा अंग्रेजी है परन्तु यदि गम्भीरतापूर्वक विचार किया जाय तो यह मानना पड़ेगा कि यह उतनी आसान नहीं है कि आसानी से सीखी जा सके। इस बात को सभी लोग मानते हैं कि किसी भारतीय के लिए भारतीय भाषाओं की तुलना में अंग्रेजी भाषा का सीखना कहीं अधिक कठिन है।

दूसरे आवश्यक प्रतिबन्ध के संदर्भ में यदि हम विचार करें तो हमें यह मानना होगा कि जब तक सर्वाधिक लोग अंग्रेजी बोल नहीं सकेंगे, तब तक उस भाषा में धार्मिक, व्यावसायिक एवं राजनीतिक क्रिया-कलाप असम्भव हैं। अंग्रेजी भाषा का उस हद तक प्रचार भी असम्भव है।

राष्ट्रभाषा होने के लिए तृतीय प्रतिबन्ध को भी अंग्रेजी भाषा पूरी नहीं करती, क्योंकि इस भाषा को देश के सर्वाधिक लोग नहीं बोलते।

चौथा प्रतिबन्ध भी अंग्रेजी भाषा पूरी नहीं कर पाती। क्योंकि यह इतनी आसान नहीं है कि इसे सम्पूर्ण भारतवासी सुगमता से सीख सकें।

अन्तिम प्रतिबन्ध के प्ररिप्रेक्ष्य में यदि अंग्रेजी भाषा की विवेचना की जाय तो यह स्वतः सिद्ध है कि अंग्रेजी भाषा का जो वर्तमान स्वरूप है, वह क्षणिक है। भविष्य में देश के आन्तरिक मामलों में इसकी आवश्यकता नहीं के बराबर होगी। अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में इस भाषा की उपयोगिता वस्तुतः कहीं अधिक होगी। अतः अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों के लिए प्रत्येक देश को एक अन्तर्राष्ट्रीय भाषा की आवश्यकता है जो कि भिन्न प्रश्न है। उस उद्देश्य की पूर्ति के लिए वस्तुतः अंग्रेजी भाषा की आवश्यकता है।

गांधी जी ने उस सम्मेलन में कहा था कि उन्हें अंग्रेजी से कोई राग-द्वेष नहीं है, परन्तु इस भाषा को उसी सीमा तक छूट देनी चाहिए जहाँ तक उसकी आवश्यकता है। उनका विचार था कि अन्तर्राष्ट्रीय भाषा होने के कारण हमलोग अपने धर्म-गुरुओं एवं पुरोहितों को भी उसे सीखने को बाध्य कर सकते हैं जिससे वे भारत की महानता एवं उसकी संस्कृति को उस भाषा के माध्यम से विश्व के अन्य भागों के निवासियों तक पहुँचा सकें।

उन्होंने आगे यह भी कहा कि अंग्रेजी भारत की राष्ट्रभाषा नहीं हो सकती। इसको राष्ट्रभाषा का अधिकार प्रदान करना देश के साथ घोर अन्याय होगा। राष्ट्रभाषा के रूप में इसकी कल्पना भी अमानवीय चिन्तन होगा। तब ऐसी कौन-सी भारतीय भाषा है जिनमें वे पाँचों प्रतिबन्ध निहित हैं? उन्होंने स्पष्ट शब्दों में कहा कि यह कहने में उन्हें गर्व है कि हिन्दी भाषा के अन्दर वे पाँचों तत्त्व समाहित हैं।

भाषा-विज्ञान की दृष्टि से विवेचन करते हुए महात्मा गांधी जी ने कहा कि उत्तर भारत के हिन्दू एवं मुसलमान जिस भाषा को बोलते एवं लिखते हैं, चाहे वह देवनागरी लिपि में हो अथवा फारसी लिपि में, वह हिन्दी ही है। ऐसा समझा जाता है कि हिन्दी तथा उर्दू दो भिन्न भाषाएँ हैं। परन्तु यह तथ्य नहीं है, क्योंकि उत्तर भारत में हिन्दुओं एवं मुसलमानों द्वारा बोली जाने वाली भाषा एक ही है। शिक्षित वर्ग ने इन दोनों भाषाओं में अन्तर पैदा कर दिया है। इसका कारण यह है कि शिक्षित हिन्दू लोग संस्कृत मिश्रित हिन्दी बोलते हैं, जबकि शिक्षित मुसलमान फारसी एवं अरबीयुक्त उर्दू बोलते हैं। इससे यह स्पष्ट है कि एक ही भाषा के दो वर्ग हो गये। हिन्दुओं एवं मुसलमानों का शिक्षित समुदाय जिन भाषाओं का प्रयोग करता है उन्हें जन-साधारण की भाषा में कोई स्थान नहीं है।

महात्मा गांधी को उत्तर भारत में हिन्दुओं एवं मुसलमानों के बीच रहने के प्रचुर अवसर मिले थे और उन्हें उनके मध्य बात-चीत करने में कोई कठिनाई नहीं प्रतीत हुई। उन्होंने स्पष्ट शब्दों में कहा कि उत्तर भारत की भाषा का नाम चाहे लोग हिन्दी दें अथवा उर्दू, वस्तुतः वह एक ही भाषा है और उसका उद्‌गम-स्थल भी एक ही है। यदि उसे देवनागरी लिपि में लिखा जाय तो वह हिन्दी कही जाती है और यदि फारसी लिपि में

लिखा जाय तो उर्दू। अतः यदि कहीं अन्तर है तो वह लिपि में है, न कि भाषा में। यदि हिन्दू और मुसलमान सद्भावनापूर्वक विचार करने वैठें तो वही लिपि सर्वमान्य होगी जो सर्वाधिक लोगों द्वारा प्रयोग में लायी जाती हो। और वही लिपि राष्ट्रीय लिपि कहलायेगी। उन्होंने कहा कि यदि कुछ लोग फारसी लिपि में ही लिखना चाहें तो उन्हें पूरी स्वतंत्रता होनी चाहिये और सरकार से उन्हें संरक्षण प्राप्त होना चाहिये।

यदि गंभीरतापूर्वक विचार किया जाय तो वास्तव में हिन्दी के अतिरिक्त अन्य कोई दूसरी भाषा नहीं है जिसमें पूर्वोक्त पाँचों गुण विद्यमान हों। बंगला भाषा का स्थान हिन्दी के बाद है, परन्तु बँगाली लोग स्वयं बंगाल के वाहर हिन्दी ही वोलते हैं। धार्मिक दृष्टिकोण से उत्तर भारत में आदिकाल से अन्य सभी प्रान्तों से तीर्थ-यात्री आते रहे हैं और उन्हें भाषा की समस्या कभी महसूस नहीं हुई। वस्तुतः हम विश्वास के साथ यह नहीं कह सकते कि मद्रास में केवल अंग्रेजी से ही हमारा काम चल जायेगा।

यह बात ग्रहण करने योग्य है कि मुसलमान लोग सम्पूर्ण भारत में उर्दू वोलते हैं, जिन्हें आप काफी संख्या में सभी प्रान्तों में प्राप्त कर सकते हैं। उर्दू भाषा के विकास का इतिहास यदि हम पढ़ें तो हमें ज्ञात होगा कि उर्दू भाषा के विकास में हिन्दी का ही योगदान रहा है। मुसलमान शासकगण अरवी या फारसी को देश की राष्ट्र-भाषा बनाने में असमर्थ रहे। उन्होंने हिन्दी व्याकरण का सहारा लेकर फारसी लिपि में फारसी एवं अरवी शब्दों के प्रयोग अपने भाषणों एवं लेखों में किया है। कारण स्पष्ट है कि उन्हें यह भय था कि वे सर्व-साधारण में विदेशी भाषा के माध्यम से सामंजस्य स्थापित नहीं कर सकते। अंग्रेजी के लिए भी यही वात लागू होती है। जो लोग मिलिटरी प्रशासन के वारे में जानते हैं उन्हें ज्ञात है कि हिन्दी एवं उर्दू में आज्ञा देने वाले शब्द तैयार किये गये थे।

अतः हम देखते हैं कि भारतीय भाषाओं में मात्र हिन्दी ऐसी भाषा है जिसमें राष्ट्र-भाषा होने की क्षमता है। गांधी जी ने यह अनुमान किया था कि अन्य प्रान्तों जैसे मद्रास, गुजरात, पंजाब एवं बंगाल के शिक्षित समुदाय को थोड़ी कठिनाई अवश्यम्भावी है, परन्तु यह ऐसी सरल भाषा है जिसे कोई भी आसानी से सीख सकता है। गांधी जी ने उस शैक्षणिक सम्मेलन में स्पष्ट शब्दों में कहा था कि हमलोग गैर हिन्दी भाषी शिक्षित समुदाय से निवेदन कर सकते हैं कि वे हिन्दी भाषा सीखें जो कि इसी मिट्टी से निकली है और जिसका विकास पूर्ण भारतीय परम्परा में हुआ है। वर्तमान युग में विदेशी भाषा का प्रयोग दासता का सूचक नहीं है तो और क्या है? किसी भी स्वतन्त्र देश के लिए विदेशी भाषा का प्रयोग माथे पर कलंक का टीका है। आपसी विवाद शान्त चित्त होकर देश-भक्ति की भावना से आसानी से सुलझाये जा सकते हैं।

काश! यदि भारतीय कर्णधारों ने गांधी जी की राष्ट्र-भाषा के प्रति उपर्युक्त बातों पर ध्यान दिया होता तो आज देश का नक्शा कुछ और ही होता और भाषावार प्रान्तों का संगठन नहीं होता एवं आपसी कटुता इस सीमा तक नहीं होती। हम गर्व के साथ कम से कम इतना तो कह सकते कि हम स्वतन्त्र हैं और हमारी राष्ट्र-भाषा है।

———

# बुनियादी शिक्षा, पश्चिमी दर्शन व शिक्षा विचारक : गांधी जी के शैक्षणिक विचारों का एक विवेचनात्मक अध्ययन

डॉ० सुदर्शन पाल अहलुवालिया,
रीडर, शिक्षा संकाय, का० हि० वि० वि०

'उन्होंने ( महात्मा गांधी ) कोई शैक्षिक सिद्धांत नहीं पढ़ा है, मैं नहीं सोचता कि उन्हें 'एमील' नामक पुस्तक के अस्तित्व की जानकारी है, और जब उन्होंने अपनी योजना की शिक्षा-शास्त्रियों के सम्मेलन में चर्चा की, वे एवट-वुड के प्रतिवेदन के अस्तित्व से भी परिचित नहीं थे।'[1]

आज के 'अंतरिक्ष-यात्रा युग' में किसी भी देश के विचारकों एवं विचार प्रणालियों का अन्य देशों के विचारकों एवं विचार प्रणालियों से प्रभावित हो जाना सर्वथा न्यायसंगत है। बुनियादी शिक्षा के विश्लेषणात्मक अध्ययन से यह स्पष्ट हो जाता है कि शिक्षा-दर्शन, उद्देश्य, पाठ्य-सामग्री तथा अध्यापन शैली की दृष्टि से इस शिक्षण विचार में पश्चिमी शिक्षा-दर्शन एवं उनके प्रवर्त्तकों की एक अमिट और स्पष्ट झलक मिलती है और पाश्चात्य शिक्षा धाराओं के ये प्रभाव चिह्न ही इस भ्रम को जन्म देते हैं कि बुनियादी शिक्षा-सिद्धान्त गतिशील पश्चिमी शिक्षा-दर्शन की अनुकृति मात्र हैं। कुछ गैर जिम्मेदार व्यक्ति तो यहाँ तक कह डालते हैं कि महात्मा गांधी ने केवल रूसो और ड्युई की विचारधारा को दुहराया मात्र है। मेरा निश्चित मत है कि विचार-साम्य ही इस त्रुटिपूर्ण एवं दोषपूर्ण भ्रांति का मूल श्रोत है। हमें सदैव इस प्रचलित लोकोक्ति को ध्यान में रखना चाहिए—"बुद्धिमान् व्यक्ति सदैव एक समान ही सोचते हैं।" वस्तु स्थिति जानने के लिए यहाँ बुनियादी शिक्षण विचार का एक वैज्ञानिक विश्लेषणात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया जा रहा है ताकि यह निर्णय किया जा सके कि किस सीमा तक यह विचार मौलिक तथा शुद्ध भारतीय है। साथ ही यह भी स्पष्ट हो सके कि किस-किस क्षेत्र में बुनियादी शिक्षा और गतिशील पाश्चात्य शिक्षा-दर्शनों में समानता की एक अस्पष्ट झलक दिखाई देती है।

## दार्शनिक पृष्ठ-भूमि

बुनियादी शिक्षा को प्रभावित करने वाली किसी एक दार्शनिक विचारधारा मात्र का सरलतापूर्वक नाम नहीं लिया जा सकता। इसकी जड़ें भौतिकवाद में धंसी दिखाई देती हैं जो बुनियादी शिक्षा को प्रेरणा देता है। महात्मा गांधी का कहना था कि प्रत्येक व्यक्ति को कुछ उत्पादन करना चाहिए। यदि प्रत्येक व्यक्ति जितना खाता और पहिनता है उतना पैदा नहीं करता तो वह समाज के लिए भार मात्र ही है। अतः वह ऐसा समाज चाहते थे जिसमें प्रत्येक व्यक्ति को कुछ न कुछ उत्पादन करना पड़े। अतः उन्होंने उत्पादन क्रिया को शिक्षा के माध्यम के रूप में स्वीकार किया है। फलस्वरूप बुनियादी शिक्षा में

---

[1] Mahadeva Desai : "Primary Education and the Village" in the Yearbook of Education (London : Evans Bros. , 1940), p. 441.

बाल्यावस्था से ही रोटी के लिए कार्य करने की आदत डालने और अध्यापन में रोटी कमाने की आदत के लिए श्रम और वैज्ञानिक काल का समन्वय दक्षतापूर्ण करने का विचार प्रतिपादित किया गया है। यह स्पष्ट है कि बुनियादी शिक्षा में भौतिकवादी दृष्टिकोण, यदि प्रथम नहीं, तो विशिष्ट महत्ता अवश्य रखता है। अस्तु, बुनियादी शिक्षा का विवादास्पद विषय होना न्यायसंगत और व्यावहारिक प्रतीत होता है। यह भौतिकवादी दर्शन यद्यपि भारतीयों के लिए नया नहीं है फिर भी आंशिक रूप में यह एक पश्चिमी आयात ही लगता है। पहले आदर्शवाद और फिर भौतिकवाद की बात प्राचीन भारतीय दर्शन में भी इंगित की गई है। महात्मा गांधी ने 3 Rs के स्थान पर 3 Hs (Hand, Head and Heart) पर बल देने के विचार को प्रतिपादित किया है। केवल मस्तिष्क के विकास पर जोर देते हैं। जब कि मस्तिष्क और हृदय दोनों की शिक्षा पर भी ध्यान दिया जाना चाहिए। बुनियादी शिक्षा में मानसिक शक्तियों का गौण स्थान नहीं है। किन्तु गांधीजी इनके एकांगी विकास के विरोधी हैं। वे व्यक्ति के संतुलित विकास के पक्षपाती हैं जिसमें मानसिक, शारीरिक एवं नैतिक विकास को पूरा-पूरा समाज प्राप्त होता है। उनकी दृष्टि में व्यक्ति का संतुलित विकास समाज के निर्माण व उत्थान का प्रथम सोपान है। संभवतः इसी कारण, सत्य अहिंसा और सहयोग पर आधारित समाज व्यवस्था पर ही वे अधिक बल देते हैं। दो अन्य दार्शनिक विचारधाराएँ प्रकृतिवाद और प्रयोजनवाद भी शायद गांधी जी के ध्यान में थी। बालक की प्रवृत्तियों पर उचित जोर देते हुए बालक की रचनात्मकता का प्रस्फुरण और जो उद्योग उसे पसन्द है उसे चुनने की स्वतन्त्रता तथा नियंत्रित वातावरण में स्वतन्त्रतापूर्वक कार्य करने का अवसर प्रकृतिवाद और प्रयोजनवाद के प्रभाव के रूप में देखे जा सकते हैं।

उद्योग के माध्यम से शिक्षा प्रोजेक्ट प्रणाली से अपना स्वरूप साम्य रखता है। बालक के मन में श्रम के प्रति निष्ठा उत्पन्न करना प्रगतिवादी दृष्टिकोण की प्रतिक्रिया कही जा सकती है। इस प्रकार बुनियादी शिक्षा सभी पाश्चात्य दार्शनिक विचार धाराओं का—भौतिकवाद, उपयोगितावाद प्रयोजनवाद, प्रगतिवाद, प्रकृतिवाद और आदर्शवाद आदि का इन्द्रधनुष प्रतीत होता है। यद्यपि प्राचीन काल से प्रतिपादित भारतीय दर्शन के शुद्ध आदर्शवाद को यह आधार के रूप में अपनाती है तथापि इसमें अन्य तत्वों का अभाव नहीं है।

## उद्देश्य—स्वरूप एवं पूर्ति

जीवन दर्शन ही सदैव शिक्षा का उद्देश्य निर्धारित करता है। बुनियादी शिक्षा के मूलभूत संगम आदर्शवादी, भौतिकवादी और उपयोगितावादी दर्शन हैं। व्यावहारिक स्वरूप में इसके उद्देश्य सामान्यतः भौतिकवादी प्रतीत होते हैं। निस्सन्देह मानव की मूलभूत आवश्यकताओं—भोजन, वस्त्र तथा आवास की पूर्ति पर बुनियादी शिक्षा अत्यधिक ध्यान देती है। यद्यपि यह दृष्टिकोण भौतिकवादी प्रतीत होता है। फिर भी बालक के शारीरिक, नैतिक, मानसिक और आध्यात्मिक विकास के लिए यह उसकी बुनियादी आवश्यकताओं की पूर्ति अनिवार्य है। समग्र जीवन का यह एक महत्वपूर्ण अंग है जिसके लिए गांधी जी ने उद्योग शिक्षा का विधान किया। उद्योग का महत्व केवल

उसके व्यावसायिक रूप तक ही सीमित नहीं है वरन् वह बालक की शिक्षा और उसके विकास का साधन भी कहा गया है। जहाँ तक उसमें निहित घी-रोटी का दृष्टिकोण है वह भारत के लिए एक विदेशी वस्तु तथा पश्चिम का प्रभाव प्रतीत होता है।

बुनियादी शिक्षा का मुख्य लक्ष्य बालकों का प्रजातांत्रिक समाज के लिए, जिसे भारत ने एक आदर्श रूप में स्वीकार किया है, नागरिकता का प्रशिक्षण देना है। यदि बुनियादी शिक्षा के क्रमिक ऐतिहासिक विकास की ओर ध्यान दें तो इस निष्कर्ष पर पहुँचा जा सकता है कि १९४७ में बुनियादी शिक्षा-विशारदों ने प्रजातन्त्र सम्बन्धी उद्देश्यों की घोषणा नहीं की थी। उस समय भारत स्वतन्त्र नहीं था और ब्रिटिश निवासी देश पर छाए थे। स्वतन्त्रता प्राप्ति एक स्वप्न मात्र था। अतः नागरिकता का यह उद्देश्य भी शिक्षा को एक अमेरिकी देन दिखाई देता है।

शारीरिक, बौद्धिक, नैतिक और सांस्कृतिक विकास संक्षेप में सर्वांगीण विकास पाश्चात्य शिक्षा शास्त्री पैस्टालाजी द्वारा सर्व संतुलित विकास का उद्देश्य नाम से प्रचारित किया गया था। अन्य प्रकृतिवादियों ने उसकी पुष्टि की थी। भारतीय परम्परा मूलरूप में केवल आध्यात्मिक एवं नैतिक है और यह मस्तिष्क के सुसंस्कृत बनाने पर अधिक जोर देती है। एक सभ्य व्यक्ति वह है जो उत्तम शरीर, उत्तम बुद्धि, उत्तम नैतिकता धारण करता है तथा अपने कर्त्तव्य और उत्तरदायित्व से भलीभांति परिचित है एवं जिसके हृदय में असंतुलन की गुंजाइश नहीं है। बुनियादी शिक्षा में जीवन के सभी अंगों को अपने में समाविष्ट करने वाली संस्कृति के साथ ही स्वावलम्बन तथा समाज के योग्य सदस्य के रूप में धनार्जन पर अधिक ध्यान दिया गया है। महात्मा गांधी आध्यात्मिक तथा नैतिकता में अत्यधिक विश्वास रखते थे। नैतिकता के विकास के लिए उन्होंने धर्म शिक्षा को बुनियादी शिक्षा में अधिक महत्ता नहीं दी क्योंकि उनका विचार था कि बालक उपर्युक्त वातावरण में नैतिकता अप्रत्यक्ष रूप से अपने आप ही सीख सकते हैं। जान ड्युई के समान उनका विश्वास था कि जीवन के उच्चतर मूल्य पारस्परिक सहकार्य से स्वयं उत्पन्न हो जायेंगे। यही कारण है कि अमेरिकी प्रगतिवादी शिक्षा का दृष्टिकोण बुनियादी शिक्षा को रंगे हुए दिखाई देता है। प्रख्यात अंग्रेज शिक्षाशास्त्री सर टी० पी० नन के समान महात्मा गांधी आत्म-सिद्धि या आत्म-प्रत्यक्षीकरण के उद्देश्य में तथा फ्राबिल के समान विविधता में एकता लाने के पक्ष में गुप्त रूप में थे, खुले रूप में नहीं।

## पाठ्य-सामग्री

बुनियादी शिक्षा की विषय वस्तु वास्तव में भारतीय ही है, अतः पढ़ाए जाने वाले विषयों की चर्चा करने की आवश्यकता नहीं। परन्तु यदि हम पाठ्य-क्रम निर्धारण तथा निर्माण के सिद्धान्तों का विवेचन करें तो पाश्चात्य प्रभाव की एक झलक दृष्टि-गोचर अवश्य होती है।

बुनियादी पाठ्य-क्रम के संयोजन में उद्योग को अत्यधिक महत्व दिया गया है। ऐसा सोचा गया कि उद्योग समाज तथा व्यक्ति के जीवन का एक अभिन्न अंग हो। महात्मा गांधी द्वारा प्रचारित एवं प्रसारित बुनियादी शिक्षा वस्तुतः जीवन के लिए जीवन द्वारा

जीवन पर्यन्त शिक्षण है। इसका उद्देश्य ऐसी सामाजिक व्यवस्था का निर्माण करना है जो शोषण तथा हिंसा से रहित हो। यह विचार ड्युई के कथन "शिक्षा सामाजिक पुनर्निर्माण की क्रिया है" और शिक्षा केवल भावी जीवन के लिए नहीं अपितु "स्वयं जीवन की एक प्रक्रिया है" के अत्यधिक निकट है। ड्युई के समान ही गांधी जी भी उद्योग को जीवन के लिए ही मानते थे। ड्युई ने गृहकार्य एवं काष्ठ कला जैसे उद्योग अपनी शिक्षा व्यवस्था में प्रारम्भ किये और महात्मा गांधी ने प्रारम्भ में कताई-बुनाई और अन्य उपयोगी तथा उत्पादक उद्योगों को स्थान दिया। पेस्टालाजी ने बालकों को शिक्षित बनाने के लिए कृषि तथा बागवानी का महत्व दर्शाया और खेतों में गीत गाते हुए कार्य करने का उदाहरण प्रस्तुत किया। यही विचार बुनियादी शिक्षा में भी कार्यान्वित किया गया है। विषय वस्तु के सम्बन्ध में एक दूसरी देन है हरबर्ट का एकीकरण और समवाय का सिद्धान्त। हरबर्ट पहला शिक्षाशास्त्री था जिसने पाठ्य-क्रम निर्माण के इन सिद्धान्तों का विश्लेषणात्मक विवेचन किया। उन्होंने इतिहास को समस्त विषयों का केन्द्र माना और इसी कारण इतिहास पर अधिक जोर दिया। महात्मा गांधी ने भी ठीक इसी प्रकार उद्योग को केन्द्रवर्ती विषय मानने के लिए तथा अन्य विषयों को उसके माध्यम से पढ़ाने पर जोर दिया है। गांधी जी की मौलिकता इस रूप में अवश्य है कि मूलोद्योग केन्द्रिय शिक्षा के रूप में बालक के ज्ञानार्जन में उसकी सक्रियता को शीर्ष स्थान दिया गया है। पाश्चात्य शिक्षाशास्त्रियों ने भी विषय केन्द्रित शिक्षण को प्रभावपूर्ण एवं समन्वित रूप देने का प्रयत्न किया है। मूलोद्योग केन्द्रित शिक्षा में बालक मूलोद्योग-जन्य क्रियाओं पर आधारित विभिन्न विषयों का ज्ञान स्वाभाविक ढंग से कुछ स्वतः अर्जित करेगा और कुछ भाग की पूर्ति शिक्षक के द्वारा होगी।

एक पश्चिमी झलक इस बात में भी दिखलाई देती है कि अन्य विषयों को चुनने में किसी नए विषय का समावेश नहीं किया गया, अपितु पुराने विषय ही पाठ्य-क्रम के विषय समझे गये। मातृभाषा ही अध्यापन का माध्यम हो, यही एक नवीन बात पाठ्य-क्रम में जोड़ी गई।

## अध्यापन-विधि

बुनियादी शिक्षा में मान्य अध्यापन विधि कार्य द्वारा शिक्षा एवं क्रियाशीलता के सिद्धान्त पर आधारित है। उद्योग व हस्तकार्य द्वारा शिक्षण और स्थानीय आवश्यकताओं और माँगों के अनुसार उद्योग का चुनना संभवतः पश्चिमी प्रभाव के कारण ही सर्वमान्य हुए हैं। रूसो से लेकर ड्युई तक समस्त पाश्चात्य शिक्षाशास्त्रियों ने कार्य द्वारा शिक्षण के महत्व को स्वीकार किया है। सभी शिक्षा विशारद एक मत हैं कि बालक सुस्त और अकर्मण्य श्रोता नहीं होना चाहिए बल्कि कार्य करने तथा सीखने के लिए उसे पूर्ण स्वतंत्रता होनी चाहिए। श्रम के प्रति सम्मान एक प्रकार का सर्वांगात्मक प्रशिक्षण है। यह स्पष्ट है कि महात्मा गांधी परिश्रम की कार्य-प्रणाली से भली-भांति परिचित थे और देश की वर्तमान स्थिति में इसकी विशेष आवश्यकता का उन्होंने अनुभव किया था।

ज्ञानेन्द्रियों के प्रशिक्षण का सिद्धान्त छोटे वालकों के लिए प्रयुक्त किया जाता है। ज्ञानेन्द्रियों के प्रशिक्षण का यह सिद्धान्त फ्राविल ने प्रतिपादित किया। तत्पश्चात् मान्टेसरी ने इस सिद्धान्त को अपनी अध्यापन विधि का आधार बनाया। अतः कोई भी व्यक्ति कह सकता है कि पूर्व वुनियादी स्तर का शिक्षण पाश्चात्य शिक्षाशास्त्रियों द्वारा प्रतिपादित विधि का अनुसरण मात्र ही है।

## शिक्षाशास्त्रियों और गांधी जी में विचार-साम्य

पाश्चात्य विश्व के शिक्षा इतिहास में सर्व प्रथम रूसो ने वालक के व्यक्तित्व के स्वतन्त्र विकास के विचार को प्रतिपादित किया था। रूसो का विश्वास था कि वालक को सामाजिक कुरीतियों तथा शोषण से अलग रखा जाय। अपनी प्रख्यात पुस्तक 'एमील' के प्रथम वाक्य में ही उन्होंने लिखा कि "प्रत्येक वस्तु अच्छी है, क्योंकि वह प्रकृति के अपने हाथों द्वारा निर्मित है। परन्तु प्रत्येक वस्तु दोषपूर्ण हो जाती है जब वह मानव प्राणी के सम्पर्क में आती है।" उन्होंने प्रकृति की ओर लौटने का सुझाव दिया है। उन्होंने प्रतिपादित किया कि जो कुछ व्यक्ति को करना है वह प्राकृतिक ढंग से करे, प्राकृतिक वातावरण में करे और प्राकृतिक सुविधाओं द्वारा करे। वालक को प्रकृति की गोद में छोड़ दे और सीखने का अवसर दे, यह बात भी उसमें की गई है। प्रख्यात शिक्षाशास्त्री लॉक, जिनका व्यक्तिगत अनुभव में गहरा विश्वास था, कहा है "जो कुछ सीखा या पढ़ा जाता है उसका महत्व नहीं है अपितु महत्व इस वात का है कि कैसे सीखा और पढ़ा जाता है।" बुनियादी शिक्षा भी पुस्तकीय ज्ञान मात्र पर ही अवलम्बित नहीं है। रूसो बालक के समाज से दूर प्रकृति की गोद में शिक्षण पाने के हक में हैं किन्तु गांधी जी ने सम्पूर्ण शिक्षण को सामाजिक पृष्ठ-भूमि पर स्थापित किया है। बुनियादी शिक्षा प्रत्यक्ष अनुभव और व्यावहारिक ज्ञान पर अधिक जोर देती है। क्रिया द्वारा ज्ञानार्जन बुनियादी शिक्षा का प्राण है। इस प्रकार रूसो द्वारा प्रतिपादित समस्त सर्वमान्य सिद्धान्तों की झलक हम बुनियादी शिक्षा में पाते हैं।

प्रख्यात शिक्षाशास्त्री पेस्टालाजी ने प्रकृति तथा प्राकृतिक प्रसाधनों को शैक्षणिक प्रक्रिया में प्रयुक्त करने का सुझाव दिया। वे कृषि और बागवानी के माध्यम से गणित, भूगोल, भाषा, कला और संगीत पढ़ाने के पक्ष में हैं। वे प्रथम विचारक थे जिन्होंने ठोस अनुभव द्वारा शिक्षा प्राप्त करने की पद्धति प्रतिपादित की। 'स्थूल से सूक्ष्म' अध्यापन सूत्र का प्रयोग स्पष्ट करते हुए रेखागणित को बागवानी के माध्यम से पढ़ाने की सम्भावना प्रदर्शित की। बुनियादी शिक्षा में पेस्टालाजी की अध्यापन विधि की झलक मिलती है। पेस्टालाजी के समान ही महात्मा गांधी संगीत को आध्यात्मिक और नैतिक विकास का साधन मानते थे।

महात्मा गांधी और फ्राबिल में भी विचार-साम्य स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। फ्राविल ने एक सच्चे भारतीय के समान प्रत्येक बालक में एक दैवी लौ देखी। वे चाहते थे कि वालक असीमित के साथ एकता व सम्बन्ध क्रीड़ा और रचनात्मक क्रियाओं

के द्वारा स्थापित करे। उनका आध्यात्मिक आदर्शवाद रचनात्मक क्रियाओं को उत्पादक बनाकर भौतिकवाद स्तर पर नहीं लाता है। यद्यपि उनके मस्तिष्क में शिक्षा की उपादेयता विद्यमान थी। बुनियादी शिक्षाक्रम में आध्यात्मिकता का पुट कम है। महात्मा गांधी बालक की शिक्षा उसे उपयोगी हस्तकार्य सिखला कर प्रारम्भ करना चाहते थे। वे चाहते थे कि जिस क्षण से उसकी शिक्षा प्रारम्भ हो वह कुछ न कुछ उत्पादन करना सीखे, इस भौतिकवादी दृष्टिकोण को अपनाते हुए भी बुनियादी शिक्षा से आध्यात्मिक विकास की उपेक्षा नहीं है।

बुनियादी शिक्षा और मान्टेसरी प्रणाली में विचार साम्य दो रूप में दृष्टिगोचर होता है। सर्वप्रथम हाथ और हृदय का प्रशिक्षण स्पष्टतः सीधा मान्टेसेरियन प्रभाव है। इसके पूर्व भारतीय शिक्षा हाथ और हृदय के समन्वय से अभावग्रस्त थी। इस सिद्धान्त से बुनियादी शिक्षा में दो अच्छी बातें सीखी हैं—(१) आत्म स्वावलम्बन का सिद्धान्त और (२) बालक के सामाजिक व्यक्तित्व का विकास। मान्टेसरी पद्धति में प्रतिपादित किया गया है कि बालक की व्यक्तिगत विशेषता अर्थात् उसका निजत्व स्वीकार किया जाए। प्रारम्भ से ही बालक के वैयक्तिक अन्तर की मान्यता देते हुए जाति, समुदाय और धर्म को महत्व न देना ही हितकर है। बुनियादी शिक्षा में शिशु शिक्षण पर ध्यान दिया जाना मैडम मान्टेसरी का, जो बालकों को अत्यधिक प्यार करती थी, एक स्पष्ट प्रभाव दिखाई देता है।

विभिन्न शिक्षाशास्त्रियों के समान ड्युई के शिक्षण विचार और बुनियादी शिक्षा में भी कुछ समानता दिखाई देती है। शिक्षा में उद्योग, प्राकृतिक वातावरण और सामाजिक वातावरण का संतुलित एकीकरण होना चाहिए, यह विचार सर्व प्रथम ड्युई द्वारा प्रतिपादित किया गया था। वे शिक्षा को स्वयं जीवन मानते थे, जीवन के लिए तैयारी नहीं। समाजोपयोगिता का सिद्धान्त उनका है। उनका अकाट्य मत है कि प्रजातांत्रिक शिक्षा सामाजिक परजीवी उत्पन्न नहीं करती अपितु समाजोपयोगी नागरिकों का निर्माण करती है। शिक्षा की कल्पना व्यक्ति की सामाजिक आवश्यकताओं की पूर्ति के एक साधन के रूप में होनी चाहिए। जिस प्रकार प्रोजेक्ट जीवन की एक समस्या है, उसी प्रकार उद्योग जीवन की वास्तविक क्रियाएँ हैं। वस्तुतः ड्युई का प्रोजेक्ट और महात्मा गांधी का उद्योग समानार्थक ही प्रतीत होते हैं। दोनों के दृष्टिकोण में यदि तात्विक अन्तर है तो यह कि ड्युई समाज के लिए शिक्षा का विधान करते हैं जबकि गांधी जी शिक्षा द्वारा नव समाज के निर्माण की कल्पना करते हैं।

शिक्षा व्यवस्था में समाज की आवश्यकताओं का ध्यान रखते हुए ही ड्युई अपने आपको भौतिकवादी स्तर से ऊपर नहीं उठा सके। उन्होंने जीवन के स्थायी मूल्यों की पूर्ण अवहेलना की। उनकी दृष्टि से मनुष्य अपने वातावरण में स्वतः मूल्यों का निर्माता है। इस विचार धारा में उनका उपयोगितावादी दृष्टिकोण ही प्रमुख है जबकि गांधी जी भौतिकवादी आधार को स्वीकार करते हुए भी अपने आपको आध्यात्मिकता के क्षेत्र तक ले जाते हैं। उनमें स्थायी मूल्यों के प्रति आस्था एवं समादर दिखाई देता है।

हरबर्ट और स्पेंसर का भी बुनियादी शिक्षा पर प्रभाव परिलक्षित होता है। नैतिकता का पुट हरबर्ट की देन कहा जा सकता है। उन्होंने ही शिक्षा के धार्मिक तथा नैतिक उद्देश्य पर सर्वाधिक जोर दिया है। जीवन सुरक्षित रखने के लिए शिक्षा की उपयोगिता स्पेन्सर का स्पष्ट प्रभाव है। बुनियादी शिक्षा औद्योगिक क्रांति से भी स्पष्ट प्रभावित दिखाई देती है। व्यवसाय के लिए शिक्षा इस क्रांति का ही प्रभाव है। बुनियादी शिक्षा में भी यह विचार अंतरंग धारा के रूप में प्रवाहित है। बुनियादी शिक्षा प्राप्त बालक से हम आशा करते हैं कि पाठशाला छोड़ने के उपरान्त उद्योग के अर्जित ज्ञान को उपयोग में ला सकेगा। बुनियादी और उत्तर बुनियादी शिक्षा-स्तर में इसीलिए उद्योग पर अधिक बल दिया जाता है ताकि बालक उद्योग में निपुणता प्राप्त कर सकें।

कार्ल मार्क्स साम्यवाद के जनक व पूंजीवाद के कट्टर विरोधी थे। उन्होंने धनी वर्ग तथा निर्धनों के बीच समानता लाने के विभिन्न सिद्धान्त प्रतिपादित किए। समानता लाने के लिए शोषित वर्ग का प्रशासन और उत्पादन पर नियंत्रण लाना होगा। यह तभी संभव है जबकि विकेन्द्रीकरण हो। गांधी जी भी कहा करते थे कि हमें ऐसे समाज का निर्माण करना है जो कि न्याय और नियम पर आधारित हो। ऐसा समाज जहाँ धनी और निर्धन में कोई अन्तर न हो, जहाँ प्रत्येक व्यक्ति को जीविकोपार्जन, विश्वास तथा स्वतंत्रता का अधिकार हो। वास्तव में यह शिक्षा व्यवस्था कम से कम भारतीयों के लिए एक आदर्शवादी व्यवस्था है। यद्यपि भारत रूस के पद चिह्नों पर नहीं चल सकता फिर भी महात्मा गांधी ने समानता, सामाजिक न्याय और स्वतंत्रता पर आधारित वर्गहीन तथा जातिहीन समाज रचना का विचार प्रतिपादित किया। उनकी विचार शैली का विश्लेषणात्मक अध्ययन बतलाता है कि उनके और मार्क्स के विचारों में काफी साम्य है। सत्यता तो यह है कि श्रम के प्रति निष्ठा मार्क्सवादी दर्शन की देन है। गांधी जी की विशेषता इस मान्यता के दर्शन को अहिंसा की पृष्ठभूमि पर खड़ा करना है। वे क्रांति के स्थान पर शिक्षा रचनात्मक कार्यक्रमों तथा जन सहयोग, श्रम के गौरव आदि के आधार पर इस व्यवस्था को लाना चाहते थे।

## महात्मा गांधी की देन

यद्यपि बुनियादी शिक्षा और पाश्चात्य विचार धाराओं में पर्याप्त विचार साम्य दिखाई देता है फिर भी यह अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि बुनियादी शिक्षा में कुछ नवीनता है। शिक्षा-दर्शन, उद्देश्य, अध्यापन-विधि, विषय वस्तु चाहे पश्चिमी रंग में रंगा हो, परन्तु नवीनता इस बात में है कि शिक्षा क्रम एक अनूठे ढंग से संवारा गया है। बुनियादी शिक्षा को विदेशी शासन द्वारा लादी गई अनाचारपूर्ण शिक्षा-व्यवस्था का एक मात्र व्यावहारिक हल समझा गया और इसी कारण बुनियादी शिक्षा को सम्मान दिया गया, बल्कि आज तो उसे राष्ट्रीय शिक्षा योजना का आधार भी बनाया गया है। पश्चिमी जगत् के लिए उद्योग केन्द्रित शिक्षा नई नहीं है परन्तु भारत के लिए यह एक क्रांतिकारी विचार है जो भारतीय शिक्षा के इतिहास में आज तक

अज्ञात ही था। महात्मा गांधी ने जब सम्पूर्ण शैक्षिक प्रक्रिया को उत्पादक उद्योग के माध्यम से चलाने का विचार रखा, हमें उन्हें एक क्रांतिकारी शिक्षा दृष्टा कहने के लिए वाध्य होना पड़ा। महात्मा गांधी की अद्वितीयता इस बात में है कि उन्होंने विभिन्न दार्शनिक विचारों का सुन्दर समन्वय स्थापित किया है। महात्मा गांधी की वास्तविक महानता यह है कि उन्होंने आदर्शवाद, प्रकृतिवाद और प्रगतिवाद दार्शनिक विचारों को पृथक नहीं समझा अपितु उनके शिक्षा दर्शन में हम सभी दार्शनिक विचारों को एकरस प्रवाहित देखते हैं। इस एकता में निहित उनका भारतीय परिस्थितियों और उनकी समस्याओं को हल करने वाला जीवन दर्शन है।

हम यह निःसंकोच कह सकते हैं कि बुनियादी शिक्षा तथा उसके मूलभूत सिद्धान्तों में एक बड़ी सीमा तक पाश्चात्य शिक्षा-शास्त्रियों के विचारों का साम्य दिखाई देता है परन्तु महात्मा गांधी ने अपनी निजी मौलिकता के कारण एक ऐसा सुन्दर समन्वय स्थापित किया है कि हमें सदैव बुनियादी शिक्षा पूर्णतः नवीन और मौलिक दिखाई देती है। केवल एक गहरे विश्लेषणात्मक अध्ययन द्वारा ही इस भ्रांति की आंशिक सत्यता प्रदर्शित की जा सकती है।

———

# गाँधी की अहिंसा शक्ति

भगवतीप्रसाद राय

महात्मा जी क्रान्तदर्शी युगपुरुष थे। उन्होंने पुरा कल्प की संचित क्षीर-राशि को मन-कर्म से मथ कर सत्य-अहिंसा जैसे नवनीत से अपने देशवासियों को प्रभविष्णु बनाया। खादी और स्वदेशी की अर्थनीति चाहे किन्हीं अर्थशास्त्रीय नियमों के अनुकूल न पड़ती हो, पर उससे उत्पन्न मानसिक तोष और आत्म-विश्वास से अनेक भारतीयों की नैतिक तुष्टि और पुष्टि हुई। गाँधी और उनके प्रभाव का अध्ययन कई दृष्टियों से किया जा सकता है। यहाँ हम उनके वर्ग-संघर्ष की धारणा पर विचार करते हैं। उनकी मान्यता थी कि स्पंदनशील चेतन प्राणियों के प्रति हिंसा कभी नैतिक नहीं हो सकती। वह वैध नैतिक सिद्धान्तों के प्रतिकूल है। इसलिए उन्होंने अहिंसा का उपदेश दिया। उसकी विशेषता केवल सिद्धान्त निरूपण के रूप में नहीं है। वह भारतीय परम्परा के प्रवाह में युग-युग से चला आ रहा मान्य सिद्धान्त है। उसके निर्वचन और अनुपालन की अवधारणा प्रस्तुत करने में महात्मा जी की विशिष्टता है। उन्होंने वर्ग-संघर्ष के लिए अहिंसा-संकल्प को व्यवहार्य लक्ष्य माना। कुछ व्यक्तियों ने शंका की कि इतिहास की साक्ष्य पर कह सकते हैं कि अहिंसा राजनीति के क्षेत्र में व्यवहार्य नहीं है। इसका उत्तर देते हुए डॉ० राधाकृष्णन ने कहा कि मानव जिस दिन अपने दो पैरों पर चला उससे पहले उसका इतिहास देखकर कोई कल्पना भी नहीं कर सकता था कि वह चतुष्पद से द्विपद होगा। गाँधी जी ने पूरी तरह समझा कि अहिंसा निष्क्रिय सिद्धान्त नहीं है, उसकी अत्यन्त व्यावहारिक उपयोगिता है। वर्ग-संघर्ष के लिए उसे असफल समझना ठीक नहीं। वहाँ भी वह कारगर है। उन्होंने बताया कि अहिंसा सामाजिक, राजनीतिक, राष्ट्रीय और अंतर्राष्ट्रीय संघर्षों में अवश्य अपनानी चाहिए। महात्मा जी के उपदेशों का मौलिक पहलू उनका मानव का विवरण और निर्वचन है तथा अपने संघर्षों के संकल्प की उसकी योग्यता का उद्बोधन है।

हिंसा की भर्त्सना करने में कोई मौलिकता नहीं है। उसे हर कोई कर सकता है। महात्मा जी की जीव-हिंसा की निंदा अन्य उपदेशकों से बहुत भिन्न नहीं है पर उसकी संकल्पना उनसे अधिक अर्थपूर्ण है। अपने साथी मानवों के प्रति हिंसा और असहिष्णुता का भाव हमारी नैतिक दुर्बलता का प्रतीक है। अहिंसा में उनका अटूट विश्वास था। उसे वे विश्वकल्याण का साधन समझते थे। एक बार उन्होंने चर्चिल से कहा कि यदि वे न्यूक्लीय आयुधों की लड़ाई छोड़कर अहिंसात्मक तरीकों से युद्ध करें तो उनके पक्ष का नेतृत्व गाँधी जी स्वयं करेंगे। इससे ध्वनित होता है वे अहिंसात्मक साधनों के प्रयोग से पक्षी-प्रतिपक्षी की ही नहीं, बल्कि जीवमात्र के कल्याण की कामना करते थे। एक बार मि० होम्स ने काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में भाषण करते हुए बड़े विश्वास के साथ घोषित किया कि न्यूक्लीय आयुधों का यदि दुनिया में कोई उत्तर है तो अहिंसा। अहिंसा-सिद्धान्त का प्रतिपादन पुराकाल से अब तक के सभी धर्मगुरुओं, दार्शनिकों और

Traditionally there is no pacifism in Indian thought. War was considered to be a necessary and permanent institution. The science of warfare was regulated and limited by many rules and traditions, but the effort to limit war is different from the effort to abolish it. Mahatma Gandhi deliberately wanted to abolish war as a method solving international disputes. He brought forward two ancient principles of decentralization and self-sufficiency. Indian morality aimed at the autonomy (swarāj) of the individual, and ideals of swarāj and swadeshi were practised in their spiritual meaning. Gandhi in a new way applied this ancient tradition into modern circumstances on social, economic and political field.

Traditionally ahiṁsā was not applied into politics and even Gandhi's efforts to do so did not totally succeed at the end of his life. It seems that even when people are ready in principle or on a limited scale to approve the values of non-violence and lasting peace, they are not yet ready to approve their conditions. Lasting peace can be based only on absence of actual as well as potential violence and this requires application of ahiṁsā in all fields of human life. The invention of atomic weapons seems to force humanity to choose between total global destruction and between all-round ahiṁsā. So formerly being an individual problem ahiṁsā is becoming a global problem, a necessary condition of maintenance of life on our planet.

---

# गांधी-दर्शन में सत्य और अहिंसा का व्यावहारिक रूप

हृदयनारायण त्रिपाठी

मानवता के पुजारी एवं शांति के देवदूत माहात्मा गाँधी जी का जीवन एक सफल सत्यान्वेषी का जीवन रहा है। उन्होंने आत्मानुभूति को मानव-जीवन के परम साध्य रूप में देखा। ईश्वर एवं निरपेक्ष सत्य का साक्षात्कार तथा आत्मज्ञान उनकी साधना का लक्ष्य था जिसका दर्शन उन्हें मानव की सेवा तथा जन-जीवन के आध्यात्मिक विकास हेतु किये गय प्रयास में हुआ।

गाँधी जी का सम्पूर्ण जीवन-दर्शन सत्य एवं अहिंसा की ज्योति से प्रकाशित है। इनका स्वरूप-बोध ही गाँधी जी की आत्मा का प्रत्यक्ष दर्शन है। सत्य तथा अहिंसा के परम्परागत रूपों को तद्वत् ग्रहण न कर उन्होंने उन्हें युगानुरूप नवीन कलेवर प्रदान किये जो वस्तुतः युगपुरुष का ही कार्य था। उनकी साधना में सत्य साध्य था तथा अहिंसा साधन थी।

अनुभूति के प्रकाश में गाँधी जी ने सत्य को दो रूपों में देखा, जिनमें प्रथम रूप था साधनरूप सत्य तथा द्वितीय था साध्यरूप पूर्ण एवं निरपेक्ष सत्य। सत्य के प्रथम रूप का ज्ञान व्यक्ति को परिस्थितिविशेष में होता है। द्वितीय रूप परमेश्वर, परमानन्द अथवा सच्चिदानन्द की यथार्थ संज्ञा है। यही निरपेक्ष सत्य अस्तित्ववान तथा अविनाशी है और 'सत्' शब्द की सार्थकता का चरम निदर्शन है। वह अद्वितीय ज्योति है जिसका साक्षात्कार मानव की क्षणभंगुर देह द्वारा संभव नहीं। स्वयं विकसित अध्यात्म से परिष्कृत गाँधी जी की आत्मा भी उस परम ज्योति की झलक मात्र से ही अपने को पूर्ण काम एवं कृतकृत्य समझ लेती है।

शुद्ध एवं निरपेक्ष सत्य के अनुसन्धान में गाँधी जी द्वारा किये गये प्रयोग उनकी अपरिमेय कष्ट-सहिष्णुता, अध्यवसायिता एवं उनके असीम धैर्य के प्रमाण हैं। उनकी अनुसन्धान-पद्धति निरीक्षण एवं प्रयोग की सामान्य वैज्ञानिक पद्धति है। उचित प्रतीत होने वाले मार्ग की परीक्षा वे दूसरों पर न करके सर्वप्रथम अपने पर ही करते थे। इस परीक्षण में यदि मार्ग औचित्यपूर्ण सिद्ध हुआ तो वे लोक-सेवा एवं लोक-जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में पुर्ननिर्माण हेतु उसका आश्रय ग्रहण करने में संकोच न करते थे और आवश्यकता पड़ने पर इस हेतु अपना सर्वस्व संकट में डालने के लिए भी तत्पर रहते थे। इसके विपरीत यदि मार्ग औचित्य की अवहेलना करने वाला सिद्ध हुआ तो वे अपनी भूल स्वीकार करने तथा पथ-परित्याग में भी नहीं चूकते थे।

अब प्रश्न उठता है कि निरपेक्ष सत्य अनुभवगम्य कैसे हो? हम इसकी ओर अग्रसर कैसे हों? गाँधी जी के मतानुसार किसी विशेष समय पर एक शुद्ध हृदय जो कुछ अनुभव करता है तथा अन्तरात्मा जिसे सत्य समझती है वही वस्तुतः सत्य है। वही शाश्वत सत्य की अनुभूति का मार्ग है तथा निरपेक्ष सत्य के साक्षात्कार हेतु प्रकाश-स्तम्भ है।

सत्य कोई दूरस्थ वस्तु नहीं है। वह हमारे अति समीप है। जन्म से लेकर मृत्युपर्यंत हम जिसकी छाया में पलते हैं तथा जो हमारे प्रत्येक क्रिया-कलापों का नियमन एवं प्रवर्तन करती है, स्वयं वह प्रकृति ही 'सत्य' है किन्तु अपूर्ण मानव इतनी निकटस्थ वस्तु को भी अज्ञान के कारण दूरस्थ एवं दुर्लभ समझता है। गाँधी जी विशुद्ध आचरण को ही इस अज्ञान के निवारण का अमोघ वाण तथा निरपेक्ष सत्य तक पहुँचने का सोपान मानते थे।

गाँधी जी के 'सत्य' की विशिष्टता प्रधानतया इसी बात में निहित है कि उनका सत्य केवल सन्त-महात्माओं तक ही सीमित नहीं है। उसका प्रयोजन केवल सत्य-भाषा से ही नहीं, वरन् कार्यगत एवं विचारगत सत्य से भी है जिसकी परिधि के अन्तर्गत समाज-सेवा, जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में नव-जागृति का प्रयास तथा विस्तृत अर्थ में स्वदेश एवं अन्य देशों की राजनीतिक स्वतंत्रता भी सम्मिलित है। वंचक-वृत्ति, पक्षपात एवं अवास्तविक कथन को तो सत्य में कोई स्थान है ही नहीं, सत्यान्वेषी के लिए यह भी परमावश्यक है कि भ्रम अथवा दैव-संयोग वश यदि उसने विरुद्ध मार्ग का आश्रय ले लिया है तो भूल ज्ञात होने पर वह भ्रामक-पथ से विमुख होने में भय अथवा संकोच का लेशमात्र भी अनुभव न करे। इसी प्रकार पारस्परिक सहिष्णुता का अवलम्वन तथा कटुता एवं कट्टरता का परित्याग भी सत्य के ही अत्याज्य अंग हैं। कटुता भेदक है; विभाजक है तथा आध्यात्मिक एकता में व्याघात उत्पन्न करती है।

सत्य के प्रयोग में हमारे समक्ष उपस्थित दो प्रश्न बड़े महत्त्वपूर्ण हैं। प्रथम प्रश्न तो यह है कि सत्य के आचरण हेतु दूसरों को वाध्य करना कहाँ तक उचित है? द्वितीय प्रश्न यह कि यदि सत्य कटु है, उसके शब्द कठोर हैं तथा प्रयास करने पर भी सत्य का विनम्र कथन सम्भव नहीं है तो ऐसी स्थिति में हम क्या करें? क्या कटु सत्य का कथन श्रोता की हिंसा नहीं है? प्रथम प्रश्न का समाधान करते हुये गाँधी जी कहते हैं। कि सत्य व्यक्तिगत आचार हेतु सच्चा पथ-प्रदर्शक है किन्तु दूसरों को उसी प्रकार का आचरण करने के निमित्त बाध्य करना उनकी अन्तरात्मा की स्वतंत्रता के साथ असह्य हस्तक्षेप है। द्वितीय प्रश्न का समाधान उन्होंने इस प्रकार किया कि यदि हम सत्य का भाषण विनम्रतापूर्वक नहीं कर सकते तो उसे न कहना ही अच्छा है। अहिंसा के विना 'सत्य' सत्य नहीं, वरन् असत्य है किन्तु अहिंसात्मक सत्य अथवा विनम्र भाषण का अर्थ यह नहीं है कि बात कपटपूर्ण रीति से अथवा घुमा-फिरा कर कही जाय। कटु सत्य भले ही विनम्रता से कहा जाय किन्तु पढ़ने में शब्द तो कठोर होंगे ही। सत्यवादी होने के लिए झूठे को झूठा कहना ही होगा।

सत्यान्वेषण में गाँधी जी को इस तथ्य का स्पष्ट अनुभव हुआ कि अपने मौलिक प्रयास से सत्य की अनुभुति करने वाली महान् आत्माओं के लिए उच्च कोटि की नैतिक एवं बौद्धिक योग्यता नितान्त अपेक्षित है। उनके लिए उत्कृष्ट नैतिक जीवन अपरिहार्य वस्तु है तथा निरन्तर अभ्यास, वासनाओं से विरक्ति और सत्य, अहिंसा, ब्रह्मचर्य, अस्तेय एवं अपरिग्रह के व्रत परमावश्यक हैं। गाँधी जी के अनुसार ये यम-नियम ही सत्य की सार वस्तु हैं।

गाँधी जी के जीवन-दर्शन में 'सत्य' के उपरान्त अहिंसा का स्थान आता है। वस्तुतः इन दोनों का पृथक् अस्तित्व नहीं है। दोनों अन्योन्याश्रित हैं। एक के अभाव में दूसरे का अस्तित्व ही अपूर्ण है। हाँ, इतना अवश्य है कि सत्य के प्रयोग में व्यवहारगत सुविधाओं को दृष्टि में रखते हुये गाँधी जी ने 'सत्य' को साध्य एवं 'अहिंसा' को साधन की संज्ञा दी। वस्तुतः यह उनकी सूक्ष्म दृष्टि का ही परिणाम था और इस वर्गीकरण का आधार भी संगत ही था क्योंकि सत्य के मनन एवं अनुसन्धान में ही उन्हें अहिंसा-रत्न की प्राप्ति हुई थी। उनके लिए सत्य हेतु अहिंसा का वलिदान सम्भव था किन्तु सत्य का परित्याग वे कठिन से कठिन परिस्थिति में भी करने को उद्यत नहीं थे। उन्हें दृढ़ विश्वास था कि सत्य से नाता तोड़कर वे अहिंसा की व्यवहारगत जटिलताओं का समुचित समाधान कभी न कर सकेंगे। सत्य का अस्तित्व देश-काल की सीमा से परे है जबकि अहिंसा ससीम है तथा जीवों के पारस्परिक व्यवहार से अधिक सम्वद्ध है। सत्य की अनुगामिनी वनकर अहिंसा विमुक्ति का द्वार खोलती है किन्तु उससे असहयोग करके वह अधोगति का साधन वन जाती है। सत्य के अभाव में अनुभूत प्रेम विशुद्ध प्रेम नहीं हो सकता; वह बुद्धिविरोधी एवं अन्धप्रेम होगा। उसे हम वासनामय अनुराग कह सकेंगे। सत्य सर्वोच्च नियम है तथा अहिंसा सर्वोच्च कर्त्तव्य है।

इस प्रसंग में यह स्मरणीय है कि पूर्वोक्त साध्यसाधनगत भेद केवल उन्हीं साधकों के लिए है जो सत्य-प्रयोग की पाठशाला में अभी-अभी प्रवेश किये हैं। साध्य एवं साधन के वीच की दूरी तभी तक है जब तक हम मार्ग में हैं। क्रमशः, यह दूरी कम होती जाती है और गन्तव्य स्थान की प्राप्ति होते ही दोनों एकरूप हो जाते हैं। जहाँ तक व्यवहार का प्रश्न है, जनता को अहिंसा की ही शिक्षा देनी चाहिये क्योंकि प्राकृतिक रूप से दैनिक जीवन में हमारा सम्बन्ध उसके साथ सत्य की अपेक्षा अधिक है। अहिंसा की शिक्षा से सत्य की शिक्षा स्वयमेव सुलभ हो जायगी।

अव साधक की प्रतीति हेतु संक्षेप में यह भी विचार कर लेना आवश्यक होगा कि अहिंसा 'सत्य' कैसे है? यदि अहिंसा सत्य है तो हिंसा असत्य क्यों है? अहिंसा को सत्य सिद्ध करने के लिए गाँधी जी सर्वप्रथम हिंसा को असत्य सिद्ध करते हैं। उनके मतानुसार स्वार्थपरता, क्रोध, वासना आदि हिंसक प्रवृत्तियों का प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष परिणाम 'कटुता' है जो विभाजक, पृथक्कारी, विघटनकारी अथवा अन्य शब्दों अस्तित्वविनाशिनी असत् प्रवृत्ति है। असत् का अर्थ ही होता है 'अस्तित्वहीनता'। इस प्रकार हिंसा के असत्य सिद्ध होते ही अहिंसा के सत्य सिद्ध होने में कोई सन्देह नहीं रह जाता।

हिंसा असत्य क्यों है? हिंसा का सामान्य अर्थ होता है 'विरोधी के साथ वल-प्रयोग'। इस वल-प्रयोग का हेतु होता है 'कष्ट देकर विरोधी की भूलों का सुधार करना'। विचारणीय तो यह है कि हमने कैसे समझ लिया कि अमुक व्यक्ति ने भूल की है। मेरे विचार अमुक व्यक्ति के विचारों से मेल नहीं खाते तथा मेरे हित में वाधक भी सिद्ध होते हैं, यह इस वात का ठोस प्रमाण नहीं है कि उसने भूल की है। मनुष्य द्वारा ज्ञात सत्य सदैव आंशिक एवं आपेक्षिक होता है। वह पूर्ण शुद्ध एवं निरपेक्ष नहीं होता। हम वस्तु को विभिन्न दृष्टिकोणों से देखते हैं, अतएव इसका दावा नहीं कर सकते कि हमारी वात ही

शत प्रतिशत सही है तथा निरपेक्ष सत्य है। अतः विरोधी के साथ बल-प्रयोग अर्थात् हिंसा असत्य है। उसका असत्य रूप में तभी परिणत होने लगता है जब हम विरोधी की भूल-सुधार हेतु धैर्य, विवेक एवं सहानुभूति की शरण लेते हैं और यदि अपनी ही भूल ज्ञात हुई तो स्वयं कष्ट सहकर उसका प्रायश्चित करते हैं। बहुत सम्भव है कि आत्म-परिष्कार का हमारा यह विवेकपूर्ण प्रयास उस व्यक्ति में भी अनुकूल भावों का उदय कर सके तथा उसे यथार्थ मानव बनने की प्रेरणा प्रदान कर सके। इस प्रकार हिंसा की असत्यता भी प्रतिपादित हो जाती है।

हिंसा को असत्य सिद्ध करने वाला स्पष्ट एवं मूल प्रमाण तो यह है कि हिंसात्मक व्यवहार बाह्य होते हैं जबकि हमारे अनुसन्धान का विषय 'सत्य' आन्तरिक है। दोनों के पथ पृथक् एवं परस्पर विरोधी हैं। हम कठिनाइयों को जन्म देने वाले हिंसात्मक कार्य जितने ही अधिक करते हैं उतने ही अधिक सत्य से दूर होते जाते हैं। काल्पनिक एवं बाह्य शत्रु से निष्फल युद्ध करने के प्रयास में हम आन्तरिक एवं वास्तविक शत्रु की उपेक्षा करते हैं।

सत्य, असत्य एवं हिंसा के सन्दर्भ में अहिंसा का सामान्य अर्थ समझ लेने के उपरान्त अब उसकी शक्ति, उसके स्वरूप एवं गाँधी जी के अनुसार उसके युगानुरूप अर्थ पर कुछ विचार कर लेना आवश्यक हो जाता है।

अहिंसा चेतनशक्ति है क्योंकि निरपेक्ष सत्य की उपलब्धि में साधनरूप से प्रतिष्ठित सर्वोच्च शक्ति जड़ नहीं हो सकती। जड़ता आते ही उसका साधन-रूप नहीं रह जाता। कोई भी शक्ति साधन का कार्य तभी तक कर सकती है जब तक उसमें प्रेरक तत्व वर्तमान होते हैं। प्रेरक तत्व का अभाव ही उसकी जड़ता है, निस्पन्दता है। प्लेटो की भाँति गांधी जी का भी दृढ़ विश्वास है कि विश्व का संचालन प्रेम द्वारा होता है। आकर्षण पर आधारित विश्व की संयोगात्मक शक्ति का नाम ही प्रेम है तथा यही अहिंसा की प्रेरक शक्ति है। प्रेम ही जीवन है तथा घृणा ही विनाश है।

अहिंसा के प्रयोग को लेकर स्वभावतः यह प्रश्न उठ खड़ा होता है कि जीवन की प्रत्येक परिस्थिति में क्या बिना किसी अपवाद के इसका प्रयोग हो सकता है? सर्वत्र इसका प्रयोग न करके जीवन के कतिपय चुने क्षेत्रों में ही हम इसका प्रयोग क्यों न करें? इन प्रश्नों के मूल में वस्तुतः दो बातें निहित हैं। प्रथम, यह कि हमने अहिंसा को एक दुःसाध्य तप समझ लिया है और द्वितीय, यह कि अपनी दैनिक आवश्यकताओं की संतुष्टि एवं स्वार्थ-साधन में रत हम छुद्र जीव इस कठिन व्रत के निर्विघ्न समापन के प्रति सशंकित रहते हैं। गाँधी जी के मतानुसार अहिंसा सर्वकालीन एवं सर्वव्यापक नियम है तथा जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में निर्विवाद रूप से इसका प्रयोग हो सकता है। अहिंसा जीवन-नियम के रूप में ग्राह्य बनकर ही पूर्ण सफल कही जा सकती है। हिंसा का स्पर्शमात्र भी अहिंसा को जीवन के नैतिक नियम की पदवी से च्यूत कर देता है तथा उस परम धर्म की अपर्याप्तता की ओर संकेत करता है। अहिंसा को जीवन-नियम के रूप में ग्रहण न करना हमारे अनभ्यास, हमारी भीरुता एवं अकर्मण्यता का दुष्परिणाम है।

अब गाँधी जी द्वारा प्रतिपादित, अहिंसा के निषेधात्मक, विधायक एवं निरपेक्ष रूपों को समझ लेना भी आवश्यक होगा। अहिंसा का निषेधात्मक रूप स्वयं 'अहिंसा' शब्द की व्युत्पत्ति से ही स्पष्ट है। अहिंसा का शाब्दिक अर्थ है 'हिंसा का निषेध'। इस परम व्रत तथा सर्वोच्च धर्म की स्वतन्त्र परिभाषा के स्थान पर निषेधात्मक परिभाषा का होना ही इस तथ्य का द्योतक है कि हिंसा शारीरिक जीवन की अत्याज्य आवश्यकता है, अर्थात् न चाहते हुये भी सामाजिक प्राणी होने के नाते किसी न किसी प्रकार हमसे हिंसा हो ही जाती है। गाँधी के दृष्टिकोण से हिंसा का अर्थ व्यापक है। इसके अन्तर्गत जीव-हत्या के अतिरिक्त हृदयविदारक कटु वचन, एकपक्षीय कठोर निर्णय, क्रोध, क्रूरता, घृणा, प्राणिमात्र को यंत्रणा देना, अपमान एवं निर्बल पर अत्याचार आदि भी सम्मिलित हैं। शोषण गाँधी जी के विचार से, सबसे बड़ी हिंसा है तथा हमें अपना शत्रु समझने वाले के प्रति भी अनुदार न होना हमारी सबसे बड़ी निषेधात्मक अहिंसा है।

गाँधी जी के मतानुसार निश्चित रूप से मृत्यु के परिणाम तक पहुँचाने वाले असह्य कष्ट के निवारणार्थ किसी जीव की हत्या करना 'अहिंसा' के ही अन्तर्गत आता है। उन्होंने अपने आश्रम के एक बछड़े को स्वयं विष दिलवा दिया था क्योंकि उसकी असह्य वेदना का कोई सफल उपचार उन्हें दृष्टिगोचर नहीं होता था। इतना ही नहीं, आत्मसम्मान के पीछे अपने प्राणों तक की आहुति दे देने को तत्पर, गुंडे द्वारा घिरी हुई तथा अपनी इच्छाओं को व्यक्त कर सकने में असमर्थ किसी असहाय नारी की हत्या उसकी सम्मानरक्षा हेतु स्वयं कर डालना और अपने को उसे गुंडे की क्रोधाग्नि के समक्ष उपस्थित कर देना गाँधी जी के मतानुसार शुद्धतम प्रकार की अहिंसा है।

अहिंसा के विधायक रूप के अन्तर्गत समग्र सृष्टि के प्रति प्रेम-भावना आती है। अहिंसा का निषेधात्मक स्वरूप यदि उसका शरीर है तो विधायक रूप उसका प्राण है। हिंसा का निषेध यदि अहिंसा के वाह्य रूप का विधान करता है तो प्रेम उसमें प्राण-संचार करता है जिसके अभाव में अहिंसा निष्क्रिय है, निष्प्राण है।

प्रश्न उठता है कि अहिंसा तथा प्रेम का इतना अभिन्न सम्बन्ध होते हुये भी गाँधी जी ने दोनों को पृथक् क्यों रक्खा ? क्या उन्हें समीकृत रूप नहीं दिया जा सकता था। इस सम्बन्ध में उनका मत है कि अहिंसा विशुद्ध आध्यात्मिक शक्ति है किन्तु प्रेम निःस्वार्थ, वासनामय एवं अंधप्रेम भी हो सकता है। किसी युवक तथा युवती का परस्पर प्रेम जिसमें उनके भविष्य तथा हित का कोई विचार न हो, वासनात्मक प्रेम का उदाहरण है तथा अनैतिक कार्यों में प्रवृत्त, समाज का अनिष्ट करने वाले पुत्र के प्रति भी माता की सहज ममता अंधप्रेम का उदाहरण है। गाँधी जी ने अहिंसा के निष्कलुष आध्यात्मिक स्वरूप से प्रेम के इन विविध रूपों का अन्तर स्पष्ट करने के लिए ही दोनों को पृथक् रक्खा। उनकी दृष्टि में अहिंसा का प्रेम वह वास्तविक एवं विशुद्ध प्रेम है जो अपने को मिटा देता है और प्रतिफल भी नहीं चाहता।

गाँधी जी के मतानुसार कलुषित भावना रखने वाले के प्रति भी प्रेम-भाव रखना तथा बुराई पर भलाई द्वारा विजय प्राप्त करने का प्रयास करना प्रेम के सर्वोत्तम उदाहरण

हैं किन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि बुरे तथा अन्यायी व्यक्ति के प्रति निष्क्रिय आत्मसमर्पण कर दिया जाय। यह तो कायरता है। अन्यायी का विरोध अपने प्राणों की आहुति देकर भी करना चाहिये। इतना अवश्य है कि विरोध का मार्ग नैतिकतापूर्ण हो तथा आत्म-परिष्कार एवं हृदय-परिवर्तन की पवित्र भावना से युक्त हो। हिंसात्मक विरोध बुराई करने वाले के प्रति अपनी आध्यात्मिक एकता का निषेध है तथा भूलों का पुनराख्यान है।

इसी सन्दर्भ में मनुष्येतर घातक एवं विषैले जीवों की हत्या के औचित्य एवं अनौचित्य का प्रश्न भी आता है। गाँधी जी के मतानुस.र संकट उपस्थित होने पर आत्म-रक्षा एवं जनकल्याण हेतु इनकी हत्या हिंसा होते हुये भी क्षम्य है फिर भी उनका विश्वास है कि ईश्वर ने किसी भी जीव की रचना हमारे विनाश हेतु नहीं की है। प्रकृति की व्यवस्था में सभी जीवों का कुछ न कुछ स्थान अवश्य है। हम अपने साथी जीवों के निकट शांतिपूर्वक रहने की कला सीख नहीं पाये हैं। अज्ञान के कारण हम उनसे भयभीत रहते हैं तथा हिंसा की कलुषित वृत्ति में अभ्यस्त होने के कारण उनका विनाश कर डालते हैं। जिस जीवन को हम उत्पन्न नहीं कर सकते, उसके विनाश का भी हमें कोई अधिकार नहीं है।

'निरपेक्ष अहिंसा' अहिंसा की वह स्थिति है जहाँ अज्ञानजन्य हिंसा, क्रोध, दुर्भावना तथा घृणा का अस्तित्व ही नहीं रह जाता है। यह ईश्वर का गुण है तथा निरपेक्ष सत्य की ही भाँति अपूर्ण मनुष्य के अनुभव एवं व्यवहार की सीमा से परे इसकी स्थिति है। समग्र अहिंसा एक शक्ति है जब कि निरपेक्ष अहिंसा असीम शक्ति है।

हमारे नित्य के जीवन में अनिवार्य रूप से हो जाने वाली हिंसा के सम्बन्ध में गाँधी का विचार है कि ऐसी हिंसा हमें तभी करनी चाहिये जब उससे बचने का कोई मार्ग शेष न रह जाय और यथा संभव उसके पीछे दया, विवेक, नियंत्रण, अनाशक्ति एवं स्वाभाविकता अवश्य होनी चाहिए। अहिंसा के विकास हेतु यह आवश्यक है कि साधक वही धन्धा करे जिसमें हिंसा की कम से कम सम्भावना हो। आश्रितों की रक्षा हेतु की गई हिंसा वैध हिंसा है। किसी जीव को उसके हित के अतिरिक्त अन्य किसी भी हेतु से मारना हिंसा है, वह हेतु अन्य दृष्टिकोण से उच्च ही क्यों न हो। इसी संदर्भ में गांधी जी ने यह भी बतलाया कि निरामिष भोजन से ही कोई पक्का अहिंसावादी नहीं बन जाता। शाकाहारी भोजन की उपादेयता कभी भी अस्वीकार नहीं की जा सकती, तथापि विशेष महत्वपूर्ण तो है उस भोजन के पीछे किया गया आत्मत्याग एवं आत्मनियंत्रण।

नैतिक दृष्टि से गाँधी जी ने अहिंसा के तीन स्तर बतलाये हैं—वीरों की अहिंसा, दुर्बल की अहिंसा तथा कायर की अहिंसा। वीरों की अहिंसा उच्च कोटि के आन्तरिक विश्वास पर आधारित तथा अतुल शक्ति सम्पन्न होती है जिसके समक्ष पर्वत भी विचलित हो उठते हैं। दुर्बल की अहिंसा का आधार उच्च कोटि का नैतिक विश्वास नहीं, वरन् व्याव-हारिकता एवं निष्क्रिय प्रतिरोध है। अतएव आवश्यकता पड़ने पर इसमें हिंसा-प्रयोग की छूट भी मिल सकती है। गाँधी जी की दृष्टि में दुर्बल की अहिंसा जैसी कोई वस्तु नहीं है क्योंकि अहिंसा एवं दुर्बलता में स्वयं पारस्परिक विरोध है। भारत का स्वतंत्रता-संग्राम अहिंसा के इसी स्तर पर आधारित था। गाँधी जी के मतानुसार कायर की अहिंसा वस्तुतः

नपुंसकता पर अहिंसा का आवरण है। ऐसे अहिंसक की अपेक्षा कहीं हिंसक होना उनकी दृष्टि में श्रयस्कर है क्योंकि ईश्वर के प्रति श्रद्धारहित कायर कभी अहिंसक नहीं बन सकता जब कि आत्मबल-सम्पन्न हिंसक व्यक्ति अनुकूल परिस्थिति प्राप्त होने पर अहिंसक बन सकता है। सच्चे अहिंसक के लिए अपेक्षित आत्म-बलि का संकल्प किसी न किसी रूप में हिंसक में भी वर्तमान रहता ही है।

सत्य और अहिंसा कोई नवीन आदर्श नहीं हैं। जीवन के शाश्वत नियम रूप में विश्व सहस्त्रों वर्षों से इनका अभिनन्दन करता चला आ रहा है। हमारे सुविख्यात सूत्र 'सोऽहम्' तथा तत्वमसि जिस निरपेक्ष तत्व की ओर संकेत करते हैं, सत्य एवं अहिंसा का भी प्रतिपाद्य वही है किन्तु युग पुरुष महात्मा गाँधी से पूर्व ये आदर्श सन्त-महात्माओं के प्रयोग तक ही सीमित थे अथवा दुर्बलों एवं कायरों के आवरण मात्र थ। गाँधी जी ने इन मूलभूत नियमों की पुनर्व्याख्या आधुनिक जीवन की पृष्ठभूमि में की। संशयवादी विश्व के समक्ष उन्होंने यह सिद्ध कर दिया कि सत्य एवं अहिंसा मनुष्य की सबसे बड़ी शक्तियाँ हैं। वह उस युगद्रष्टा एवं युगस्रष्टा की सूक्ष्म दृष्टि एवं अपूर्व शक्ति का ही परिणाम है जो आज विश्व इन आदर्शों की परम्परागत सीमित परिधि से बाहर निकल कर जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में सत्य एवं अहिंसा की दिव्य ज्योति से आलोकित हो रहा है तथा निरन्तर शक्ति प्राप्त कर रहा है।

---

# महामानव : गांधी


## डॉ० नन्दलाल सिंह

### अध्यक्ष, स्पेक्ट्रास्कोपी विभाग,

### काशी हिन्दू विश्वविद्यालय


गाँधी जी का जन्म २ अक्टूबर १८६९ को हुआ। सन् १९६९ में केवल भारतवर्ष में ही नहीं, भूमण्डल के लगभग सभी देशों में उनकी जन्मशती मनायी जा रही है। कहीं उनके नाम पर स्मारक बन रहे हैं, कहीं उनके नाम के टिकट और सिक्के चलाये ज. रहे हैं। उनके नाम की सड़कें खोली जा रही हैं और कहीं उनकी मूर्तियाँ स्थापित की जा रही हैं। उनका जन्म साधारण शिशु के समान हुआ। शिक्षा-दीक्षा साधारण बालक के समान हुई। पढ़ाई-लिखाई में भी वे कोई विलक्षण प्रतिभा के नहीं रहे। उनके जन्म तथा बाल्यकाल के संबंध में कोई ऐसी अलौकिक बात नहीं सुनाई पड़ी, जैसा कि हमारे समाज में किसी अवतारी पुरुष जैसे राम, कृष्ण आदि के बारे में प्रचलित है। तब भी आज गाँधी जी को हम अवतार मानते हैं। क्या साधारण मनुष्य भी अवतारी पुरुष हो सकता है? हमें इसी पर विचार करना है।

गाँधी जी का जीवन पूर्णतः प्राकृतिक रहा। वे कृत्रिम जीवन से दूर रहे। वे मातृ-भक्त, पितृ-भक्त थे। गाँधी जी में प्रथमतः वे सब गुण आये जो उनकी माता में थे। माता जी अनेक व्रत करती थीं, जिनमें कई निर्जला व्रत थे, झूठे व्यवहार से दूर भागती थीं। पिता जी भी बड़े संयमी और धार्मिक प्रवृत्ति के थे। सदाचार, सत्यव्रत, कर्त्तव्यनिष्ठा, परमार्थ आदि सात्विक भावनाओं की नींव उनके बाल्यकाल ही में पड़ी। उन्हें गाँधी जी अपने जीवन में विकसित किये, न तो उनकी अवहेलना की और न उन्हें दबाने की कोशिश की। उन्होंने अपना जीवन सत्य के प्रयोग में बिताया। जहाँ कहीं उन्होंने सत्य के आधार पर आन्दोलन शुरू किया, चाहे अफ्रीका में या हिन्दुस्तान में, अपने निर्मल विचारों को सदा सत्य की कसौटी पर कसते रहे। जब कभी उन्हें किसी अवसर पर अपने अथवा जनता के व्यवहार में सत्य के प्रयोग में त्रुटि दिखाई पड़ी, उन्होंने तुरन्त आन्दोलन बन्द कर दिया और आत्मशुद्धि करने बैठ गये। कारण कि उन्हें सत्य और अहिंसा के मार्ग में हिंसात्मक कारगुजारियाँ लेशमात्र भी मान्य नहीं थी। वे अनशन किसी व्यक्ति, समाज अथवा शासन पर दबाव डालने के लिए नहीं करते थे; स्वार्थ सिद्धि के लिए नहीं, बल्कि आत्मशुद्धि और अपनी कार्यनीति में सत्य, अहिंसा को सुदृढ़ करने के लिए। देश और विदेश की जनता के हित में अपना सुख और ऐश्वर्य त्यागकर उन्होंने अनेक कष्ट और अपमान सहन किया। उन्होंने जीवन पर्यन्त निम्नलिखित सूत्रों का पालन किया :

(१) सत्य ही ईश्वर है और ईश्वर ही सत्य है।

(२) किसी से घृणा न कर प्रेम करना उत्तम है।

(३) लड़ाई झगड़े न कर सुलह करके शान्ति रखना अच्छा है।

(४) पारस्परिक सहयोग विग्रह की अपेक्षा वांछित है।

(५) बल प्रयोग के स्थान पर अनुनय विनय से समझाना अभीष्ट है।

गाँधी जी के विचार और उच्चतम कल्पनाएँ समाज के हित के लिए विभिन्न क्षेत्रों में विस्तृत थीं। उनके धार्मिक, आर्थिक, राजनीतिक, आध्यात्मिक विचार मानव-समाज के हर क्षेत्र में लागू होते हैं। उन्होंने विचारों को कहीं एक स्थान पर संकलित नहीं किया। उनके विचार उनके भाषणों और लेखों में उसी प्रकार निहित हैं जैसे दूध के भीतर मक्खन। जनता के हित के लिए जैसी कार्य व्यवस्था उन्होंने निश्चित की, उन्हीं को उन्होंने जनता के समक्ष रक्खा और स्वयं उनका पालन कर आदर्श कायम किया। पालन करने के लिए उन्होंने किसी से आग्रह नहीं किया। उनका हृदय जनता के हृदय से मिलकर एक हो गया। जनता में जागृति आयी और देश गुलामी की जंजीरों से मुक्त हुआ। अन्य देशवासी उन्हीं के मार्ग का अनुसरण किये और स्वतंत्रता प्राप्त की।

गाँधी जी की जीवनी से हमें जीवन के हर क्षेत्र के लिए शिक्षा मिलती है। उसे ग्रहण करने के लिए श्रद्धा होनी चाहिए और आत्मसात करने के लिए आत्मबल और निष्ठा। यदि हम साधारण स्तर से ऊपर उठना चाहते हैं और सार्थक जीवन व्यतीत करना चाहते हैं तो हमें सतर्कतापूर्वक आत्म-निरीक्षण करते रहना चाहिए कि हम क्षण-क्षण आत्मोन्नति कर रहे हैं, या नहीं। गाँधी जी केवल सदाचारी ही नहीं थे, उन्हें विश्वास था कि इस रक्त-मांस के पिंजड़े में बैठा जीव ईश्वर का अंश है और वह निरंतर विकसित होने की चेष्टा करता है ताकि वह स्वयं ईश्वर की व्यापकता प्राप्त कर ले। किन्तु उसके विकास में उसके मन की कमजोरी से इन्द्रियजनित अनेक बाधाएँ उत्पन्न होती हैं और प्राणी लक्ष्य से डिगने लगता है। गाँधी जी अपनी भीतरी कमजोरियों को जानते थे। उन्होंने मन की बुराइयों को लेखनी के हवाले कर सर्व विदित कर दिया है साथ ही उन पर विजय पाने और उन्हें शमन दमन करने की क्रिया भी लिखी है। हम भी अपने मनोविकारों को जानते हैं उन्हें व्यक्त करने में लजाते हैं बल्कि अपने ही को धोखा देकर उन्हें छिपाते हैं उनके निग्रह की चेष्टा नहीं करते तब भी हम इच्छुक रहते हैं और भीतर-भीतर तडफड़ाते हैं कि हमारा नाम हो, हमें सभी ऋद्धियाँ और सिद्धियाँ प्राप्त हो जाँय। ऐसे तुमुल में विजयी होने के लिए हमें गाँधी जी ही के जीवन से प्रेरणा मिलती है। गाँधी जी ने अपने और साधारण जनता के बीच कोई अन्तर नहीं समझा, अपने को कहीं ऐश्वर्यवान नहीं झलकाया। उन्होंने सदा यही इंगित किया कि जो कुछ हमने किया है अथवा कर रहा हूँ वह कोई भी मनुष्य कर सकता है। आत्म-सम्मान ही जीवन सार्थक बनाने की कुंजी है। गाँधी जी की इतनी प्रतिष्ठा और ख्याति न तो दैवी संयोग से हुई और न उनके भाग्य चक्र से, वे केवल आत्म-संयम से इतने ऊपर उठे। उनसे भी शारीरिक और मानसिक भूलें हुई, लड़खड़ाते भी दिखाई पड़े किन्तु उन पर विचार कर आत्म-चिन्तन कर सम्हलते रहे और अन्त में प्रतिभावान सदाचार की मूर्ति माने गये। निजी प्रयास से दैहिक सुखों से मुक्त होकर भीतरी आध्यात्मिक सुख का अनुभव किया—कबीरदास की वाणी

"मुझे कहां तू खोज रे बन्दे मैं तो तेरे पास में"

के अनुसार ईश्वर का साक्षात्कार किया। प्रार्थना सभा में सीने पर गोली लगी। मुख से केवल 'राम' निकला, मानो वे ब्रह्म में लीन हो गये।

आत्म-चिंतन और आत्म-संयम से गांधी जी परम योगी हो गये। जनता उन्हें महात्मा गाँधी कह कर सम्बोधित करने लगी, किन्तु वे उन योगियों से भिन्न थे जो जंगल, अथवा पहाड़ों की गुफा में योग साधन करते हैं। उनके साधन का क्षेत्र जनसमूह ही रहा। गौतम बुद्ध भी सांसारिक विपत्तियों को देख, विराग धारणकिये और निर्जन स्थान में जाकर साधना की, फिर ज्ञानोदय होने पर बौद्ध धर्म का प्रवर्तन किया। गाँधी जी जनता की विपत्तियों में उसके साथ रहे; चाहे अफ्रीका के नैटाल क्षेत्र में अथवा हिन्दुस्तान के जलियानवाला कांड और नोआखाली में। जनसमूह में उनकी परमार्थ भावना उदय हुई, उन्होंने जनता के साथ आँसू वहाया। निःस्वार्थ भाव से सेवाएँ की। उन्हें नरसी मेहता का यह गीत प्रिय था :

"वैष्णव जन तो तेने कहिये जे पीर पराई जाने रे
पर दुःखे उपकार करे तोये मन अभिमान न माने रे।"

गाँधी जी के जीवन का एक दूसरा उसूल था :

"बुराई के बदले भलाई करना"

यह भावना उनके मन में बचपन से माँ की वाणी से एक गुजराती गीत सुनते-सुनते जागृत हुई थी। कबीरदास ने कहा है :

"जो तोकूँ काँटा बुवै ताहि बोय तू फूल।
तोकूँ फूल को फूल है वाकूँ है तिरसूल॥"

परन्तु गाँधी जी कबीरदास से भी ऊपर चले गए। उन्होंने अपकारी का बदला उपकार से चुकाया किन्तु यह भावना नहीं रखी कि उसके उपकार के प्रतिफल में उसको कष्ट पहुँचे। बल्कि इस उद्देश्य से करते रहे कि उसके हृदय का परिवर्तन हो और वह समाज का सच्चा सेवक बने।

व्यक्तियों से समाज का निर्माण होता है और व्यक्ति का अस्तित्व समाज पर आधारित है। व्यक्ति समाज का प्राण है तो समाज व्यक्ति का निवास स्थान है। दोनों एक दूसरे पर आश्रित हैं। इसी उत्प्रेरणा से गाँधी जी ने व्यक्ति के चरित्र-निर्माण पर आत्म-संयम द्वारा प्रभाव डाला और फिर उसे समाज में निष्काम कर्म करने की प्रेरणा दी। उनके विचार से निःस्वार्थ भाव से जन-सेवा ही मनुष्य का परम कर्त्तव्य है और यह सामाजिक एवं धार्मिक कार्यों से बढ़कर है। इन कर्मों में आदान-प्रदान की भावना निहित होती है जबकि जनसेवा बिना त्याग और आत्म-संयम के नहीं हो सकती। गाँधी जी के विचार से आदर्श समाज वह है जिसमें न शासक हों, न शासित, जिसमें नियंत्रण के लिए किसी शासन-तंत्र की आवश्यकता न हो। प्रत्येक व्यक्ति अपने लिए स्वयं शासक हो, उसे किसी का भय न हो। जहाँ प्रत्येक प्राणी निष्ठापूर्वक मानवता के कल्याण के लिए सदा उद्योग करता रहे।

29 अगस्त, 1931 को गोलमेज कांफेरेंस, लन्दन में जाने से पहले महात्मा गाँधी मालवीय जी के साथ

गाँधी जी के विचार कुछ मौलिक बातों पर आधारित थे—(१) समाज की सभ्यता का स्तर जन-साधारण के व्यक्तित्व से ही ऊपर उठता है न कि उनकी आवश्यकताओं को बढ़ाने से। (२) किसी भी रीति से धन-संग्रह नहीं होना चाहिए। सच्चे मार्ग से प्राप्त धन का सदुपयोग करने से ही मनुष्य को आन्तरिक सुख मिलता है और उसका असर समाज पर पड़ता है। (३) मनुष्य को धन का गुलाम नहीं होना चाहिए, बल्कि धन पर मनुष्य का अनासक्ति भाव से प्रतिबंध होना चाहिए। (४) उचित मार्ग से धन उतना ही संग्रह करना चाहिए, जितने की आवश्यकता हो। लालच में पड़कर अधिक धन इकट्ठा करना और उसका सदुपयोग न करना पाप है।

आज प्रायः सुनने में आता है कि भारतवर्ष गांधी जी को भूल गया है, किन्तु ऐसी बात नहीं है। क्योंकि साधारण जनता के मन में गांधी जी अवतार रूप में बैठ गए हैं। और नेता वर्ग चाहे वे कांग्रेसी हों अथवा अन्य किसी राजनीतिक दल के हों सभी अपने भाषणों में उन्हीं के नाम की दुहाई देते हैं और उन्हीं को उद्धृत करते हैं. किन्तु खेद है कि उसका आचरण नहीं करते। इसी कारण उनके भाषण हवा में विलीन हो जाते हैं और जनता पर कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता।

गाँधी जी ने बताया कि देश की गरीबी, भुखमरी और बेकारी तब तक समाप्त नहीं की जा सकती, जब तक कि छोटे-छोटे गाँवों में खेती के साथ-साथ छोटे-छोटे कारखाने न खोले जाँय। जब तक प्रत्येक गाँव अपने निजी कारबार और उद्योगों सहित हर प्रकार की आवश्यकताओं की पूर्ति स्वयं नहीं कर पायेंगे और बड़े शहरों की ओर उन्मुख रहेंगे तब तक देश की गरीबी नहीं मिट सकती और तब तक सामाजिक जीवन का विकास नहीं हो सकता। पंचवर्षीय योजनाओं के अंत में आज हमें यही बात स्पष्ट होती है। हम देख रहे हैं कि गत वर्षों में इन पंचवर्षीय योजनाओं में अपरिमित धन व्यय हुआ। सामाजिक स्तर उठाने की दृष्टि में बड़े-बड़े नगरों की चमक-दमक बढ़ी, भव्य मकान बन गये, अनेकानेक सुन्दर सड़कें निकल गयीं, बहुत-सी पहाड़ी नदियों में बाँध डालकर उनके पानी से बिजली उत्पादन और सिंचाई का कार्य होने लगा। कई बड़े-बड़े कारखाने भी खोले गये किन्तु अभी तक साधारण जनता की भुखमरी नहीं जा सकी, न तो उनके रहने के लिए छोटे-मोटे घर बन सके और न पहनने के लिए कपड़े। स्त्रियों के शरीर पर उनके मैले कुचैले चिथड़ों में कुछ भी परिवर्तन नहीं हो पाया है। नगरों के बाहर गाँवों में नंगे, भूखे बिलखते बच्चों को देखकर गाँधी जी की बातें स्मरण हो जाती है।

शहरों में भी कुछ घरों को छोड़कर, जिनके यहाँ कोई पुश्तैनी व्यापार चल रहा है अथवा जो नौकरी में अच्छी तनख्वाहें पा रहे हैं अन्य की दशा वैसी ही शोचनीय है जैसी की स्वराज्य के पहले थी। यहाँ पर बेकारों की संख्या अधिक पायी जाती है जिनमें बहुत से वे हैं जो गाँवों की दर्दनाक स्थिति से ऊबकर शहरों में काम-काज ढूँढ़ने आए हैं। यदि गाँधी जी के अनुसार गाँवों में छोटे-छोटे उद्योग विकसित किये गये होते तो उन गरीब स्त्री-पुरुषों को जो शहरों की चमक-दमक में नौकरी ढूँढ़ने आते हैं और काम न मिलने पर भीख माँगते हैं सड़कों की पटरियों पर सोते हैं या मंदिरों अथवा मस्जिदों के सामने हाथ जोड़े बैठे एक रोटी का आसरा देखते रहते हैं उन्हें गाँव के उद्योग धन्धों में लगकर

अपनी जीविका कमा लेने का अवसर मिल जाता। वे अपने तथा बाल बच्चों के लिए छोटा-मोटा घर बना लेते और उन्हें कुछ साफ-सुथरे कपड़े दे सकते तथा उनके साथ अपना रहन-सहन ऊँचा कर सकते। परिणाम यह होता कि गाँवों का एवं पूरे समाज का जीवन-स्तर ऊँचा हो जाता। खादी-प्रचार का उद्देश्य यही था और इसीलिए गाँधी जी ने ब्रिटिश साम्राज्य के सम्मुख चरखे का चक्र चलाया किन्तु इसका भी समर्थन और प्रचार कुछ थोड़े से व्यक्तियों ने ही किया। अधिकांश लोग शहरी चकाचौंध में ओझल हो विदेशी या स्वदेशी मिलों के नफीस कपड़ों से ही लिपटे रहे। चरखे से इंगलैंड की बड़ी मिलें टूटीं किन्तु देशी मिलों की वृद्धि से धनी ही धनी हुये, गरीब जनता जहाँ की तहाँ रह गई।

शिक्षित बेकारों की संख्या बढ़ेगी, यह गाँधी जी को पहले ही दीख गया था। शिक्षा को अर्थकरी होनी है, अतः उन्होंने बुनियादी शिक्षा की दीक्षा दी। बालक-बालिकाएँ ऐसी शिक्षा पाएँ, जिससे वे अपना खानदानी व्यवसाय चलावें अथवा कोई ऐसा हुनर सीखें, जिसका उपयोग किसी उद्योग में लगाकर निजी धंधा खोलें। शिक्षा को लेकर तरह-तरह के प्रयोग किये गए। कई कमीशन नियुक्त किए गए। उनकी रिपोर्टें प्रायः इंगलैंड, अमेरिका, रूस आदि समृद्ध देशों की शिक्षा-प्रणाली के आधार पर लिखीं गईं, अपने देशी वातावरण के अनुकूल नहीं, जिससे बेकारों की संख्या बढ़ी। एम० ए०, बी० ए०, एम० एस-सी०, बी० एस-सी० पासूदों को कौन कहे हजारों की संख्या में इंजीनियरी पास विद्यार्थी बेकार बैठे हैं। अध्ययन काल में इन पर किसी प्रकार का सामाजिक, धार्मिक एवं आध्यात्मिक प्रकाश पड़ता नहीं कि वे परिस्थिति के अनुकूल अपने को संतुलित रख सकें। उन्हें घर का काम-काज करने में लज्जा मालूम पड़ती है। जब तक हम शिक्षा को क्रियात्मक ढंग से इन स्नातकों को निजी उद्योग करने की ओर नहीं बढ़ायेंगे और जब तक उनमें श्रम करने की भावना नहीं जगा सकेंगे और साथ ही जब तक उनकी योग्यतानुसार ग्रामीण क्षेत्रों में छोटे-मोटे उद्योग-धंधे नहीं खोल सकेंगे, तब तक बेकारों की संख्या बढ़ती जायगी और आगे चलकर हमारी स्वतंत्रता पर भी आघात पहुँचेगा।

नशाबंदी के विरुद्ध गाँधी जी ने जोरदार आवाज उठायी। उसका कुछ प्रभाव भी पड़ा। कहीं-कहीं शराब की दुकानों पर लोगों ने धरना दिया, अनशन किया। उन सब का असर भी हुआ, किन्तु कुछ ही समय बाद आज देश में चारों ओर इसकी वृद्धि ही दिखाई पड़ती है। नशाबंदी के लिए कानून बनाये गए, किन्तु उन्हें पूरी तरह से लागू नहीं किया जा सका। किसी-किसी विधान सभा में नशाबंदी कानून का प्रस्ताव लाने पर कतिपय विधायकों ने घोर विरोध किया। कहा कि ऐसा कानून लागू करने पर सरकार की आमदनी बहुत घट जायेगी। जहाँ कहीं कानून लागू हुआ, वहाँ भी शराबखोरी बन्द न की जा सकी। पूरे देश के आँकड़ों से मालूम होता है कि नशेबाजी और शराबखोरी निरंतर वृद्धि पर है और क्यों न हो जब कि हमारे बड़े-बड़े नेता जो जनता के लिए आदर्श स्वरूप हैं इसके रसास्वादन से नहीं चूकते। इससे जनता के स्वास्थ्य पर और उनके आचरण पर जो प्रभाव पड़ रहा है वह हर एक क्षेत्र में सर्वविदित है। इन सबके कारण हमारा नैतिक आचरण ढीला होता जा रहा है।

गाँधी जी ने सबसे अधिक जोर राष्ट्र की एकता बनाये रखने पर दिया। उन्हें जातिभेद, वर्णभेद, धर्मभेद से घृणा थी। वे सब धर्मों को एक समान मानते थे। अस्पृश्यता निवारण का अथक प्रयत्न उन्होंने जाति-भेद और वर्ण-भेद दूर करने के लिए ही किया और इसी उद्देश्य से उनकी प्रतिदिन की प्रार्थना सभाएँ होती थीं पर गाँधी जी की इस दूरदर्शिता तक हम पहुँच नहीं सके। हमने उनके प्रज्जवलित दीप को स्नेह नहीं दिया और तो और भाषावार प्रान्तों का गठन कर डाला। प्रान्तीयता की भावना पहले से थी, भाषा की उसके ऊपर। उसका परिणाम क्या हुआ—आंध्र और मद्रास विलग हुए, पंजाव और हरियाणा बने, तेलंगाना का सर दर्द आया तथा शिवसेना आदि अनेक सेनाएँ दिनानुदिन बनीं। इन सबका उद्देश्य किसी कार्य के प्रति निष्ठावृत्ति नहीं है; अर्थात् जो हिन्दी का वहिष्कार कर अन्य प्रान्तीय भाषाओं की माँग करते हैं, उनका लक्ष्य अपनी मातृभाषा का विकास करना नहीं होता। शायद वे उसकी गंभीरता तक पहुँचते ही नहीं। उसका साहित्य भी नहीं पढ़ते। हिन्दी को ही लीजिए। हिन्दी राष्ट्रभाषा है, इसके प्रसार के लिए कितने नारे लगाये जाते हैं, अंग्रेजी बोर्डों के ऊपर तारकोल पोते जाते हैं और नानाविध उत्पात होते हैं। क्या इसका अर्थ यह है कि वे लोग सचमुच हिन्दी के प्रति आस्थावान हैं, हिन्दी की सेवा कर रहे हैं? शायद बात इसके विल्कुल विपरीत है। जैसे सरकार, वैसे ही जनता भी हिन्दी को राजनीतिक अस्त्र बनाए हुए है। भाषा के विषय में गांधी जी की धारणा अत्यन्त स्पष्ट थी। वे पूरे देश के लिए एक ऐसी सर्वमान्य भाषा की तलाश में थे जिसका व्यवहार सबके लिए सुविधाजनक हो। इसलिए उन्होंने हिन्दुस्तानी भाषा को राष्ट्रभाषा बनाने की अपील की। हिन्दुस्तानी से उनका तात्पर्य उर्दू मिश्रित उस हिन्दी से था जिसका प्रयोग कलकत्ता, मद्रास और बम्बई में अपने दैनिक व्यवहार में एक भाषाभाषी दूसरे से करता है। इस हिन्दुस्तानी के माध्यम से उन्होंने देश की एकता को स्थिर बनाने का स्वप्न देखा था किन्तु अब तक उसके साकार होने का दिन नहीं आ सका। राष्ट्रभाषा प्रचार समितियों का गठन कर भाषा विषयक धारणा को गांधी जी ने मूर्त रूप दिया। मद्रास जाकर उन्होंने हिन्दुस्तानी में भाषण किया, जिसका विरोध करने का साहस उस समय किसी ने नहीं दिखाया। पर जिस दिन राष्ट्रभाषा राजनीतिक लक्ष्य बन गई, उसमें निहित सद्भावना भी विनष्ट हो गई। लोगों ने इसे कोई कुचक्र समझा और संदेह की दृष्टि से भाषा के प्रश्न पर विचार करना शुरू किया। संदेह को मन में पोष कर हम हठात् एक दूसरे के विरूद्ध हो गए। संदेह हमारे विरोध भाव का बीज है।

गांधी जी की कल्पना देश में रामराज्य स्थापित करने की थी, जिसका दिव्य वर्णन तुलसीदास जी ने किया है:

दैहिक दैविक भौतिक तापा। रामराज्य नहिं काहुहि व्यापा॥
बयरु न कर काहू सन कोई। रामप्रताप विषमता खोई॥
सब नर करहिं परस्पर प्रीती। चलहिं स्वधर्म निरत श्रुति नीती॥
नहिं दरिद्र कोउ दुखी न दीना। नहिं कोउ अबुध न लच्छन हीना॥
सब निर्दम्भ धर्मरत पुनी। नर अरु नारि चतुर सब गुनी॥
सब गुनग्य पंडित सब ग्यानी। सब कृतग्य नहिं कपट सयानी॥

सब उदार सब पर उपकारी। बिप्र चरण सेवक नर नारी॥
फूलहिं फरहिं सदा तरुकानन। रहहिं एक संग गज पंचानन॥
खग मृग सहज बयरु विसराई। रहहिं परस्पर प्रीति बढ़ाई॥
लता विटप मांगे मधु चवहीं। मनभावतो धेनु पय स्रवहीं॥

किन्तु गांधी जी की कल्पना स्वप्नवत् रह गई। उनके निधन के वाद २०-२२ वर्ष में देश की दशा दयनीय हो गई है। पारस्परिक ईर्ष्या, डाह, द्वेष, बैर वढ़ गया है। एक दूसरे पर विश्वास नहीं रह गया है। जातिभेद, वर्ण-भेद व्यापक हो गया है। जयहिंद के स्थान पर जय तेलंगाना, जय हरयानां, जय पंजाव, जय वंगाल के नारे लग रहे हैं। राष्ट्र-एकता निरंतर विघटित हो रही है। सच है "यथा राजा तथा प्रजा" जैसे शासक हैं वैसे ही तो जनता हो रही है। हम गाँधी जी का स्मरण तो करते हैं किन्तु हम उनके आदर्शों और आदेशों की अवहेलना करते हैं। यदि हमें व्यक्तिगत तथा सामाजिक सुधार कर राष्ट्र का उत्थान करना वांछित है तो हमें उन्हीं की जीवनी का अनुसरण करना चाहिए।

———

# गाँधी जी और बकरी का दूध

## डॉ० देवनारायण पाण्डेय

गाँधी जी अहिंसा के पुजारी थे। वे मांस तथा दूध एवं दूध से बने पदार्थों का उपभोग करना पाप समझते थे। एक बार उनकी पसलियों में सूजन आकर बहुत तेज दर्द उत्पन्न हुआ। डॉ० जीवराज मेहता ने बीमारी से छुटकारा पाने के लिए उनसे दूध पीने का आग्रह किया किन्तु वे न माने। अन्त में यह शिकायत गोखले जी तक पहुँची। गोखले जी ने उनसे पूछा और गांधी जी ने यह जवाब दिया कि "मैं सब कुछ करूँगा, किन्तु आप एक चीज का आग्रह न कीजिए। मैं दूध और दूध के पदार्थ सेवन नहीं करूँगा। इन्हें न लेने से देहपात होता हो, तो वैसा होने देने में मुझे धर्म मालूम देता है।" ऐसी कड़ी प्रतिज्ञा देखकर गोखले जी ने उनसे दूध लेने का आग्रह नहीं किया और धीरे-धीरे अन्य आहारिक प्रयोगों द्वारा उनकी तबियत में कुछ सुधार हो गया।

कुछ दिनों बाद गाँधी जी को पेचिश की शिकायत हो गई। जिसके कारण उनके पेट में दर्द रहता था तथा १५-१५ मिनट पर पाखाना जाना पड़ता था। उन्हें काफी कष्ट था, अतः एक मित्र ने गाँधी जी को डॉ० दलाल को दिखाया। डॉ० दलाल ने कहा कि आप को दूध का सेवन करना चाहिए तथा लोहे और आर्सेनिक का इन्जेक्शन लगवाना चाहिए। गाँधी जी ने जबाब दिया कि इन्जेक्शन तो लगा दीजिए किन्तु मैं दूध नहीं लूँगा। डॉक्टर दलाल ने ऐसी प्रतिज्ञा का कारण पूछा। इसके उत्तर में गाँधी जी ने बताया कि गाय, भैंस पर फूँके की क्रिया की जाती है, अतः मुझे दूध से नफरत हो गई है। उन्होंने यह भी कहा कि दूध मनुष्य का आहार नहीं है इसीलिए मैंने उसे छोड़ रखा है। उनकी धर्मपत्नी कस्तूरबा गाँधी उनके पास खड़ी थीं। गाँधी जी का उत्तर सुनकर उन्होंने कहा कि तो फिर आप बकरी का दूध तो ले ही सकते हैं। डॉक्टर दलाल ने भी इस बात का समर्थन किया और गाँधी जी बकरी का दूध पीने को राजी हो गए। उन्होंने बकरी पाल ली और अन्त में उसका दूध पीकर ही उन्हें स्वास्थ्य लाभ हुआ, जिसके कारण वे आगे सत्याग्रह की लड़ाई लड़ने में सफल हुए।

मनुष्य के आहार में प्राचीन काल से ही बकरी के दूध का विशिष्ट स्थान रहा है। वैसे तो अपने संगठन में यह गाय के दूध से मिलता-जुलता है किन्तु यह अधिक पौष्टिक, शीघ्र पाचक, सुमधुर आदि गुणों के कारण बच्चों तथा मरीजों के लिए अधिक हितकर होता है। बकरी के दूध में ४ प्रतिशत वसा, ३.७ प्रतिशत प्रोटीन, ४.२ प्रतिशत लैक्टोज तथा १२.८ प्रतिशत कुल ठोस पदार्थ होते हैं।

आयुर्वेद में भी दूध के गुणों की बहुत बड़ी महत्ता दी गई है। बकरी का दूध हल्का, दस्त-रोधक, चिकना, औषधगुण सम्पन्न, रक्त-पित्त का शमन करने वाला, शीतल, मधुर, जीवन बढ़ाने वाला एवं पित्त के विकारों को नष्ट करने वाला बताया गया है। बकरी का दूध क्षय रोग से ग्रसित रोगियों के लिए विशेष गुणकारी होता है। यह दमा और खाँसी

को नाश करता है। बकरी के दूध तथा छाछ के सेवन से प्रमेह, अर्श, संग्रहणी, अपच, अतिसार, भगन्दर, पीलिया, शोथ, कफ, कोढ़, कृमि, वायु दोष, शूल एवं विषम ज्वर आदि नष्ट होते हैं। बकरी का दूध बल-वर्धक तथा पुरुषत्व प्रदान करने वाला होता है। अपने में उपर्युक्त गुणों के कारण ही डॉक्टर लोग इसके सेवन की विशेष राय देते हैं और इसी कारण गाँधी जी ने भी इसे ग्रहण किया।

शरीर को स्वस्थ रहने के लिए कार्बोहाइड्रेट, वसा, प्रोटीन खनिज लवण तथा विटामिन जैसे पोषक-तत्वों की आवश्यकता पड़ती है। ये समस्त तत्व बकरी के दूध में समुचित मात्रा में मौजूद रहते हैं। प्रोटीन शरीर की वृद्धि एवं विकास के लिए आवश्यक है। शरीर का मांस प्रोटीन से बनता है। दूध में उपस्थित शर्करा तथा स्टार्च शरीर को शक्ति प्रदान करती हैं। दूध के खनिज लवण विशेषकर कैल्शियम तथा फास्फोरस शरीर की अस्थियों तथा दाँतों को मजबूत बनाते हैं। दूध में कई प्रकार के विटामिन पाये जाते हैं जो शरीर को बीमारियों के प्रति सहन-शक्ति प्रदान करके उसे स्वस्थ रखने में अपना योगदान देते हैं।

दूध को छोड़कर संसार में कोई भी अन्य ऐसा खाद्य-पदार्थ नहीं है, जिसमें शरीर के लिए आवश्यक सभी पोषक-तत्व समुचित मात्रा में मौजूद हों। इसी कारण बकरी के दूध को लगभग एक पूर्ण आहार माना गया है। और इसी कारण गाँधी जी ने अपने जीवन में इसे विशिष्ट स्थान दिया। वे अपनी पालतू बकरी को सदैव अपने साथ रखते थे। वैसे तो बकरी ऐसा पशु है जिसके खान-पान पर विशेष ध्यान नहीं देना पड़ता, क्योंकि यह हर प्रकार की घास-पात खाकर अपना पेट भर लेती है। किन्तु, खराब पत्तियाँ तथा दूषित खर-पतवार खाने से बकरी के दूध में एक प्रकार की गंध आने लगती है जिसके कारण आमतौर पर लोग इसे पीना पसंद नहीं करते। यदि बकरी के आहार पर थोड़ा-सा ध्यान देकर उन्हें गंदी घास-पात खाने से रोका जाय तो उससे प्राप्त दूध गाय की भाँति ही स्वादिष्ट होता है। गाँधी जी अपनी बकरी के खान-पान पर स्वतः ध्यान देते थे और उसे अच्छे-अच्छे पदार्थ खिलाते थे। इसी कारण उनकी बकरी का दूध साधारण बकरियों के दूध की अपेक्षाकृत अधिक रुचिकर होता था।

गाय-भैंस की अपेक्षा बकरी बहुत ही थोड़े खर्चे पर पाली जा सकती है जिससे गरीब लोग भी इसे आसानी से रख सकते हैं। दूध के अतिरिक्त मांसाहारी लोगों के लिए यह उच्च कोटि का मांस भी प्रदान करती है। मरने के बाद बकरी के बाल तथा खाल भी मनुष्य के काम आते हैं। कश्मीर की अंगोरा बकरी से 'पश्मीना' नामक उच्च कोटि की ऊन प्राप्त होती है जो शाल तथा दुशाले बनाने के काम आती है। इसे आसानी से शहरों तथा गाँवों में पाला जा सकता है। बकरी की मेंगनी से अच्छी किस्म की खाद बनती है जो खेतों को उपजाऊ बनाने के काम आती है। अपने में मौजूद उपयुक्त गुणों के कारण ही बकरी को 'गरीब की गाय' कहा गया है।

---

# GANDHI JI'S CONTRIBUTION TO INDIAN CULTURE

DR. T. R. SHARMA
*Shastri, M.A. (Hons.) Ph.D.*

Whenever I think of Gandhi Ji I am reminded of non-violence, passive resistance, satyagraha, simplicity, self-Control, self-introspection, ahimsa (love for all) and morality in all actions of life. Actually Gandhi Ji's unparalleled greatness lies in his qualities of a philosopher-king combined with the virtues of a saint; he was himself a great thinker and gave practical shape to all of his thoughts; he touched the heights of success in all the domains, he worked and loveably ruled the minds of the people not only of his land but of the entire world. His greatest contribution to Indian Culture was to love what is all Indian, awakening of the Indian masses, uplift of the down-trodden and the distressed, uprooting of all the evils which had sprung in Indian life as an outcome of the Moghul and British rule in India and Checking the people when they were proceeding in a reverse direction.

He gave a practical shape to the basic principles of Indian Culture which he presented before the people in a revised and improved form. He taught as how to live, how to eat, how to work and how to progress. We may try to count all this in the proceeding lines.

Gandhi Ji's belief in God was a great force in his soul. He took pride in calling himself a 'sanatani Hindu'.[1] Gandhi Ji believed in the Vedas, the Upanishads, the Puranas and all that goes by the name of Hindu scriptures and therefore in avataras and rebirth. He did not oppose Idol worship.

In all his trials at the time of difficulty he looked to God and got what he desired.[2] He had full faith in God and searched

[1] Radhakrishnan, S., *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*, P. 359 cf. Young India, October 6, 1921.
[2] Gandhi, M. K., The Story of My Experiences with Truth (ed. 1963) P. 44.

Him in truth and morality.[1] He did not consider worship or prayer to be a lip-homage ; rather it springs from the heart and purifies it. Prayer needs no speech. Gandhi Ji considered it to be an unfailing means of cleaning the heart of passions, but it needs to be combined with the utmost humility.[2] It may be noted that people were going averse to prayer or worship when Gandhi Ji emphasised its value. Truth, Morality and God were the three things which formed the edifice of all that Gandhi Ji could build up.

In spite of being a staunch sanatanist Hindu, Gandhi Ji took interest in the comparative study of religions. He never went against his conscience and boldly expressed his opinion. Several times he visited church in the company of a christian friend's family and the impressions he delineates in his Autobiography, "The church did not make a favourable impression on me. The sermons seemed to be uninspiring. The congregation did not strike me as being particularly religions. They were not an assembly of devout souls ; they appeared rather to be worldly—minded people, going to church for recreation and in confirmity to custom."[3] With the result soon he gave up attending it.

He did not spare even Hinduism of its concurrent faults. On his visit to the famous Vishwanath Temple at Benares, he narrates in his Autobiography, how he was treated by greedy pandas. The atmosphere around the temple was full of filth and dirt. The approach was through a narrow and slippery lane. When he reached the temple he was greeted at the entrance by stinking mass of rotten flowers. He felt the absence of an atmosphere of meditation and communion. *Still he could observe devout sisters, who were absorbed in meditation, entire unconscious of the environment.*" "But for this the authorities of the temple could scarcely claim any credit. The authorities should be responsible for creating and maintaining about the temple a pure, sweet and serene atmosphere, physical as well as moral. Instead

[1] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*, P. 1.
[2] Gandhi, M. K., *The Story of My Experiences with Truth*, P. 45.
[3] Ibid P. 98.

of this I found a bazar where cunning shopkeepers were selling sweets and toys of the latest fashion."[1] The surroundings of the Jñana-vapi (Well of knowledge) too he found dirty and so he was not in a good mood.

Gandhi Ji had respect for all religions and believed in the oneness of God. "The Allah of Islam is the same as the God of the christians and the īśvara of the Hindus. Even as there are numerous names of God in Hinduism, there are many names of God in Islam. The names do not indicate individuality but attributes,[2] though He is above all attributes, Indescribable, Immeasurable. Living faith in this God means equal respect for all religions. It would be the height of intolerance—and intolerance is a species of violence—to believe that your religion is superior to other religions and that you should be justified in wanting others to change over to your faith."[3]

India which in earlier times had monarchy as its chief form of government has been a country devoted to moral values, was loosing them in modern times. Politics which affects the masses at the National and International level was going without moral values ; this would have created an uncontrollable chaos had Gandhi Ji not saved the situation. Gandhi Ji gave a blend of moral values to Politics. Politics without ethics is a great nuisance. Gandhi Ji fought with the British with the help of his weapon of morality at a plane where the users of machine-guns had no weapon. He fought with the weapons of non-violence, passive resistance and non-cooperation all of which are one and the same being complimentary to each other. Gandhi Ji believed non-violence to be the soul of Hinduism as he says, "If India takes up the doctrine of the sword she may gain a momentary victory, then India will cease to be the pride of my heart. I believe absolutely that India has a mission for the

[1] Gandhi, M. K., The Story of My Experiences with Truth (ed. 1963), P. 148.

[2] Cf. Ṛgveda : एकं सद्विप्राः बहुधा वदन्ति ।

[3] Radhakrishnan, S., *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*, P. 15. Cf. Harijan, May 14, 1938.

world; however India's acceptance of the doctrine of the sword will be the hour of my trial. My life is dedicated to the service of India *through the religion of non-violence, which I believe to be the root of Hinduism*."[1] The transfer of power on August 15, 1947, marked the end of the struggle.

Gandhi Ji wanted free India to form a classless society in which all communities shall live in perfect harmony. He hated the distinction between foreign and indigenous.[2] He believed in the Varnashrama Dharma in a sense strictly Vedic, but not in its present popular and crude sense.[3] He worked to stop disunity and friction between social group. He drove a march against untouchability. He regarded traditional nomenclature to be inconsistent with fundamental ethics. A person should be judged by his performance and actions rather than by any superiority of caste and class or occupation. Though he believed in the theory of varṇa, he also believed in the theory of evolution. "I regard varnashrama as a healthy division of work based on birth. The present ideas of caste are a perversion of the original. There is no question with me of superiority or inferiority. It is purely a question of duty. I have indeed stated that varna is based on birth. But I have also said that it is possible for a ṣhudra, for instance to become a vaishya. But in order to perform the duty of a vaishya he does not need the label of a vaishya. He who performs the duty of a brahman will easily become one in the next incarnation."[4] He believed in interdining and even intermarriage and hence a fusion of castes. 'The four divisions define a man's calling, they do not restrict or regulate social intercourse."[5] But he also remarked, "Prohibition against

[1] Radhakrishnan, S., *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*. P. 264. cf. Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*. Pp. 154-55 : Gandhi J preferred violence to cowardice but considered non-violence to be infinitely superior to violence.

[2] Ibid. P. 265.

[3] Ibid, Appendix I, P. 359.

[4] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*, P. 231 No. 661; Young India, 23-4-25, P. 145.

[5] Ibid. P. 234 No. 674.

intermarriage and interdining is essential for the rapid evolution of the soul."[1] But he believed that there should be no restriction on the choice of a bride to a particular group. He also tried to bring about Hindu-Muslim unity; the friction being largely due to outside political factors. For Gandhi Ji, Ahiṁsa 'in its positive form meant the largest love, the greatest charity.'[2]

Gandhi Ji gave a new interpretation, life, light and fresh colour to the basic truths of Indian Culture. He gave a practical shape to the practice of fast in Indian Culture which he believed was a must for the strength of the soul; whenever there is a distress which one cannot remove, one must fast and pray.[3] He used this weapon for his theory of passive resistance (resistance without violence) and non-cooperation. The height of practical shape in this direction was fast into death. Gandhi Ji kept long fasts to bring out Hindu-Muslim unity. Thus he introduced religion into politics as he says, "If I seem to take part in politics it is only because politics to-day encircle us like the coils of a snake from which one cannot get out no matter how one tries. I wished to wrestle with the snake........... I am trying to introduce religion into politics."[4] He was a great protagonist of Brahmacharya which was a great strength which could be attained by keeping fast and taking spiceless and uncooked food; i.e. fruits, nuts etc. He was actually not in the favour of control of population and if at all birth-control was to be maintained (on biological grounds) it should be done with the help of self control rether than with contraceptives. Fasting, according to Gandhi Ji, was an external aid to Brahmacharya.[5] He quotes the Gita in this context.[6] He was in

[1] Ibid. P. 235.

[2] Radhakrishnan, S., *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*, P. 242.

[3] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*. P. 215; Young India, 25-9-24, P. 319.

[4] Radhakrishnan, S., *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*, P. 175.

[5] Gandhi, M.K.; *The Story of My Experiments with Truth* Pp. 126, 128; Bose, Nirmal Kumar, Selections from Gandhi, Pp. 248-49.

[6] Gandhi, M. K., *The Story of My Experiments with Truth* P. 129:

विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते ॥

favour of a vegetarian diet and opposed non-vegetarian food on ethical grounds with the support of his new interpretation, "It does not matter, that animal sacrifice is alleged to find a place in the Vedas. It is enough for us, that such sacrifice cannot stand the fundamental tests of tuth and non-violence."[1] Similarly he throws a new light on the famous ancient Indian dictum, "Satyam bruyat priyam bruyat ne bruyat satyam-priyam". (speak the truth which is acceptable, do not speak unacceptable truth), which is as follows :—

> "In my opinion the Sanskrit text means that one should speak the truth in gentle language. One had better not speak it, if one cannot do so in a gentle way; meaning thereby that there is not truth in a man who cannot control his tougue."[2]

Gandhi Ji was an Indian in its truest sense. He knew India lives in villages and hence wanted to develop village culture in an improved form. He wanted a synthesis of rural and urban life. He was against industrialisation which disturbed the family life and increased unemployment and utilised foreign goods. He was against fashionable dresses which were dragging away the Indian masses from simple living and high thinking. He was a supporter of cottage industries and wanted to develop villages as self-supporting units in all fields. He was a protagonist of wearing of khadi and himself lead a very simple end ascetic life.[3] He was against the education system introduced by the British and wanted a job-oriented education. He was against all hypocrisy and so-called sophisticated behaviour which is the impact of Western influences due to wrong type of education. His views on education are as follows in his own words, "In my opinion the existing system of education is defective,

---

[1] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*, P. 238 (685) cf. Regarding Manusmriti in this Context, Gandhi, M. K. *The Story of My Experiments with Truth* (ed. 1963), P. 21.

[2] Ibid. P. 239, Young India, 17-9-25, P. 318.

[3] Radhakrishnan, S; *Mahatma Gandhi, Essays and Reflections*, P. 21.

apart from its association with an utterly unjust Government, in three most important matters:

(1) It is based on foreign culture to the almost entire exclusion of indigenous culture,

(2) It ignores the culture of the heart and the hand, and confines itself simply to the head,

(3) Real education is impossible through a foreign medium."[1]

Gandhi Ji strongly opposed some oi the defective systems in Indian culture which were introduced into it due to time-factor. He detested child-marriages. Marriage to him was a spiritual union through the physical, the human love being its base. Wife was not a bondslave, but his companion and his helpmate, and equal partner in all his joys and sorrows—as free as the husband to choose her own path.[2] He throws a fresh light and gives a new interpretation to the word 'kanyadan' in these words. "What is kanyadan in the case of little children ? Has a father any rights of property over his children ? He is their protector not owner. And he forfiets the privilege of protecting when he abuses it by seeking to barter away the liberty of the ward."[3] He opposed the Dowry system and supported free marriages by the fundamental right of the free choice of mate.[4] He supported widow remarriage on human grounds claiming, "Widow remarriage is no sin—if it be, it is as much a sin as the marriage of a widower is."[5] Gandhi Ji wanted women to come out of purdah and pleaded higher education for women. He opposed co-education but agreed to it as an experiment.[6] The purpose of education, according to him, was character building: "I would try to develop courage, strength, virtue and ability to

[1] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*, P. 251 Also see: गांधी जी, शिक्षा की समस्या (अनु० चौधरी रामनारायण) ed. 1954, Pp. 364-65.

[2] Bose, Nirmal Kumar, *Selections from Gandhi*, P. 242.

[3] Ibid. P. 243.

[4] Ibid. Pp. 244-45.

[5] Ibid. P. 247.

[6] Ibid. P. 248.

forget oneself in working towards great aims. This is more important than literacy, academic learning is only a means to this greater end."[1]

He wanted higher education to relate to national necessities. His views in this context are worth quoting : "It is my firm conviction that the vast amount of the so-called education in arts, given in our colleges, is sheer waste and has resulted in unemployment among the educated classes. What is more, it has destroyed the health, both mental and physical, of the boys and girls who have the misfortune to go through the grind in our Colleges."[2]

Gandhi Ji's greatness lies in doing what he preached . He worked zealously throughout his life for the improvement and benefit of country. He accepted the greatest shameful truth about himself and tried to improve by accepting his mistakes. A few instances need to be quoted here. The first instance is relating to the death of his father. It was 10-30 or 11 P.M. He was giving the massage to his father who was seriously ill. In the meanwhile his uncle offered to relieve him. He readily agreed, went straight to his bed-room, woke up his wife who was asleep and got engaged in satisfying his lust. After five or six minutes the servant knocked at the door telling him to get up since father was very ill. He sprang out of bed but when he reached his father he was not alive and further in his own words, "I saw that if animal passion had not blinded me, I should have been spared the torture of separation from my father during his last moments. I should have been massaging him, and he would have died in my arms."[3] He also counts when his friend took him to a brothel as he writes, "I sat near the woman on her bed, but I was tongue-tied. She naturally lost patience with me and showed me the door, with abuses and insults. I then felt as though my manhood had been injured, and wished to sink into

[1] Ibid. P. 254.

[2] Ibid. P. 261.

[3] Gandhi, M. K., *The Story of My Experiments with Truth*, (ed. 1963), Pp. 18-19.

the ground for shame. But I have ever since given thanks to God for having saved me. I can recall four more similar incidents in my life ; and in most of them my good fortune rather than any effort on my part, saved me."[1] Thus Gandhi Ji was a true follower of the Gita's sermon, "Improve self by self and do not give injury to self."[2]

---

[1] Ibid. P. 14.

[2] 'उद्धरेदात्मनात्मानं, नात्मानभवसादयेत् ।'

# महात्मा गांधी का समाज-दर्शन

## मुकुट बिहारी लाल

महात्मा गांधी मानव अधिकार तथा स्वतन्त्रता संघर्षों के वीर नेता थे। दक्षिण अफ्रीका में भारतीयों के मानव अधिकार के संघर्ष का नेतृत्व करने के वाद उन्होंने भारत के स्वतन्त्रता संघर्ष का लगभग २५ वर्ष नेतृत्व किया। वे जो कुछ करना चाहते थे उसे नहीं कर पाये। उनके नेतृत्व में दक्षिण अफ्रीका निवासी भारतीयों को कुछ सफलता जरूर प्राप्त हुई, पर वह अस्थायी सिद्ध हुई। जाति पार्थक्य और प्रभुत्व की भावना से अनुप्राणित गोरों ने गाँधी-स्मट्स समझौते की अवहेलना करते हुए भारतीयों को सम्मानित सुखी जीवन की सुविधाओं से वंचित कर दिया। भारत स्वतन्त्र हुआ और उसकी स्वतन्त्रता में गाँधी जी के नेतृत्व का महत्वपूर्ण योगदान है। पर वे देशवन्धुत्व के सवल आधार पर भारतीय राष्ट्र का निर्माण नहीं कर पाये। साम्प्रदायिक भावनाओं ने संकुचित राष्ट्रीयता का रूप धारण कर देश को दो टुकड़ों में विभाजित कर दिया। देशवन्धुत्व पर आश्रित व्यापक राष्ट्रीय भावना के अभाव के कारण भारतीय संघ साम्प्रदायिकता, जातिवाद तथा क्षेत्रवाद की भावनाओं से ग्रसित है। उनके सपने को पूरा करने के लिए अभी वहुत कुछ करना बाकी है। इसके लिए उनके विचारों और आदेशों का अध्ययन आवश्यक है।

महात्मा गाँधी सत्य के उपासक थे। वे सत्य को ही पारमार्थिक सत्ता समझते थे। उनके विचार में सत्य ही ईश्वर है। वह सर्वव्यापी है, हम सब में है, हमारे चारों ओर हैं और हमसे परे है। सत्य की आराधना, उसका अनुगमन और प्रसार तथा उसकी प्रतिष्ठा मनुष्य का परम कर्तव्य है। सब क्रिया-कलापों को सत्य पर आधारित और केन्द्रित करना भी वह मनुष्य का कर्तव्य समझते थे। वह सत्य को उन्नति तथा शान्ति का आधार एवं सत्य के परित्याग को मानव और समाज के पतन का मूल कारण समझते थे। सत्य के विना तो जीवन ही असम्भव है, सत्यविहीन उन्नति का विचार तो केवल विडम्बना है।

सत्य की खोज के लिए गाँधी जी शास्त्रों का अध्ययन कर सकते थे, पर वे अन्तःकरण की पुकार को शब्द प्रमाण से अधिक प्रामाणिक मानते थे और कहते थे कि यदि तर्क द्वारा सत्य का निर्णय न हो सके तो वही सत्य समझना चाहिए कि जिससे मानव के कल्याण की अभिवृद्धि हो। इस तरह उनकी दृष्टि में कल्याण ही सत्य की परख या कसौटी है।

गाँधीजी समाज की भौतिक शक्तियों की वृद्धि से कहीं अधिक मानव की मनोभावनाओं के उत्कर्ष पर जोर देते थे। वे जीवन की आन्तरिक शक्तियों को वाह्य शक्तियों से अधिक बलवती समझते थ। उनका निश्चित मत था कि साधन विहीन निहत्थी जनता भी दृढ़ मनोबल के द्वारा सर्व साधन सम्पन्न साम्राज्यवादी शक्ति से अपनी स्वतन्त्रता के लिए सफल संघर्ष कर सकती है, अपनी दीन-हीन परिस्थिति का परित्याग कर ऊँचा उठ सकती है। वे चाहते थे कि भारतीय दीन हीन भावनाओं का परित्याग कर आशा तथा साहस एवं उत्साह से अनुप्राणित हो राष्ट्रोत्थान का दृढ़ व्रत धारण कर सद्भावना, सद्गुण

78 वीं वर्षगाँठ के अवसर पर नई दिल्ली स्थित भंगो बस्ती में सामूहिक कताई

और विवेक द्वारा स्वतन्त्र, सुखी और सुसंस्कृत समाज का सृजन करें। वे विवेक के महत्व को स्वीकार करते हुए सद्गुण तथा सद्भावना पर अधिक जोर देते थे। उनके सब काम सद्भावना से अनुप्राणित तथा सद्गुणों पर आधृत होते थे। सद्भावनाओं से मानव मात्र के जीवन को अनुप्राणित करना तथा उनमें सद्गुणों का संचार करना गाँधी जी के दो प्रमुख काम थे।

गाँधीजी नैतिक भावना को मानव के मनोबल का मूल आधार समझते थे। उनके विचार में नैतिक तत्व शाश्वत और निर्विकार है तथा उदात्त विकसित नैतिक भावना मानव का विशिष्ट गुण है। नैतिक जीवन ही उत्कृष्ट जीवन है। जीवन में नैतिक गुणों का संचार जीवनोत्कर्ष का साधन है। मानवता ही मानव जीवन का प्राण है। मानव मात्र के प्रति व्यापक सद्भावना उसकी अभिव्यक्ति है। आत्म नियंत्रित व्यक्ति ही सामाजिक क्रान्ति का अग्रदूत हो सकता है।

महात्मा गाँधी व्यक्ति और समाज के घनिष्ठ सम्बन्ध पर जोर देते थे। मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। सामाजिक प्रेरणाएँ उसके स्वभाव का बहुमूल्य अंग हैं। समाज की सेवा मानव का परम कर्तव्य है। पर मानव केवल साधन ही नहीं, स्वयं साध्य है। उसका अपना स्वतन्त्र अस्तित्व और अधिकार है। उसके मान मर्यादा की रक्षा तथा उसके व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता मानव-विकास के लिए परम आवश्यक है। व्यक्ति और समाज की मर्यादाओं का सामंजस्य तथा दोनों का सहयोगपूर्ण विकास मानव कल्याण के लिए आवश्यक है। गाँधी जी कहते थे कि "राष्ट्र के सम्बन्धित व्यक्तियों की प्रगति के बिना राष्ट्र की प्रगति असम्भव है," और" राष्ट्र की प्रगति के बिना व्यक्तियों की प्रगति भी असम्भव है।"

गाँधीजी का अहिंसा पर पूर्ण विश्वास था। वे सत्य और अहिंसा को एक सिक्के के दो पहलू समझते थे। उनके विचार में अहिंसा द्वारा ही सत्य की सिद्धि तथा जगत् में उसकी अभिवृद्धि सम्भव है। वे अहिंसा को पाशविक शक्ति से अधिक बलवती समझते थे। वे स्वीकार करते थे कि जगत् में हिंसा फैली हुई है, पर कहते थे कि विनाशकारी हिंसा के मध्य में जीवन का अस्तित्व बना है अतः अहिंसा का विधान हिंसा से ऊँचा है। वे अहिंसा को ही मानव स्वभाव तथा मानव जाति का आधारभूत नियम मानते थे और उसे मानव का परम कर्तव्य समझते थे। उनके विचार में अहिंसा पर आधृत निर्माण ही स्थायी हो सकता है।

गांधीजी साधन और साध्य के घनिष्ठ संबंध पर विश्वास करते थे। मानवोचित साधनों द्वारा ही शुभ साध्य की सिद्धि हो सकती है। अमानुषिक तथा अनैतिक उपायों द्वारा एक सुन्दर साध्य का सृजन नहीं हो सकता। उनके विचारों में साधनों की क्षमता तथा शुचिता पर ध्यान देना साध्य की चिन्ता से अधिक आवश्यक है।

गांधीजी का जीवन रचना तथा संघर्ष का अद्भुत समन्वय था। उनके विचार में वही संघर्ष सात्विक और सर्वोत्तम है जो न्याय से प्रेरित, सत्य और निष्ठा से विभूषित, मानवता की भावना से अनुप्राणित दम्भ-द्वेष से रहित, अहिंसा से संचालित हो तथा सत्य

की प्रतिष्ठा ही जिसका लक्ष्य हो। वे उत्कर्ष और रचना को ही परिश्रम का उद्देश्य मानते थे, रचना से अनुप्राणित संघर्ष को ही समाज के सदुद्देश्य का साधन समझते थे तथा रचना की भावना से विहीन संघर्ष को विनाशकारी करार देते थे। दीनों के हितों की अभिवृद्धि उनकी दृष्टि में रचनात्मक कार्यों की परख थी। सबका उदय उनकी रचना का मूल मंत्र था।

इन उद्देश्यों की सिद्धि के लिए उन्होंने सत्याग्रह-अस्त्र का निर्माण किया। हर परिस्थिति में सत्य पर आग्रह उसका मूल मंत्र है, अहिंसा उसकी विशिष्ट शक्ति है, रचना और संघर्ष उनके दो उपकरण हैं, विरोधियों के प्रति भी प्रेम और सद्भावना उसकी विशिष्ट नैतिक भावनाएँ हैं। रचना और संघर्ष दोनों ही सत्याग्रह के अंग हैं। एक सच्चा सत्याग्रही इन दोनों में से किसी की भी उपेक्षा नहीं कर सकता।

गांधीजी राष्ट्रवादी थे। राष्ट्रीय स्वतंत्रता की उपलब्धि तथा भारतीय राष्ट्र का सुन्दर संगठन उनके जीवन के महान् लक्ष्य थे। गांधीजी धार्मिक पुरुष थे, धर्म के प्रति उनकी विशेष आस्था थी। पर वह धर्म या सम्प्रदाय को राष्ट्र का आधार नहीं मानते थे। वह भाषा, क्षेत्र तथा जातिवाद की संकुचित भावनाओं को भी राष्ट्रीय भावना की मान्यता प्रदान करने को तैयार नहीं थे। देशबन्धुत्व ही उनकी राष्ट्रीयता का आधार था। उनके विचार में राष्ट्र एक सांस्कृतिक समुदाय है, जिसमें विभिन्न भाषा, सम्प्रदाय तथा वंश एवं जाति से सम्बधित देशवासी देशबन्धुत्व की भावना से अनुप्राणित हो स्वतंत्र सामुदायिक जीवन व्यतीत करते हैं। स्वतंत्रता, देशबन्धुत्व की भावना, समता, न्याय, विभिन्न समुदायों में सद्भावना, देश-सेवा तथा सबके व्यक्तित्व, हितों और अधिकारों की निष्पक्ष मान्यता और रक्षा गांधी जी की राष्ट्रीयता के मूल सिद्धान्त थे। वे मानवता-विरोधी आक्रमणशील राष्ट्रीयता के भी विरोधी थे। उनकी राष्ट्रीयता व्यापक मानवीय भावना से अनुप्राणित थी। वे राष्ट्र को बृहद् मानव समाज का अंग मानते थे। मानव मात्र की सेवा प्रत्येक मानव का कर्तव्य समझते थे। उनका कहना था कि राष्ट्र की सेवा विश्व की सेवा का अंग है। इस तरह इस संबंध में गांधी जी के विचार जिन्ना, हिटलर, मुसोलिनी तथा स्टालिन के विचारों के विपरीत तथा मेजनी के विचारों से मिलते थे।

गांधीजी विकेन्द्रित आर्थिक व्यवस्था के समर्थक थे। वे उत्पादन के साधनों तथा राष्ट्र की सम्पत्ति एवं आर्थिक शक्ति के केन्द्रीकरण के विरोधी थे। वे तो उत्पादन के साधनों का यथासम्भव ऐसा व्यापक वितरण चाहते थे जिससे पूँजीपतियों के शोषण और आधिपत्य के बिना श्रमिक जनता स्वतंत्र सहयोग के आधार पर जीवन की आवश्यकताओं का उत्पादन कर सके।

वे श्रम को मानव का स्वभाव और कर्तव्य समझते थे। संस्कृति और श्रम के समन्वय पर उनका दृढ़ विश्वास था। श्रमिकों को सांस्कृतिक उत्थान की सुविधाएँ प्राप्त हों, सांस्कृतिक कार्यों में संलग्न व्यक्ति भी समाजोपयोगी श्रम करें। तभी दोनों का पार्थक्य दूर हो सकता है, समाज में सौहार्द प्रतिष्ठित हो सकता है, मानव का सर्वांगीण विकास हो सकता है। वे मानव श्रम का आदर मानव व्यक्तित्व के आदर के लिए

आवश्यक समझते थे। समाज में अधिकांश जनता की सर्जनात्मक शक्ति की अभिव्यक्ति शारीरिक श्रम द्वारा ही होती है उनके श्रम का आदर करके ही उनके व्यक्तित्व का आदर हो सकता है। मानव श्रम को हीन समझने की वजाय उसे अधिक सृजनात्मक और कौशल सम्पन्न बनाने में ही मानव समाज का कल्याण है।

गांधीजी सर्जनात्मक शक्ति के विकास के लिए बड़ी-बड़ी मशीनों का प्रयोग जरूरी नहीं समझते थे। उनका विचार था कि इन मशीनों के द्वारा श्रम की वचत हो सकती है, थोड़े से श्रम से विपुल सम्पत्ति का उत्पादन किया जा सकता है, पर इनके द्वारा श्रमिकों की सृजनात्मक शक्ति का विकास नहीं होता, उनका जीवन मशीन का पुर्जा बन जाता है, उनके व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति नहीं हो पाती। बड़े-बड़े कल-कारखानों द्वारा एक ओर आर्थिक शक्ति का केन्द्रीकरण होता है और दूसरी ओर बेकारी की समस्या उठ खड़ी होती है। इसलिए बड़ी-बड़ी मशीनों द्वारा बड़े-बड़े कल-कारखानों को बनाने की वजाय लघु तथा मध्यम शिल्प विधियों द्वारा जीवनोपयोगी सामग्रियों का उत्पादन किया जाय। इन लघु और मध्यम उद्योगों को सुचारु रूप से चलाने के लिए सहकारिता के आधार पर उनका संगठन किया जाय तथा ऐसी शिल्प विधियों तथा यंत्रों का आविष्कार किया जाय, जिनसे इन उद्योगों की उत्पादन शक्ति की वृद्धि हो। इन उद्योगों में विद्युत शक्ति द्वारा संचालित शिल्प विधियों और यंत्रों का प्रयोग गाँधी जी उचित समझते थे। वे सहकारिता पर जोर देते थे। उनका विचार था कि सहकारिता के आधार पर ही इन उद्योगों का अच्छा संगठन हो सकता है। उत्पादक जनता बृहद् उद्योगों की बहुत-सी आर्थिक किफायतों से लाभान्वित हो सकती है। विजली के कल-कारखानों द्वारा उत्पादकों का शोषण न हो, इसलिए वह इन कारखानों के समाजीकरण के पक्ष में थे। गाँधी जी स्वीकार करते थे कि आज के युग में वृहदाकार शिल्प विधियों और मशीनों का सर्वथा परित्याग नामुमकिन है। बहुत से सार्वजनिक उपयोगिता के उद्योगों को बड़ी-बड़ी मशीनों द्वारा संचालित करना होगा। वे इन उद्योगों के भी समाजीकरण के पक्ष में थे।

जब सन् १९३४ में कांग्रेस से संबंधित एक दल ने समाजवाद का नारा लगाया, तब गाँधी जी ने उसके विकल्प में ट्रस्टीशिप के सिद्धान्त को प्रतिपादित किया। उन्होंने कहा कि यदि जमींदार और पूँजीपति अपने को बड़ी-बड़ी जमींदारियों और कल-कारखानों का मालिक समझने के वजाय किसानों तथा श्रमिकों के हित में उनका ट्रस्टी समझने लगें तो फिर समाजीकरण की कोई आवश्यकता नहीं है और वे समाजवाद का विरोध करने को तैयार हैं। पर जब जमींदार और पूँजीपति अपने मिलकियत के अधिकारों को ट्रस्टी अर्थात् संरक्षण के कर्तव्य में बदलने को तैयार नहीं हुए, तब उन्होंने सन् १९४२ में अमरीका के प्रसिद्ध पत्रकार लूई फिशर से कहा कि बिना मुआवज के जमींदारी का खत्म करना ही ठीक है तथा सन् १९४६ के बाद वे समाजवाद का समर्थन करने लगे। उनका यह भी कहना था कि समाजवाद सत्याग्रह जैसे शुद्ध तथा अहिंसात्मक उपकरण द्वारा ही प्रतिष्ठित हो सकता है और समाजवादियों को समाजवाद के सिद्धान्तों के आधार पर नये समाजवादी समाज के निर्माण का प्रयत्न करने के साथ-साथ उनके आधार पर अपने जीवन का भी नव-निर्माण करना चाहिए।

गाँधीजी की विचार सरणि में ट्रस्टीशिप के सिद्धान्त का महत्त्वपूर्ण स्थान है। उनका निश्चित मत था कि कोई भी सामाजिक या आर्थिक व्यवस्था जनता के लिए हितकारी नहीं हो सकती, जब तक कि उससे संबंधित व्यक्ति ट्रस्टीशिप की भावना से अनुप्राणित न हो।

गाँधीजी समान वितरण को आदर्श तथा सम्यक् वितरण को व्यावहारिक मानते थे। उनके विचार में जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति सबका समान अधिकार है। सबके लिए उसका प्रबन्ध समाज का प्राथमिक कर्तव्य है, उसकी पूर्ति के निमित्त श्रम की व्यवस्था राष्ट्र का उत्तरदायित्व है। दूसरी तरफ व्यक्तियों का भी कर्तव्य है कि वे अपने श्रम से शक्ति भर समाज के भंडार को परिपूर्ण करें, उसे समृद्ध करें। उनका कहना था कि जो व्यक्ति अपने इस श्रम सम्बन्धी कर्तव्य का पालन नहीं करता, उसके साथ समाज असहयोग कर सकता है। मौजूदा समाज की कृत्रिम असमानताओं को दूर करने के लिए गाँधी जी का सुझाव था कि सत्ताधारी वर्ग के विशेषाधिकारों और दावों को इस तरह कम किया जाय कि विभिन्न वर्ग और समुदाय समानता की अवस्था को प्राप्त कर सकें।

गाँधीजी वर्ग-विहीन तथा जाति-विहीन समाज के समर्थक थे। वह जातिवाद तथा ऊँच-नीच की भावनाओं को भारतीय समाज की प्रगति के लिए घातक समझते थे। उनके विचार में इन भावनाओं ने हिन्दु समाज को विषाक्त कर दिया है और उनका परित्याग करके ही हिन्दु समाज और भारतीय राष्ट्र को सबल और स्वस्थ बनाया जा सकता है। वह अस्पृश्यता की भावना तथा हरिजनों के प्रति अमानुषिक व्यवहार को एवं पार्थक्य की प्रथा को मानव के प्रति जघन्य अपराध समझते थे। उनकी सेवा द्वारा इस पाप का प्रायश्चित्त करते हुए समाज में उनका समान सम्मानित स्थान स्वीकार करना तथा जीवन के उत्कर्ष के निमित्त उनके लिए विशेष सुविधाओं का प्रबन्ध करना वे सुविधा सम्पन्न समुदाय का परम कर्तव्य समझते थे।

गाँधीजी राज्य-विहीन समाज के समर्थक थे और इस अर्थ में वे अराजकतावादी थे। पर उनकी अराजकता का हिंसा से परिपूर्ण उस ध्वंसात्मक अराजकता से कोई सम्बन्ध नहीं था, जिसका एकमात्र लक्ष्य येन केन प्रकारेण सब सामाजिक मान्यताओं और सम्बन्धों को नष्ट-भ्रष्ट करना ही है। वे अहंकार पर आश्रित अराजकतावाद के भी विरोधी थे। वे मनुष्य को सामाजिक प्राणी मानते थे, जीवन में सामाजिक सहकार के महत्व को स्वीकार करते थे, पारस्परिक सहकार की प्रवृत्ति को मानव प्रकृति का महत्वपूर्ण अंग मानते थे तथा स्वतन्त्र सहकार द्वारा मानव की सामाजिक प्रेरणाओं का विकास मानव व्यक्तित्व के विकास के लिए आवश्यक समझते थे। वे स्वतन्त्र सहयोग पर आश्रित सामाजिक अराजकता के पोषक थे। इन सब बातों में गाँधी जी के विचार बहुत कुछ प्रिंस क्रोपाटकिन के विचारों से मिलते थे। पर इन दोनों के दृष्टिकोण में कई मौलिक भेद थे। प्रिंस क्रोपाटकिन भौतिकवादी थे। वे राज्य के साथ-साथ ईश्वर के अधिकार को भी अस्वीकार करते थे, जब कि महात्मा गाँधी का दृष्टिकोण आध्यात्मिक था, उनकी धर्म पर निष्ठा थी, वे नित्य प्रातःकाल और सायंकाल ईश्वर की प्रार्थना तथा उपासना करते थे और दूसरे कामों में व्यस्त रहते हुए भी ईश्वर (राम) का स्मरण करते रहते थे, गो वे भी शास्त्रों के शब्द

प्रमाण से अन्तःकरण को अधिक प्रामाणिक मानते थे, वृहद् धार्मिक संस्थाओं और संस्कारों में उनकी कोई विशेष आस्था नहीं थी और वे उन सब प्रथाओं को नामंजूर करते थे, जो मानव के स्वतन्त्र सहकार और विकास में बाधक हों। इस सब बातों में उनके विचार लियो टालस्टाय से मिलते थे। जर्मनी के प्रसिद्ध मार्क्सवादी विद्वान् कार्लकाउट्स्की का विचार था कि राज्यविहीन समाज उस समय स्थापित होगा कि जब समाज की सामुदायिक शक्ति इतनी प्रबल हो जायगी कि राज्य की दमन शक्ति के बिना ही व्यक्ति समाज का अनुसरण करने लगेगा। पर गाँधीजी इस बात को नहीं मानते थे। उनके विचार में राज्यविहीन समाज तभी स्थापित हो सकेगा, जब मानव आत्म-नियंत्रित हो जायगा और उसकी प्राकृतिक सामाजिक प्रेरणाएँ इतनी पुष्ट और विकसित हो जायेंगी कि स्वतन्त्र सामाजिक सहकार और स्वस्थ सामाजिक व्यवहार उसका सहज स्वभाव बन जायगा। इस तरह वे राज्यविहीन समाज की स्थापना के लिए मानव की सहज सामाजिक प्रवृत्तियों के विकास तथा आत्मनियंत्रण की पुष्टि पर जोर देते थे। वे इसके लिए राजनीतिक स्वराज्य के साथ-साथ सामाजिक और आर्थिक स्वराज्य भी आवश्यक समझते थे। इसलिए उन्होंने राजनीतिक स्वतन्त्रता मिल जाने के बाद आर्थिक और सामाजिक स्वराज्य की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट किया, उनकी उपलब्धि के लिए सतत प्रयत्न करना हमारा कर्तव्य बताया। निःसंदेह राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक स्वतन्त्रता की परिस्थिति में सुदृढ़ आत्म-नियंत्रण तथा सुविकसित सहज सामाजिक प्रेरणाओं के आश्रय से स्वतन्त्रता, समता, मानव-बन्धुत्व और सहकार के आधार पर वे जातिविहीन, वर्गविहीन और राज्यविहीन समाज को प्रतिष्ठित करना चाहते थे।

जब तक ऐसा समाज प्रतिष्ठित नहीं होता, तब तक विकेन्द्रित लोकतांत्रिक राज्य को मान्यता प्रदान करते हुए, स्वस्थ लोकतांत्रिक मर्यादाओं और मान्यताओं को सार्वजनिक जीवन में पुष्ट करते हुए गाँधी जी स्वतन्त्र सहकारी प्रयत्नों द्वारा आर्थिक और सामाजिक स्वतन्त्रता की सीमाओं का विस्तार करते हुए अपने सामाजिक लक्ष्य की ओर बढ़ना चाहते थे।

सत्य, अहिंसा, आत्म-नियंत्रण, आत्मोत्कर्ष, आत्माभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता, मानवमात्र की एकता और समता, देशबन्धुत्व पर आश्रित उदार राष्ट्रीयता, मानव व्यक्तित्व तथा मानव श्रम का आदर, श्रम और संस्कृति का सामंजस्य, जीविका का अधिकार तथा समाजोपयोगी श्रम का कर्तव्य, सर्वोदय की भावना से प्रेरित स्वतन्त्र सहकार पर आश्रित आर्थिक व्यवस्था, मुनाफे के बजाय जन-कल्याण और उपयोग के लिए उत्पादन, कर्तव्यपरायणता, लोक-सेवा, सबसे सौजन्य सौहार्दपूर्ण व्यवहार, सहज सामाजिक प्रेरणाओं पर आश्रित स्वतन्त्र सहकार द्वारा सब सार्वजनिक कार्यों का संचालन, दण्ड पर आश्रित राज्य का विलय गाँधी के मूल सामाजिक सिद्धान्त थे।

---

## MAHATMA GANDHI AS INCARNATION

### PREM SHANKAR DUBE,

Although now a days the matter of rebirth and incarnation is under debate and nothing can be said to exactness. However, my personal belief is that there is one supreme God who regulates us, and besides this, whenever the chances so demand. He comes to this earth to wipe out the evils crept in the society. It was perhaps this sort of thing when Rama, Krishna, Buddha took birth and lastly Gandhi came. Gandhi rid us of slavery from the hands of Britishers. Not only this, at that time in the country so many evils had crept in. Gandhiji observed them all and in order to free men from these troubles he took the help of ethics and the guiding principles of humanity and Hinduism, of not inflicting pain on others, in accordance with the teachings of Ishopanishad.

इशा वास्यं इदं सर्वंम् यत् किञ्चजगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥—Ishopanishad-1.

and simply propagated the spirits of the sages for the benefit of the mankind. As it is usually happening or has happened that there was a vast difference in actions and statements, Gandhiji instead eliminated it and practised what he said.

Gandhiji was an inveterate experimenter of the truth and even at the cost of appearing to be inconsistent, would always say only that which appeared to him as the truth at a given moment. He made truth his life long companion and sole guide.

He claimed only to follow and represent the truth as he realised it. He made it clear times without number that he represented no new facts and truths and hence had no new beliefs to offer. All that he claimed was that he threw new light on many old facts and truth. And with that too he laid down necessary precondition, viz, that no one need follow it (my advice), unless it appeals to his head and heart. No one who has the honest inner call need be deterred from obeying it because of my advice. In other words, it appeals only to those who are not conscious of any inner call and who have faith in my riper experience and soundness of judgement.

He repudiated all suggestions that it was ever his intention to found a sect. In fact, he was against all sectarianism.

He said, "Let no one say that he is a follower of Gandhi. It is enough that I should be my own follower. I know what an inadequate follower I am of myself, for I can not live up in the convictions, I stand for." He cautioned the workers of Gandhi Seva Sangh against the danger of their organisation deteriorating in to a sect. Fearing that they may, after his death, seek guidance from his writtings, he advised them to cremate his writings with his body, because he said, "What I have done will endure not what I have said and written." This accent on practice rather than precept breathes through all that Gandhiji said or did. He held that the best means of propogating what was called 'Gandhian Ideology' was not to preach it through books and newspapers, but to live according to the principles of truth and non-violence advocated by him.

He described those who agreed with his way of thinking and ideals his "fellow students, fellow pilgrims, fellow workers" and not as his followers. In fact, with his essential humility, he never arrogated any superiority to his persons. He said, "Cleave not to my name but cleave to the principles, measure every one of your activities by that standard and face fearlessly every problem that arises." Even to those who chose to follow his ideology, his advice was that the highest honour they could do him was to enforce in their lives the programme he stood for or to resist him to the utmost if they did not believe in it.

All his life, Gandhiji claimed to have been growing from truth to truth, and that is what he wanted those who had affinity of thought with him to do, not by reading what he had written, nor by hearing what he had said, but by actual experience. He never made a conscious effort to appear consistent, and never tried to blind down his followers to a set ideological pattern. He was against all isms and dogma, and wanted every one to work for his own salvation, according to his own lights, because he knew that the noblest ideal can survive only if it is sustained by the inner strength.

---

# महात्मनः गान्धिनोऽहिंसादर्शनम्

उदयचन्द्रो जैनः

प्राध्यापकः, प्राच्यविद्या एवं धर्मविज्ञानसंकायः, का० हि० वि० वि०

प्रत्येकस्मिन् भारतीयधर्मेऽहिंसाया उच्चस्थानमस्ति। संसारेऽस्मिन् यावन्तः महापुरुषाः संजातास्तैः सर्वैः स्वजीवने अहिंसायै सर्वाधिकं महत्त्वं प्रदत्तं तथा संसारस्य कल्याणाय अहिंसैव एको मार्गः स्थापितः। यद्यस्मिन् संसारे सुखस्य शान्तेश्च साम्राज्यं स्थापितुं शक्यं स्यात्तर्हि अहिंसाद्वारैव तत्संभवति, न कदापि हिंसया। सार्वत्रिकसार्वकालिकसम्पूर्णसमस्यानामेकमात्रसमाधानमहिंसैव। प्रसंगेऽस्मिन् दृष्टव्यमिदमस्ति यद् गान्धिनोऽहिंसामार्गे का वा नवीनता प्रतिभाति। वयं पश्यामो यद्गान्धिमहोदयेन राजनैतिकक्षेत्रेऽहिंसामनुसृत्य विश्वस्मिन् चमत्कारः प्रदर्शितः। वस्तुतस्तेन महात्मना राजनैतिकक्षेत्रेऽहिंसायाः सफलतापूर्वकमुपयोगं कृत्वा संसारसमक्षमहिंसाया महती शक्तिरुद्घाटिता। तस्या हिंसाविषयकचिन्तनं गंभीरमासीत्, तस्य प्रयोगस्य विधिश्चापूर्वोऽभवत्। अस्मिन् युगे विश्वशान्त्यर्थमहिंसाया या चर्चा भवति तस्या मुख्यकारणं गान्धिनोऽहिंसादर्शनमेवास्ति।

## अहिंसा असहयोगश्च

राजनैतिकविचारधारायामहिंसात्मकोऽसहयोगः गान्धिना प्रदत्तोऽस्ति। गान्धिनो मान्यताऽस्ति यत् पवित्रलक्ष्यमिव तत्प्राप्तिसाधनमपि पवित्रतमं स्यात्। यदा हि तेन अहिंसात्मकोऽसहयोगो घोषितस्तदा एतादृशस्यास्त्रस्य प्रयोगः कृतो यो देशवासिनां स्थितेः प्रकृतेश्चानुकूल आसीत्, येन च विरोधिनः किंकर्तव्यविमूढाः संजाताः। आसीद् गान्धिनो विश्वासो यदहिंसात्मकासहयोगेन मनुष्यो न्यायसंगतमुचितं च स्वलक्ष्यं प्राप्तुं प्रभवति। अहिंसात्मकासहयोगस्यैव द्वितीयं नाम सत्याग्रहो विद्यते। सत्याग्रहोऽहिंसात्मकः प्रतिरोधोऽस्ति। तेन हि महात्मना अहिंसात्मकः प्रतिरोधो नागरिकस्य मुख्याधिकारः स्वीकृतः। अहिंसा सत्याग्रहस्यावश्यकमङ्गमस्ति। सत्याग्रहस्योद्देश्यो विरोधिनो हृदयपरिवर्तनं तस्मिन् न्यायभावनायाः जागरणं च विज्ञेयम्। अत्रासहयोगादहिंसाया महत्त्वमधिकमस्ति। अहिंसां विना असहयोगः पापरूपो भविष्यति।

## अहिंसा तथा हिंसा

हिंसाशक्तेस्त्यागो नाम अहिंसा। यस्मिन् हिंसाशक्तिर्नविद्यते सोऽहिंसको भवितुं नार्हति। 'न मारणमहिंसा' इत्यहिंसाया अर्थं यः प्रतिपादयति सोऽहिंसायाः प्रथमं पाठमपि न जानाति। अहिंसायां प्राणिघातेच्छा न जायते, तस्यानिष्टेच्छापि न भवति। अहिंसायां चित्तवृत्तीनां निरोधो भवति। तत्राद्वेषस्य समावेशः सुतरामेव समायाति। अहिंसा एका प्रचण्डशक्तिरस्ति। शास्त्रकारैरहिंसायां यः परिणामः प्रकटीकृतो यदि स सत्योऽस्ति तर्हि अहिंसायाः सान्निध्ये वैरमात्रं विलयं यातु। यथार्थरूपेणाहिंसकः कस्मिन्नपि क्रोधं न करिष्यति, द्वेषमपि न करिष्यति। कस्यापि घातस्य नाम हिंसा नास्ति। हिंसा सा भवति यत्र कंचन

प्राणिनं प्रति क्रोधः संजायते। तत्रापि च तस्यानिष्टभावना कृता स्यात्। असत्यवचनमपि हिंसैव। हिंसायाः योजना पाशविकयोजनास्ति। तस्यां पाशविकता निहिताऽस्ति। यदा कदा अहिंसापरिपालनाय घातस्याप्यावश्यकता भवति। अतः परिस्थित्यनुसारेण हिंसाया-मप्यसिंहा वरीवर्ति।

## अहिंसा तथा युद्धम्

अहिंसायाः शिक्षा कस्मै प्रदातव्या। यो हिंसां न जानाति सोऽहिंसापालनं किं करिष्यति। मूको मौनव्रतस्य महत्त्वं किं ज्ञास्यति। अनेकवर्षेभ्योऽस्मासु युद्धस्य या शक्ति-विनिर्गता, यदर्थमस्माकं ऋषयो मुनयश्च तपोऽकुर्वन्, शस्त्रास्त्रप्राप्त्यर्थं च गंभीराः प्रतिज्ञाः गृहीतवन्तः, वयमिच्छामो यत्सा शक्तिरस्मासु पुनरायातु। स्त्रीषु पुरुषेषु च मनुष्यता आगच्छतु, शौर्यं चायातु। मम विचारेऽहिंसापरिज्ञानार्थं शारीरिकशक्तेः पूर्णविकासोऽनिवा-र्योऽस्ति। यदाऽहं प्रत्येकभारतीयजनं प्रति सेनाप्रवेशार्थं कथयामि तदेदमपि प्रकटीकरोमि यद् ये सेनायां प्रविष्टा भवन्ति न ते रुधिरस्य पिपासां शान्त्यर्थं किन्तु मृत्योर्भयं न स्यादिति शिक्षार्थमेव। येन सम्यक्रूपेण मरणं विज्ञातं तेन स्वजीवनं सफलीकृतम्। येन मरणस्य कलाज्ञानं प्राप्तं तेन स्वतंत्रताज्ञानं लब्धम्। स एव च यथार्थमुक्तदशायां स्थातुं शक्नोति। अपवादस्वरूपपरिस्थित्यामवश्यकतानुसारं युद्धस्याश्रयणं स्वीक्रियते। किन्तु यदि हेतुः शुद्धोऽस्ति तर्हि युद्धमपि मानवजातेः कल्याणार्थं परिवर्तितुं शक्नुयात्। इदं स्पष्टं वर्तते यद् यस्मान्मा-रणशक्तिर्विनिर्गता सोऽहिंसाया आचरणं कर्तुं न शक्नोति। अस्माकं बालकैः शारीरिकदृष्ट्या बलवद्भिः भवितव्यम्। यदि ते हिंसावृत्तिं सर्वथा त्यक्तुमसमर्थाः स्युस्तर्हि हिंसां कारयित्वा युद्धस्य शक्तेरुपयोगद्वारा ते अहिंसका भवितुमर्हाः। तदुक्तं भर्तृहरिणा—"असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा ततः सत्यं समीहते"। जीवनपर्यन्तमहं केनापि सह हिंसकं युद्धं नाकरवम्। अह-माङ्ग्लदेशीयैः सहापि हिंसकं युद्धं कर्तुं न शक्नोमि। अहिंसको भूत्वाहमनेकेषामाङ्ग्लदेशी-यानां हृदयपरिवर्तनं कृतवान्।

## अहिंसा तथा कायरता

अहिंसायाः कायरतायाश्च पृथक् पृथक् सत्ताऽस्ति। अहिंसायामुच्चप्रकारकः त्यागो निहितोऽस्ति। कापुरुषः त्यागस्येदं भव्यमाचरणं कर्तुं न क्षमो भवति। यथा मूषकविषये कथनमिदं न युक्तिसंगतं यत्तेन मार्जारमारणशक्तेस्त्यागो विहितः। कापुरुषोऽहिंसां कथमपि ज्ञातुं न शक्तः। कायरता कदापि धर्मो भवितुं नार्हति। संसारेऽस्मिन् असेः स्थानमवश्यमेव वर्तते किन्तु कायरतायाः स्थानं लेशमात्रमपि नास्ति। आत्मबलसमक्षमसिबलं तृणवत् विज्ञेयम्। अहिंसा आत्मनो बलमस्ति। असिः शरीरस्य बलं विद्यते। असेरुपयोगद्वारा आत्मा शरीरवद्भवति। अहिंसाया उपयोगद्वारा चात्मवद्भवति। शौर्यस्यात्यन्तिकताया एव द्वितीयं नाम अहिंसा वर्तते। निर्भयतायामेव चाहिंसा संभवति। योऽत्यन्तशूरः स एव निर्भयो भवितुमर्हति।

## अहिंसा परमो धर्मः

अहिंसाया अध्ययनं कृत्वा मया योऽनुभवः प्राप्तस्तेनाहं वक्तुं शक्नोमि यदहिंसा सर्वश्रेष्ठा शक्तिरस्ति। सार्वजनिकं वैयक्तिकं वा किमपि क्षेत्रमेतादृशं नास्ति यत्राहिंसाशक्तेः प्रयोगो भवितुमशक्यः। अहिंसां विहायान्यः कोऽपि धर्मो प्रतीतो न भवति। ममेयं श्रद्धा

वर्तते यदहिंसायाः सर्वदा विजयोऽस्ति। मम मान्यतानुसारेण भारतदेशः पाश्चात्यानहिंसां शिक्षयितुं प्रभविष्यति। सहिष्णुता अहिंसाया एव एको भागोऽस्ति। सहिष्णुतां विना जीवनमेकमपि दिनं चलितुं न शक्नोति। अहं वाञ्छामि यद् भवद्भिरयमुत्तमः औषधिः सेवितव्यः। अहिंसायां प्रेमापि विद्यते। अहिंसैव जीवनस्याधारोऽस्ति। अहिंसायाः परिणामं शक्तिं च कोऽपि न जानाति। प्रत्येकस्य मतस्य धर्मग्रन्थेषु अहिंसोपदेशः प्रचुरमात्रायां वर्तते। मया अहिंसाकार्यक्रमः देशसमक्षं प्रस्तुतः। अस्येदं कारणं विज्ञेयं यन्मया अहिंसा धर्मरूपेण स्वीकृता। अहिंसाधर्मः कथमस्तीतिज्ञानार्थं सृष्टिः दृष्टव्या। यदि सृष्टौ नाशकप्रवृत्तेरेव प्रधानता स्यात्तर्हि कोऽपि प्राणी जीवितो न भवेत्। सृष्टेः प्रवृत्तिः पोषकाऽस्ति पोषकप्रवृत्तेश्च मूलं शान्तिरहिंसा च वर्तते। नाशकप्रवृत्तिरपि सृष्टौ विद्यते किन्तु सा क्षणिकाऽस्ति। पोषकप्रवृत्तिरेव शाश्वतिका प्रतिभाति।

## क्षमा वीरस्य भूषणम्

महाभारते कथितमस्ति—'क्षमा वीरस्य भूषणम्।' अहिंसा क्षमा वा वीरताया लक्षणं विज्ञेयम्। अहिंसाया उपदेशः क्षत्रियैः क्षत्रियेभ्यो दत्तः। अहिंसा निर्बलानां कापुरुषाणां वा धर्मो नास्ति, किन्तु वीराणामेव धर्मः। यत्राहिंसा वर्तते तत्र महद्बलं धैर्यं चास्ति। मया असकृदुक्तं यदहिंसा क्षमा वा वीरस्य लक्षणं भूषणं वा विज्ञेयम्।

## अहिंसाया महत्त्वम्

ईदृशोऽमूल्योऽहिंसाधर्मो मया शब्दैः प्रतिपादितुमशक्यः। अस्यानुभवस्त्वाचरणद्वारैव प्राप्तुं शक्यः। मम विश्वासोऽस्ति यदहिंसामार्गे गच्छतो नरस्य सर्वैः प्रकारैः कुशलोऽस्ति। यद्येकोऽपि नरोऽहिंसामयं जीवनं पूर्णरूपेणावलम्बितुं प्रस्तुतो भवति तदा स संसारं वशीकर्तुं प्रभवति। अहिंसाया मूर्तेः समक्षं सर्पोऽपि स्तब्धो भवति। हिंसाकरणं त्वस्माकमन्तःकरणे निवसतः पशोः स्वभावोऽस्ति। अतः प्रत्येकेन नरेण हृदि निवसतः पशोरुपरि जयं कृत्वा आत्मनो जीवितार्थं प्रयत्नः करणीयः। यत्र दया नास्ति तत्राहिंसापि नास्ति। योऽहिंसायां कार्यसमाप्तिपर्यन्तं दृढो भवति सोऽवश्यमेव विजयी भविष्यति। अहिंसा एकं महाव्रतमस्ति। अहिंसायां मम महती श्रद्धा वर्तते।

इत्यवंप्रकारेण गान्धिसाहित्यस्याध्ययनं कृत्वा अत्र गान्धिनोऽहिंसाविषयककतिपय-विचाराः संकलिताः। आवश्यकमिदं यदस्माभिः गान्धिजन्मशताब्दीवर्षसन्दर्भे गान्धिनोऽहिंसा-दर्शनस्य चिन्तनं यथाशक्ति परिपालनं चावश्यमेव करणीयम्।

---

# महात्मा गांधी : भारतीय क्रान्ति का परिवर्तित रूप

महेन्द्र प्रताप सिंह

निःसन्देह भगवान् बुद्ध के बाद महात्मा गांधी का स्थान इतिहास में सुरक्षित है। ढाई हजार वर्षों के बीच दो महापुरुषों का आविर्भाव भारतीय इतिहास की दो सर्वाधिक महत्वपूर्ण एवं बहुचर्चित घटनायें हैं। बुद्ध के समान गांधी ने भी अपने युग को एक नयी दिशा प्रदान की। अपने बहुमुखी क्रिया-कलापों से उन्होंने अपने समय को इतना अधिक प्रभावित किया कि उसका नामकरण उन्हीं के नाम पर 'गांधी-युग' चल पड़ा। बुद्ध अवतरण एवं उनका सन्देश अपने में एक क्रान्ति है। गांधी का दलित मानव की स्वतंत्रता के लिए 'सत्याग्रह' एक प्रतिक्रान्ति है। बुद्ध ने जहाँ मनुष्य मात्र को बौद्धिक एवं चिन्तन की स्वतंत्रता प्रदान की, वहीं गांधी ने साम्राज्यवादी दासता से कोटिशः मानवों को मुक्ति का सन्देश दिया। बुद्ध के पहले भी औपनिषदिक चिन्तन विचारों में क्रान्ति का निदर्शन कर रहे थे; परन्तु उसे संसार के सम्मुख वैज्ञानिक आधार प्रदान करने का कार्य बुद्ध ने ही किया। इसी तरह गांधी से पूर्व भारतीय स्वतंत्रता के लिए प्रयास किए जा चुके थे और राष्ट्रीय नेता ब्रिटिश दासता से मुक्ति के लिए प्रयत्नशील थे। परन्तु उनके प्रयास को सार्वदेशिक नहीं कहा जा सकता है। उनका संघर्ष बौद्धिक असन्तोष के रूप में व्यक्त होकर मध्यमवर्गीय प्रवृत्ति का प्रतिनिधित्व कर रहा था। उनकी शक्ति का आधार जातीय एवं प्रान्तीय सीमा तक ही सीमित था। परन्तु गांधी के आगमन के साथ ही भारतीय स्वातंत्र्य संग्राम जन-जागरण में परिणत होकर पूर्णतः राष्ट्रीय रूप में व्यक्त हुआ। इसका स्वरूप एकपक्षीय न होकर बहुपक्षीय था। इसकी यही प्रकृति इसे पूर्व प्रयासों से सर्वथा अलग कर देती है। विश्व राजनीतिक आदर्शों के लिए गांधी की ओर उन्मुख हुआ। यह सही है कि गांधीवादी पद्धति संसार के लिए सर्वथा नवीन नहीं थी; परन्तु उसे कार्य-रूप देने का श्रेय तो महात्मा गांधी को देना ही होगा।

मानव-स्वातंत्र्य के लिए गांधी का क्रान्तिकारी जीवन दक्षिणी अफ्रीका में शुरू हुआ। इसका प्रारंभिक स्वरूप सामाजिक न्याय और समानता प्राप्ति के लिए संघर्ष के रूप में प्रकट हुआ। यहाँ सफलता मिलने के बाद उन्होंने ब्रिटिश-शासन से भारत को मुक्त करने के हेतु नवीन विधि—सत्याग्रह का सहारा लिया, जिसे इतिहास की अन्यतम पद्धति कहा जा सकता है। लाखों भारतीयों का अहिंसक बल एक अजस्र धारा के रूप में फूट पड़ा; और जिसने संसार की विशालतम साम्राज्यवादी शक्ति को धराशायी कर दिया। गांधी की यह सफलता मुक्ति के प्रयास में रत अनेक देशों के लिए प्रेरणा-स्रोत बन चुकी है। यह कहा जा सकता है कि कम से कम तीन दृष्टियों से महात्मा गांधी ने राष्ट्रीय संघर्ष को नवीन रूप प्रदान किया।

पहली बात तो यह है कि उन्होंने अहिंसा, असहयोग और सत्याग्रह की तीन विधियों का संचालन कर स्वातंत्र्य-क्रान्ति को सार्वदेशिक बनाया। इस सन्दर्भ में यह स्मरणीय है

कि उन्होंने अहिंसा को एकमात्र साधन नहीं माना, वरन् उसे एक 'महाव्रत' माना, जिसका सिद्धान्त रूप में जीवन के हर क्षेत्र में प्रयोग हो सकता था। इसका पालन उच्चतम क्षत्रिय धर्म था। इसमें विवशता का भाव आना उनकी दृष्टि में कायरता थी। मृत्यु के प्रति अभय इसका मूल था। इसकी सक्रिय शक्ति में विश्वास रख कर अन्त तक संघर्ष में डटे रहने पर विजय सुनिश्चित थी। असहयोग उनका कल्प-वृक्ष था। उनके जीवन सिद्धान्त का एक महत्वपूर्ण अंग था। उसका व्यावहारिक रूप अंग्रेजों एवं पश्चिम की भौतिक संस्कृति से असहयोग न होकर वरन् उनकी कार्यपद्धति एवं नैतिकता से था। गांधी ने इसे राष्ट्रीय स्वतंत्रता की प्राप्ति के साथ ही साथ राष्ट्रीय समस्याओं के समाधान के लिए एक शक्तिशाली अस्त्र के रूप में ग्रहण किया। उन्होंने सत्याग्रह को नागरिक का जन्म सिद्ध अधिकार माना। इसकी शक्तिहीनता में अविश्वास व्यक्त कर इसे सीधी कार्रवाई के अत्यन्त वलशाली उपायों में से एक स्वीकार किया। उनके विचार में यह सत्ता प्राप्ति का साधन नहीं था, अपितु सत्ता को शुद्ध करने और उसके सदुपयोग से था। अन्यथा यह दुराग्रह मात्र होता। विनय, निर्भयता और अहिंसा का पूर्ण प्रयोग ही इसकी सवसे वड़ी शक्ति थी। एसमें प्रेम और आत्मवल पर जोर था। उनके विचार में किसी विरोधी को बलप्रयोग की अपेक्षा प्रेम, धैर्य और सहानुभूति द्वारा, विजय की अपेक्षा हृदय परिवर्तन द्वारा अधिक सुनिश्चित ढंग से जीता जा सकता है। इस दृष्टि से अहिंसात्मक असहयोग शारीरिक प्रतिरोध का विरोधी है। यह प्रेम और वुद्धिमानी के साथ अपने शत्रु की भावनाओं और विश्वासों को वदलने का अनुशासित प्रयास है। इस प्रकार अहिंसा, असहयोग एवं सत्याग्रह के आध्यात्मिक साधनों को, राजनीतिक क्रान्ति में रूपान्तरित कर, भारतीय स्वातंत्र्य संघर्ष का आधार वनाया।

दूसरी वात यह है कि उन्होंने भारतीय राष्ट्रवाद को पाश्चात्य शिक्षा-प्राप्त विशिष्ट वर्ग द्वारा समर्थित आन्दोलन नहीं रहने दिया। वे इसमें कोटि-कोटि अशिक्षित भारतीयों का समर्थन दिलाने में समर्थ हुए। स्वातंत्र्य का सन्देश ग्रामों तक पहुँचा कर उसे जन-संघर्ष का रूप प्रदान कर भारतीय वनाया। इसका प्रमाण यही है कि भारतीय ग्रामीणों ने गांधी का नेतृत्व निर्द्वन्द्व भाव से स्वीकार किया और कन्धे से कन्धा मिलाकर मातृभूमि की मुक्ति के लिए चल पड़े। इस परिवर्तन का एक स्पष्ट परिणाम तो यह हुआ कि गाँधी के अनुगामी प्रथम वार ग्रामों में भी स्वातंत्र्य-संघर्ष को संगठनात्मक रूप देने में सफल हुए। इसका दूसरा परिणाम ग्रामोत्थान के रूप में प्रकट हुआ। गाँधी ने स्पष्टत: स्वीकार किया कि उनका स्थान गाँवों में है। उन्हें गाँवों में ही जाना चाहिए। इस परिवर्तित मनोवृत्ति के फल-स्वरूप गाँवों की सफाई, शिक्षा और आर्थिक निर्भरता के कार्यक्रमों को वल प्रदान किया गया। निःसन्देह इस नवीन जागृति ने भारतीय क्रान्ति को एक नयी, किन्तु सर्वथा सुनिश्चित दिशा प्रदान की।

तीसरी वात यह है कि गांधी न राष्ट्रीय आन्दोलन में सामाजिक न्याय, समानता तथा अन्यान्य आदर्शों की अवधारणा कर उसके स्वरूप को वहुत व्यापक वना दिया। उनके विचार में केवल मात्र अंग्रेजी शासन से मुक्ति ही स्वतंत्रता नहीं थी। वे 'पूर्ण स्वराज्य' के हिमायती थे। उस स्वराज्य के, जिसमें जाति या धर्म के भेदों के लिए कोई स्थान नहीं

था। उस पर शिक्षितों एवं श्रीमानों का आधिपत्य उनको गवारा नहीं था। उनका स्वराज्य सबके लिए और सबके कल्याण के लिए था। वस्तुतः उनके सपनों का स्वराज्य गरीबों का स्वराज्य था। उसका स्वरूप द्विविध था—विदेशी नियंत्रण से मुक्ति और पूर्ण आर्थिक स्वतंत्रता एक ओर तथा दूसरी ओर नैतिक एवं सामाजिक उद्देश्यों के साथ धर्म की सर्वोच्च अभीष्टि और साम्प्रदायिक एकता का निर्माण। धर्महीन राजनीति आत्मा विहीन शरीर है। वे धर्मविहीन राजनीति की कल्पना भी नहीं कर सकते थे। उन्होंने धर्म को बड़े व्यापक अर्थ में ग्रहण किया। धर्म उनकी दृष्टि में विश्व की एक नैतिक सुव्यवस्था थी। धर्म एक संकुचित सम्प्रदाय नहीं है। उसे साम्प्रदायिक एकता का सेतु वनना चाहिए। कोई भी धर्म संसार के सर्वमान्य सिद्धान्तों का विरोधी नहीं हो सकता है। इसीलिए राष्ट्रीय संघर्ष के समय गाँधी ने सर्वधर्म समन्वय पर वल दिया। धर्मनिष्ठा या ईश्वर में आस्था सत्याग्रही का आवश्यक गुण था। अन्यथा हिंसक शक्ति के विरुद्ध अहिंसक क्रांति कैसे सम्पन्न होती ?

इसके साथ ही साथ उन्होंने हरिजनोद्धार, अस्पृश्यता निवारण, महिला कल्याण और मद्यनिषेध को भी जन-आन्दोलन का अंग बनाया। इन बुराइयों के रहते स्वतंत्रता का रूप नकारात्मक ही होता, क्योंकि राजनीतिक एकता और स्वतन्त्रता शस्त्र बल से भी प्राप्त की जा सकती है। परन्तु सामाजिक न्याय और समानता, साम्प्रदायिक एकता और सद्भाव बिना हृदय परिवर्तन के स्थापित नहीं किए जा सकते। हीन से हीन लोगों की आजादी ही स्वराज्य का मूल है। उनके विचार में जन्मना कोई अछूत नहीं था। इस व्यवस्था एवं मान्यता ने हिन्दुओं की एक बहुत बड़ी संख्या को पशुओं से भी अधिक अधम बना दिया था। उसे उन्होंने राष्ट्र का अभिशाप, हिन्दुत्व का कलंक और एक असत्य के रूप में देखा। सत्य के उपासक को यह असत्य सह्य नहीं था और वे इसका समर्थन कदापि न कर सके। उन्होंने इस अविवेकपूर्ण परम्परा को हिन्दू समाज के लिए आत्मप्रवंचना ही माना। ब्रिटिश दासता की अपेक्षा इस अविवेकपूर्ण दासता को समाप्त करना अधिक आवश्यक था। यही कारण है कि अस्पृश्यता रूपी दैत्य से वे सदैव संघर्ष करते रहे और लोगों का इसके निर्मूलन के लिए आह्वान किया। सत्याग्रहाश्रम को हरिजन सेवा और अछूतोद्धार के कार्यक्रमों को संचालित करने के लिए अर्पित कर दिया। यही नहीं आत्मशुद्धि के लिए भी हरिजन सेवा को अपने कार्यक्रम का एक अंग बना लिया। महिला कल्याण के कार्यों पर अत्यधिक बल देकर उन्होंने नारी जगत् के प्रति सबकी सहानुभूति को जाग्रत किया। उनकी दृष्टि में नारी अहिंसा की मूर्ति थी। इस मूर्ति का विकृत रूप उन्हें अभिप्रेय नहीं था। बाल-विधवा विवाहों को मान्यता न देकर जहाँ उन्होंने हिन्दू दृष्टि-कोण में परिवर्तन लाने का प्रयास किया, वहीं उसे सामाजिक सुधार का अंग बनाया। मद्यनिषेध पर जोर देते हुए उसे एक सामाजिक आवश्यकता बतलाया। इस आवश्यकता की पूर्ति के लिए मधुशालाओं को तत्काल बन्द करने के लिए वे एक घण्टे के लिए तानाशाह बनना भी पसन्द करते। इस प्रकार उनकी क्रान्ति का स्वरूप जहाँ राजनीतिक स्वतंत्रता की प्राप्ति थी, वहीं उन्होंने सामाजिक सुधार को आवश्यक मानकर उसे नैतिक आधार प्रदान किया। जब अन्य लोगों ने या तो राजनीतिक स्वतंत्रता या समाज-सुधार को अपने

कार्य-क्रम का अंग बनाया, वहीं महात्मा गांधी ने सम्पूर्ण देश की राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक स्वतंत्रता को एक दूसरे का पूरक मानकर सभी दिशाओं में एक साथ पूरी शक्ति से कार्य किया। यही पद्धति उन्हें अन्य लोगों से सर्वथा अलग कर देती है।

असहयोग आन्दोलन एक नकारात्मक सिद्धान्त मात्र नहीं था। उसका रचनात्मक पहलू कहीं अधिक व्यापक था। सरकारी स्कूलों और कालेजों को छोड़ने वाले शिक्षकों और विद्यार्थियों से राष्ट्रीय विद्यापीठों में सम्मिलित होने के लिए कहा गया। शिक्षा को राष्ट्रीय आवश्यकताओं के अनुकूल बनाने के लिए प्रयास किया गया। ज्ञान केवल पश्चिम से आता है गांधी जी इसे कभी स्वीकार न कर सके। उनके विचार में विदेशी शासन द्वारा संचालित शिक्षा ऊपरी होती है और वह लोगों के विचारों में पराधीनता की भावना भर देती है। इस शिक्षा से देश के लिए वीर नागरिक तैयार नहीं किये जा सकते। राष्ट्रीय शिक्षा का आधार जन शक्ति है। इस प्रकार स्वातंत्र्य संघर्ष के लिए कर्मठ, वीर और देशभक्त सैनिकों के निर्माण के लिए ही उन्होंने राष्ट्रीय विद्यापीठों की स्थापना एवं बुनियादी शिक्षा पद्धति के कार्यान्विय पर अधिकाधिक बल देकर उसे राष्ट्रीय क्रान्ति का अंग बनाया। विदेशी दासता से मुक्त विचार वाले लोगों को इस प्रकार संगठित कर गांधी ने देश के भीतर एक ऐसी जागृति भर दी, जिसकी मिसाल अन्यत्र मिलना कठिन है। विदेशी वस्तुओं का बहिष्कार और स्वदेशी का उपयोग जहाँ आर्थिक निर्भरता के लिए आवश्यक था, वहीं स्वदेशाभिमान को जागृत करने के लिए एक सफल साधन भी था। मानसिक दासता एवं हीनता से मुक्त होने के लिए यह एक अमोघ अस्त्र था। चरखा और खादी का नियोजन इसी भावना के अनुरूप किया था। स्वराज्य के समान ही चरखा और खादी को राष्ट्रीय जीवन के लिए आवश्यक बतलाया गया था। खादी त्याग का प्रतीक और राष्ट्रीय पोशाक बन गई। सरकारी अदालतों का बहिष्कार भी इसी असहयोग का अंग था। वकील और मुवक्किलों दोनों से कहा गया कि वे अपने मुकदमों को सरकारी अदालतों से उठाकर पंचायतों में निर्णय के लिए ले जाँय। गाँधी ने पंचायतों को पूर्ण गणतंत्र के रूप में देखा। इसकी व्यवस्था ग्रामों के स्वावलम्बन, स्वतंत्रता एवं जन-कल्याण के लिए आवश्यक मानी गई।

असहयोग आन्दोलन एवं स्वातंत्र्य सन्देश की भाषा क्या हो? इसके लिए एक जन-सम्पर्क की भाषा की जरूरत महसूस की गई। गाँधी ने जहाँ भारतीय राष्ट्र के लिए साम्प्रदायिक एकता, धार्मिक स्वतंत्रता, सामाजिक समानता और खादी की अनिवार्यता पर बल दिया, वहीं उन्होंने एक सामान्य भाषा की आवश्यकता को भी स्वीकार किया। यही एक ऐसा माध्यम था, जिसके द्वारा क्रान्ति के प्रयासों को जनता तक पहुँचाया जा सकता था। स्पष्ट है कि उन्होंने देश की भाषा की सर्वोपरिता को मान्यता प्रदान किया। इसके लिए उन्होंने हिन्दी के अधिकाधिक प्रयोग को आवश्यक बतलाया। उनके विचार में हिन्दी का प्रचार और प्रसार सरल था। इसका राष्ट्र-भाषा का रूप बहुत व्यापक था। स्वतंत्रता के लिए भाषा की उपयोगिता पर पहली बार इतनी गहराई से विचार किया गया था। निःसन्देह क्रान्ति को वाणी प्रदान करने का गांधी का प्रयास उन्हें जनमानस के निकट लाने में पूर्णतः सफल रहा। अहिन्दी भाषियों द्वारा इसका प्रयोग, प्रचार और प्रसार जितना

गांधी युग में हुआ, वैसा पुनः देखने में नहीं आया। क्या यह अपने में स्वयं एक क्रान्ति नहीं थी ?

अन्त में हमें गांधीवादी क्रान्ति के साधनों एवं उनकी नैतिकता के ऊपर भी विचार करना चाहिए। गाँधी के विचार में साध्य और साधन पर्यायवाची हैं। दोनों एक दूसरे का स्थान ले सकते है। साध्य की सिद्धि हेतु उन्होंने साधन की सर्वोपरिता को स्वीकार किया। उनकी दृष्टि में जैसे साधन होंगे, वैसा ही साध्य होगा। साध्य की सिद्धि ठीक साधनों की सिद्धि के अनुपात में होती है। सत्य एवं अहिंसा उद्देश्य पूर्ति के साध्य और साधन हैं। आत्मशुद्धि इसी का एक अंग है। यह क्रान्ति का एक अत्यन्त शक्तिशाली साधन हैं। गाँधी से पूर्व अपने उद्देश्यों में एकनिष्ठ व्यक्तियों ने साधनों को उतना महत्व नहीं दिया, जितना गाँधी युग में दिया गया था। यदि वे अपने साध्य और साधन की गरिमा की रक्षा में तत्पर रहे तो कहना होगा कि उसे व्यापक स्तर पर सक्रिय ढंग से कार्यान्वित नहीं कर सके। अनेक विचारों के लोग क्रान्ति के कार्य-क्रमों में लगे रहे। उनके अनुयायियों और सहधर्मियों की संख्या भी पर्याप्त थी, परन्तु गाँधी के आगमन के साथ ही सम्पूर्ण देश ने उनका नेतृत्व सहज ही स्वीकार कर लिया। उनके विरोधी भी उनके ध्येय और साधन के कायल हो उठे। उनकी यह सफलता उनके साधनों की नैतिकता के कारण ही संभव हो सकी थी। सामान्यतया कार्य का उद्देश्य और उसकी करने की पद्धति ही वह कसौटी है, जो साध्य और साधन के औचित्य और अनौचित्य का निर्णय करती है। उद्देश्यों में उचित कार्य भी साधनों की पवित्रता के अभाव में अनैतिक रूप धारण कर सकता है। वस्तुतः नैतिकता का सर्वोच्च स्तर ही कार्य की सोद्देश्यता की परिणति है। इस उच्च नैतिकता की स्थापना बिना अनुशासन और आत्म संयम के संभव नहीं है। सविनय अवज्ञा की सफलता अनुशासित ढंग से कार्य करने की पद्धति पर ही निर्भर थी। गांधी के विचार में अनुशासन के अभाव में राष्ट्र का स्वरूप ही विकृत हो जाता है। राष्ट्र की गरिमा का परिचय उसके अनुशासनबद्ध नागरिकों से ही मिलता है। इसी दृष्टिकोण से उन्होंने अनुशासित क्रान्ति-सैनिकों के निर्माण के लिए अपने आश्रमों के नियमों को कभी भी शिथिल होने नहीं दिया। अनुशासनहीन क्रांति के प्रायश्चित हेतु उन्होंने समय-समय पर अनशन का मार्ग भी अपनाया, जो अनुशासन का ही एक अंग था। इस पद्धति से सम्पूर्ण देश की चेतना को उन्होंने जहाँ जाग्रत किया, वहीं क्रान्ति का मार्ग भी प्रशस्त हुआ। उनकी दृष्टि में अनुशासन के अभाव में संचालित क्रान्ति से अराजकता और अनियंत्रित स्वच्छन्दता उत्पन्न होती है। अन्ततोगत्वा इससे क्रान्ति असफल ही होती है। अहिंसा इस अनुशासन की चरम परिणति है। यह सत्याग्रह का प्राण है।

महात्मा गाँधी भारतीय स्वातंत्र्य आन्दोलन के प्रतीक थे। इतिहास में उनका स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। स्वयं इतिहास के निर्माता—उसे एक निश्चित मोड़ देने वाले युग पुरुष थे। मूलतः वे एक धार्मिक महापुरुष थे। उनकी राजनीति आध्यात्मिक मूल्यों का व्यावहारिक रूप थी। जीवन का प्रत्येक पक्ष किसी-न-किसी रूप में उनकी राजनीति को स्पर्श करता है। उन्होंने भारतीय क्रान्ति को एक नयी दिशा, एक नया

सन्देश, एक नया मार्ग प्रदान किया। विश्व उनकी सत्य, अहिंसा और सत्याग्रह के प्रति अजेय निष्ठा से अभिभूत हो उठा। उनकी इस सफलता का रहस्य उनके विचारों और कार्यपद्धति के अद्भुत सामंजस्य में है। व्यक्तिगत स्वार्थ और सुख को उन्होंने मानव मात्र के हित से कभी भी अधिक महत्व नहीं दिया। सामाजिक एवं साम्प्रदायिक एकता के निर्माण के लिए समता, सहिष्णुता, नैतिकता और विश्वबन्धुत्व का आदर्श देश के सम्मुख रखा। उन्होंने अपने साध्य को साधन की शुद्धता के माध्यम से पूरा करने का व्रत लिया था। यही कारण है कि वे अनीतिजन्य सफलता को कभी भी स्वीकार न कर सके और सदा उन्होंने नीतियुक्त मार्ग का ही अनुसरण किया। परम्पराओं की अपेक्षा विवेक और अनुभूति को महत्व देकर देश और विश्व को नयी चेतना से अनुप्राणित किया। मात्र भारतीय राष्ट्र निर्माता के रूप में उनका मूल्यांकन उचित नहीं है। उनका व्यक्तित्व कालातीत नहीं, अपितु शाश्वत है। उनके कार्य का क्षेत्र असीम एवं त्रैकालिक है। यदि दलित मानव समाज की मुक्ति गाँधीवाद में निहित है तो आने वाला विश्व ही उनका सही मूल्यांकन कर सकेगा।

---

# SOCIO-RELIGIOUS BASIS OF GANDHIAN SOCIAL ORDER

KANHAIYA LALL SRIVASTAVA,
*Lecturer in History, B.H.U.*

Mahatma Gandhi had implicit faith in God. He used to say God's ways are beyond the comprehension of man.[1] He was opposed to any social and political set-up that denied the existence of God.[2] He emphasised that Love, Truth and Non-violence are the fundamental ingredients of a society. He believed in the essential goodness of human nature.[3] He used to say that man is gifted with the faculty and intelligence of distinguishing between good and evil.[4]

---

[1] D. G. Tendulkar, *Mahatma*, vol. III, p. 175 ; vol. V, p. 182, vol. VI, p. 371.

[2] On communism Mahatma Gandhi remarked : "I am yet ignorant of what exactly Bolshevism is......But I do know that, in so far as it is based on violence and denial of God, it repels me."

(*Bhavan's Journal*, Bombay, March 4, 1962, Article 'Gandhi and Marx' by Chandra Shankar Shukla, p. 49 ; See also *Bhavan's Journal*, dated December 19, 1954, pp. 24-25).

[3] Mahatma Gandhi writes :

"Only Truth quenches untruth. Love quenches anger. Self-Suffering quenches violence. This external rule is a rule not for Saints only, but for all".

(Ibid, November 26, 1961, p. 11).

[4] Mahatma Gandhi was very much influenced by a Gujarati stanza as given below. He writes : "Its precept-return good for evil—became my guiding principle."

"For a bowl of water, give a goodly meal ;
For a kindly greeting, bow thou down with zeal ;
For a simple penny, pay thou back with gold ;
If thy life the rescued, life do not withhold.
Thus the words and actions of the wise regard ;
Every little service ten-fold they reward
But the truly noble know all men as one
And return with gladness good for evil done."

(Ibid.)

